# अनुभवगिराउद्योत.

## श्रीरामस्नेहधर्मप्रकाश ।





संशोधक—

पं. मालचन्द्रजी शर्मा



प्रकाशक—

चौकसरामजी ( सिंहथल )

बडारामद्वारा

बीकानेर.

---

रामस्नेह दिव्यवत्सर १०८१४

वि. संवत् १९८७, सन १९३१.

---

प्रथमावृत्ति. १०००

॥ श्रीः ॥

# ॐनमः श्रीमद्धरिरामरामदासेभ्यः ।



हरिया रत्ता तत्तका मतका रत्ता नाहिं ।
मतका रत्ता जो फिरै, तहँ तत पायो नाहिं ॥
भेद न जानै वेदको, वाच सुनावै वेद ।
हरिया भेदै भेदको, वेद करै सब छेद ॥
दारुकमें पावक बसै, यों आतम घट माहिं ।
हरिया पयमें घृतहै, विन मथियाँ कछु नाहिं ॥
ज्ञान ब्रह्मकी दृष्टि है, क्रिया ध्यान सरूप ।
जनहरिया मिल एकठा, आतमतत्त्व अनूप ॥
हरिया निर्गुण मूल है, सगुण जु शाखा पान ।
भक्ति बीज फल मुक्ति है, और धर्म सब आन ॥

(श्रीहरि० वाक्यम्)

रामनाम ततसारहै, सबहीको आधार ।
रामा सुमरो रामकों, मेटो विषय जँजार ॥
दुनियाँ चाहै सुखपकों, सुख सबही है झूठ ।
रामदास जो सुखहै, तासों रहिया रूठ ॥
हंसः सोहं अहं नहीं, जहँ नहिं श्वासोच्छ्वास ।
विष्णु ब्रह्मा शिव शेष नहिं, जहँ है ब्रह्म विलास ॥
जीव शीव मेला भया, मिले ओत अरु प्रोत ।
रामा साँई एक है, जहाँ ब्रह्म निज जोत ॥
सलिल समाणा सिन्धुमें, सिंधु सलिल मिल एक ।
रामदास केवल मिल्या, जहँ कोइ रूप न रेख ॥

(श्रीराम० वाक्यम्)

हरि बरषा सर भावमें, निजमन सीपि सदाय ।
गुरुसमाज स्वातीनक्षत्र, मुक्ता क्यों नहिं थाय ॥
अन्योअन्याभावमें, कारज अपनी ठौर ।
प्रागभाव भात्यन्त मिल, गुद सिद्धान्त पद ठौर ॥

# रामस्नेहीलक्षण ।

## छप्पय.

मिलतां पारस प्रसिद्ध विमल चित रामसनेही ।
उर कोमल मुख निर्मल प्रेम मर्याद विदेही ॥
दरसण परसण भाव नेमनित श्रद्धा दासा ।
साच पाच गुरुज्ञान भक्ति प्रणमत इक आसा ॥
देह गेह सम्पति सकल हरि अर्पण परमानिये ।
जनरामा मन वच कर्म रामस्नेही जानिये ॥ १ ॥
खान पान पहिरान निर्मली दशा सदाई ।
सात्विक लेन आहार हिंसा करिहि न कदाई ॥
नीर छाण तन परत दया जीयां पर राखै ।
बोलै ज्ञान विचार असत कबहू नहि भाखै ॥
साधु संगति पच्छपत सुदृढ़ नेम प्रेम वासा लियां ।
रामस्नेही रामदास तन मन धन लेखे कियां ॥ २ ॥
श्रद्धा सुमरण राम मौन मन रामसनेही ।
गुणग्राही गुणवन्त आप लेगे हरि देही ॥
ममत संचारू मांग तजै आमिष मद पानं ।
सुधा दूनका कर्म नारि पर माता जानं ॥
साच शील क्षमा गहि राम राम सुमरण रता ।
मामा मर्दा भाव दृढ़ रामस्नेही ये मता ॥ ३ ॥

( श्रीहरजुनदासजी )

# निवेदन ।

कोटिशः धन्यवाद है उन जगदाधार जगन्नियन्ता सर्वेश्वर परब्रह्म रा
को जिनकी प्रेरणा से रामस्नेह-धर्मावलम्बी महानुभावों के लाभार्थ औ
सद्धर्म के प्रचारार्थ श्रीसद्गुरुवाणी के प्रथम पाँचवार छपजानेके अनन्त
अब फिर कई विशेष अंग छपवाकर प्रकाशित करने का सुअवसर प्रा
हुआ। परञ्च शुद्ध करने का जैसा मनोरथ था वह सफल नहीं हुआ।

आशा है समस्त महात्मा व सुज्ञ विज्ञ सज्जनगण इस अज्ञ की
अल्पज्ञता को न देख अपनी कृतज्ञताका परिचय देकर मुझको विशे
आभारी करेंगे।

हृष्टं किमपि लोकेऽस्मिन्न निर्दोषं न निर्गुणम् ।
आवृणुध्वमतो दोषान्विवृणुध्वं गुणान् बुधाः ॥ १ ॥

विनीत
चौकसरामसाधुः

# नियमपंचदशी

अर्थात्

## रामस्नेहीधर्मके पन्द्रह नियम।

(१) निर्गुण निराकार एक रामजी का ही इष्ट रखना और उन्हीं निर्लेप निरंज परमेश्वर की पराभक्ति से उपासना करनी।

(२) वेद, श्रुति, स्मृति, गुरुवाणी, शास्त्र, आर्षग्रंथ, पुराण, आप्तवाक्यों क मानना और सद्विद्या का प्रचार करना।

(३) पाठ पूजन संध्यावंदनादि नित्य कर्मों का पालन करना और शरीर सारे सुखों को छोड़कर निरंतर रामस्मरणपूर्वक योगाभ्यासी होना।

(४) सद्गुरु और सन्तों की आज्ञा मानना उनको ईश्वररूप जानना और सत्सं को परम लाभ समझना।

(५) अपने सर्व व्यवहारों को ईश्वराधीन जानना और हिंसारहित सत्य ध युक्त सात्विक उद्यमी होना।

(६) भोजनाच्छादन की चिन्ता न करना और न किसी से याचना करना केव सर्व शक्तिमान एक ईश्वर का ही आश विश्वास रखना।

(७) ईश्वर के अर्पण किया हुआ प्रसाद ग्रहण करना आन देवताओंके प्रसाद क स्पर्श तक न करना और न आन देवताओं को देवत्वबुद्धिकर मानना।

(८) शील, सन्तोष, त्याग, वैराग्य, क्षमा, सरलता, धृति आदि धारण कर और हित मित सत्यभाषी होना।

(९) काम, क्रोध, लोभ, मोह, राग, द्वेष, अभिमान, ईर्षा, निंदा आदिका त्या कर अन्तःकरण शुद्ध रखना संयम नियम से रहना और स्त्रीमात्र माता बहिन समझना।

(१०) जल छान कर पीना, रात्रि में भोजन न करना जीव रक्षार्थ पाँव देख क धरना और चातुर्मास में विहार न करना अर्थात् एक जगह रहना।

(११) दूसरों के सुख दुःख हानि लाभ को अपनी ही तरह समझना और सब

# वाणी–विषय–सूची।

[1] करुणासागरमें ५२ कथाएँ और २ दृष्टान्त है।

१ अज्ञात वश कोई टहनी टूट गई हो तो अपराध क्षमा करें।

## राग रागनियें गाने का समय।

( चार बजे से सूर्योदय तक )
विभास, जोगिया, ललित, कालिंगडा, भैरव।
( सूर्योदय से १० बजे तक )
आसावरी, टोडी, भैरवी, विलावल।
( दिनके ११ से २ बजे तक )
सुहासुघराई, सारंग, भीमपलासी, झिंझोटी।
( दिनके ३ बजे से सूर्यास्त तक )
जयश्री ( जैतश्री ) धनाश्री, पीलु, पूरबी, पूरिया, पहाडी, गौरी।
( सूर्यास्त से लेके रात्रि के १० बजे तक )
कल्याण, ईमनकल्याण, केदारा, हमीर, खम्बायच, पहाड, नट, छायानट, भोपाली।
( रात्रि के १० बजे से १२ बजे तक )
जैजैवन्ती, कान्हडा, माड, गिरनारी, देश, सोरठ, विहाग, मारू।
( रात्रि के १२ बजे से ४ बजे तक )
मालकोंस, सोहनी, परज।

नोटः—परिचय ११ पृष्ठके लाइन २२ में ( यामवी और सुदव ) के स्थानमें ...मव और सुदवद पाठ जानना। इस पुस्तकमें समस्त पद ३०० हैं।

॥ ॐ नमः श्रीमदाचार्येभ्यः ॥

# परिचय

नित्यं शुद्धं निराभासं निराकारं निरंजनम् ॥
नित्यबोधचिदानंदं गुरुं ब्रह्म नमाम्यहम् ॥ १ ॥
यावदायुस्त्रयो वन्द्या वेदान्तो गुरुरीश्वरः ॥
आदौ ज्ञानप्रसिद्ध्यर्थं कृतघ्नत्वापनुत्तये ॥ २ ॥

श्रीसंप्रदायाचार्य[1] श्रीरामानुजस्वामी की २३ वीं पद्धति[2] में श्रीरामानंदस्वामी हुए। और इनकी ११ वीं पद्धति में कोडमदेसर (बीकानेर) के रामानंदी वैष्णव महंत श्रीचरणदासजी महाराज के शिष्य श्रीजैमलदासजी महाराज हुए। आप सांवतसर ग्राम में विराजमान होकर परंपरानुसार वैष्णवधर्म की मूर्तिपूजनादि सगुणोपासना बाल्यावस्था में ही करने लगे। सं० १७६० के चौमासे में दोपहरी के समय श्रीगोपालजी के मंदिर में आप श्रीमद्भगवद्गीता की कथा कर रहे थे। उसीसमय परब्रह्मराम पथिक का रूप धारण कर वहां पधारे। और श्रीजैमलदासजी महाराज को सम्बोधन करके कहा "अरे जैतराम! जल ला"। आपने पथिक की ओर देखा तो अलौकिक दिव्यमूर्ति योगिराज दिखाई दिए। आपने झट अलांबु (तूम्बी) पात्र में जल ला हाजर किया। योगिराजने प्रेमदत्त जल पानकर कहा कि भाई! अगले ग्राम जाने का मनोरथ है रास्ता बतावें।

---

१—संप्रदाय चार हैं:—

१ श्रीसंप्रदाय, २ शिवसंप्रदाय, ३ सनकादिकसंप्रदाय, और ४ ब्रह्मसंप्रदाय। जिनके चार ही आचार्य हैं।

१ श्रीरामानुजस्वामी, २ श्रीविष्णुस्वामी, ३ श्रीनिम्बार्कस्वामी, ४ श्रीमध्वाचार्य।

रमा पद्धति रामानुज, विष्णुस्वामी त्रिपुरारि।
निम्बादित्य सनकादिका, माधव गुरुमुख चारि ॥ १ ॥

२—दीक्षाके प्रथम का नाम है।

यों कहकर आप रवाने होगये और जैमलदासजी महाराज को साथ लेलिये। फिर उनको एकांत में शमी (खेजडी) वृक्षके नीचे ले जाकर कहा "अवधू तुम क्या साधन करते हो?" जैमलदासजी महाराजने अपना आद्योपांत सारा वृत्तांत कह सुनाया। भगवान् ने कहा, इनके करनेसे तुमको कुछ निश्चय हुआ या नहीं? । आपने कहा कि, भगवन्! आपही बतलावें। तब महापुरुष परब्रह्मराम ने शुद्धान्तःकरण देख ब्रह्म की प्राप्तिके लिये योग-क्रियासहित मूलतारकमंत्रका उपदेश दिया। पूजनादि सब क्रियाकांड छुडवाकर आप वहीं अंतर्धान होगये। इस बात का जैमलदासजी महाराज को बडा आश्चर्य हुआ और उनकी चारों ओर बहुत खोज की परंतु कुछ पता नहीं मिला। फिर आप मंदिरमें पधारे तो भी आपको यही चिन्ता थी कि मुझे कहीं स्वप्न तो नहीं आगया है। अथवा किसी ने मुझको धोखे से छला है। इसी विचारमें उन्हों ने कुछ न खाया न पिया निराहार ही रहे। निद्रा भी नहीं आई। अर्धरात्रि होगई तब विचार आया कि स्वयम् ईश्वर ही ने ऐसा किया है परंतु मेरा ऐसा भाग्य कहाँ! मैंने ऐसा कौनसा जप तप किया है जिससे ऐसा होता। उसी समय आकाशवाणी हुई "हे बालक! तू मेरी खोज में इतना आतुर क्यों होरहा है? साक्षात् सच्चिदानन्द अविनाशी पूर्णब्रह्म प्रकाशमान महापुरुष मैंने ही दिव्यरूप धरकर उपदेश और दर्शन दिए है और सत्य २ कहता हूं, आदि अन्त में तू मेरा ही जन है। संकल्प विकल्प छोड दे। तेरा अन्तःकरण शुद्ध होगया है। इसलिये ब्रह्मज्ञान की प्राप्ति के लिये सगुणउपासना को छोड कर ध्यानावस्थित हो और राम राम रटता हुआ निर्गुण-भक्ति कर"। इस आकाशवाणी को सुनते ही चित्त में शान्ति आगई और भेषपंथका[1] सारा झमेला छोडकर योगाभ्यासपूर्वक राम राम रटण करते हुए योगारूढ होगए। और अलौकिक वैराग्योत्पादक निर्गुण पद वाणी का वर्णन किया। दर्शनार्थ यात्रियों की भीड़ अधिक रहने से आप खिन्न

१—भेषपंथ का संग तज दीया।
होय निरंतर हरिपद लीया।
( श्रीराम. परची विश्राम ९ )

होकर दुलचासर पधार गए। कुए पर एक हजार मेत रहतेथे उनकी गति कर आप धोरे (टीवे) पर निवास करने लगे। यहाँ पर भी भीड़ अधिक होने लगी तब तो आप रोड़े ग्राम में पधार गए। और यहीं संवत् १८१० में पांचभौतिक शरीर को त्यागकर परमधाम पधारे।

भगवद्दर्शनोपदेश से पहले आपके एक रामदासजी नामक शिष्य हुए थे। जो दीक्षा लेते ही अयोध्याजी की तरफ चले गए और आपने जीवन का सारा समय भगवद्भक्ति आदि सगुणोपासना में उधर ही विताया। वृद्धावस्था होने पर आप दुलचासर पधारे उस समय गुरुदेव तो परमधाम पधार ही चुके थे। फिर आपने यहाँ पर एक ठाकुरमंदिर बनवाया और उनकी सेवा पूजा में लवलीन रहने लगे। अकस्मात् एकदिन मंदिर के बारे में एक राजपूत से बोल चाल होगई तब केवल मंदिर की सेवा के लिए आपने एक शिष्य को वहां छोड़ कर आप रोड़े को मुख्य गुरुस्थान समझकर वहीं पधारे। और वहां भगवन्मंदिर बनवाय भगवत् सेवा में समय व्यतीत किया और दो चार नये शिष्य भी होगए। आपके परलोक पधारनेपर रोड़ा दुलचासर में आपकी दो गद्दी हुई जो अभीतक चली आती हैं और उनके गद्दीधर रामानंदी बैरागियों में (रामावत साधुओं में) महंत कहलाते हैं। गुरुपरंपरा से ये दोनों सिंहथल के गुरुस्थान हैं और सिंहथल में जब दोनों स्वामीजी महाराजको पधराते हैं तब बधावणा भेट पूजादि क्रम प्राचीन रीतिअनुसार किया जाता है।



# ( श्रीहरिरामदासजीमहाराज )

बीकानेर राज्यान्तर्गत सिंहथल नामक ग्रामके सज्जन भाग्यचंदजी जोशी के घर आपने शुभनक्षत्र में शरीर धारण किया। पिता ने शास्त्रविहित संपूर्ण संस्कार कराकर शुभनाम श्रीहरिरामदासजी महाराज रक्खा। अद्भुत बुद्धि होने से बाल्यावस्था में ही वेदान्तादि शास्त्रों में पारंगत होगये और गणित ( ज्योतिष ) विद्या में प्रथमश्रेणी के पंडित गिने जाते थे। पूर्वजन्मोपार्जित पुण्यप्रभाव से छोटी अवस्थामें ही योगाङ्गों में योग्यता संपादन करलेने के बाद किसी ब्रह्मनिष्ठगुरुदेवके शरण होने की अभिलाषा प्रगट की सो रामसर ग्राम के उदयरामजी नामक सद्गृहस्थ ने आपको साथ दुलचासर ग्राम लेजाकर श्रीजैमलदासजी महाराज के दर्शन करवाये। आपने साष्टांग दंडवत प्रणाम पूर्वक विनय की और

---

१—रामानन्द अनन्तानन्द कर्मचन्द देवाकर।
पूरणमालपि शिष्य दामोदरदास उजागर॥
नारायण मोहनदास दास माधव मेदानी।
ता शिष सुन्दरदास चरणदास निज ज्ञानी॥
जिन जैमल प्रगटे नमो हरिरामदास के सब गुनन।
रामदास वन्दन करत पदपङ्कज अनुचर यतन॥ १॥

२ साष्टांग दंडवत प्रणामः—

दे पुनि पांच प्रदक्षिणा, अष्ट अंग परणाम।
स्वामी जैमलदास के, परसे पद हरिराम॥ १॥

३ विनयः—

धन्य २ मम भाग आज अनुराग दरसे।
धन्य २ मम भाग मिले वैराग्यपुरुसे॥
धन्य २ मम भाग प्रेम अरु क्षेम प्रकासे।
धन्य २ मम भाग जाग भव भर्म विनासे॥
धन्य आज मम जन्म धन्य तातैं तुम दर्शन भयो।
जा काज सकल पूछत फिरत सो मनवांछित फल लयो॥ १॥

---

1 उर सिरं दृष्टी वर्चेन मॅन पॅद कॅर जॅानु प्रमान।
अष्ट अंग से होत है नमस्कार सविधान॥ १॥

नम्रता के साथ श्रीजैमलदासजी महाराज के उपदेश से अपनी शंकाओं का निवारण कर संवत् सत्रहसो के सईके में आपाढ कृष्णा त्रयोदशी को दीक्षा धारण की। श्रीगुरुदेव ने प्रसन्न हो आशीर्वाद प्रदान किया। बाद आप आज्ञा मांग सिंहथल पधारे। और नियम किया कि सिंहथल से दुलचासर जो ७ कोश है वहांपर संध्या होते ही श्रीगुरुदेवजी के पास चला जाना और रातभर गुरु सत्संगति कर प्रातः सूर्योदय से पहले ही वापिस आजाना इस प्रकार छः मास बीत गये। श्रीगुरुदेव ने आपको कहा कि तुम अब वहीं पर भजन किया करो पर आप माने नहीं तो दश दश दिन का नियम किया। इस के कुछ दिन बाद फिर गुरुदेव ने एक एक मास से आने की आज्ञा दी तो आपने हट करना अनुचित समझ शिरोधार्य की और उसीपर चलते रहे। शिलोंछवृत्ति से निर्वाह कर भजन करते करते थोड़े ही काल में दशमद्वारसमाधिस्थ पूर्ण योगिराज होगये। और जीवों के परमकल्याणार्थ वेद वेदान्त उप-

---

छप्पय।

१—परा परम को धरम गुरु उर परम सुनायो।
दे करसें परसाद राम निज मंत्र सुनायो॥
नाश्या निरतहु सुरति ध्यान पर एक हुयाते।
जोग जुगति की बात कही सब परम कृपातें॥
उर भये अबहु मंगल परम, परम भरम सब कप्पिया।
हरिरामदासकूं परमगुरु, यह उपदेश जु अप्पिया॥ १॥
मंत्र सजीवन जासु, जो गिरिजापति शिव कह्यो।
श्रीगुरु जैमलदासु, (सो) यह उपदेशजु अप्पियो॥ १॥

कुंडलिया।

२—धन्य २ शिरधर्म यह, कहै निगम लड जेन।
परस्यो मम दुख हरन मग, परा परम जन प्रेम॥
परा परम जन प्रेम, नेम नित क्षेम निवासा।
बहुत बडे परतार मान, सत बचन
निज हरिजन दिनकर परसि, तुम
धन्य २ शिरधर्म यह,

निषद योगसारगर्भित अनुभववाणी का प्रकाश किया । आपके शिष्य हुए, अनेक परचे हुए, परंतु विस्तारभयसे थोड़ेसे लिखने में ।

एकवार आप भजन कर रहे थे कि देवताओं की भेजी हु अप्सरा परीक्षा के लिये आई और आपके पास बैठ गई । ध्यान की आंख खुली तो मालूम हुआ कि छलने के लिये माया आई, आपने उसके उलटे हाथकी थाप मारी और पूर्ववत् ध्यानावस्थित ह

एकवार आपके शिष्य विहारीदासजी महाराज से एक निष्कारण द्वेष करने लगा तो आप अनुचित समझ वहां से एक दूरी पर नापासर ग्राम में पधार गये । वहां पर ठाकुर देवी ने ग्रामसहित आपका बहुत स्वागत किया । पीछे से उस पुरुष के पुत्र एकही दिनमें पंचत्व को प्राप्त होगये और अग्नि के प्रकोपसे धन सब स्वाहा होगया तब घबराकर विलाप कलाप करने लगा । लो उसे समझाया कि यह फल महात्माओं से विद्वेष करनेका है । गांव के लोग डरने लगे । तब तो करणीदानजी ने ढोल बजवाकर वास इकट्ठे किये और उस को साथ लेकर नापासर आये श्रीहरियानन्दजी महाराज के चरणों में पड़कर अपराध क्षमा कर वापस पधराये ।

बीकानेर शहर के दो वैश्य जिनका नाम नेतराम और मुरली था उन्हों ने विचार किया कि रातही रातमें चलकर सिंहथल श्री महाराज के दर्शन कर आवें । ऐसी सलाह कर घरवालों से कहदिया हम लक्ष्मीनाथ भगवान् के दरबारमें ही आज जागरण करेंगे और सिंथल का रास्ता लिया। बीकानेर से ९ कोश दूरी होने के कारण अंधेर को वहां पहुंचे । श्रीमहाराज ध्यानावस्थित हो चुकेथे और दीपक रोशनी कुछ भी प्रकाश नहीं था तो उनके लिये यह बहुत दुःख की बात हुई

१—पुत्र मुवा अति दुख भयो, हीन भयो धन साज ।
घर दिरलाओ हुयगयो, कहा हम कियो अकाज ॥ १ ॥
(श्रीहरि. परची)

हम विना दर्शन किये पीछे कैसे जाँय । श्रीजी महाराज ने उनकी ऐसी उत्कट इच्छा जान एक ऐसा दिव्य प्रकाश प्रकट किया कि वे आश्चर्य में भरगये और आपके दर्शन किये और स्तुति की। तव श्री महाराज नें उनसे फरमाया कि यह सब ईश्वर की माया है इसके विषय में किसीसे कुछ मत कहना। इस आज्ञा को शिरोधार्यकर रातकी रात में वे दोनो पीछे बीकानेर आगये ।

सरूपसिंहजी नामक बारट जो दैवयोगसे निर्धन हो गये थे अत उनके घर वारादि सब गिरवी होगये। जब बहुतही दुःखित होकर आप श्रीजी महाराज के पास आये और अपना सारा वृत्तांत कह सुनाय तब श्रीमहाराज दयार्द्रचित्त हो उनको शिष्य बनाकर लक्ष्मीपा बनादिया ।

एकवार सव शिष्यों ने आपके जीवितमहोत्सव (मेला) के लि संवत् १८३४ चैत्रकृष्णा ७ का निश्चयकर सव को आमंत्रण देदिया मेले की सारी तय्यारियां होने लगी। अकस्मात् ऐसा हुआ कि आ १५ दिन पहले ही शरीर को छोड परलोक पधार गये। शिष्यों क बहुत दुःख और चिंता हुई। उनकी ऐसी स्थिति देख आप भगवान् स एकमास की आज्ञा लेकर पीछे पधारे तव तो सारे काम बडी धूमधा से होने लगे। नियत तिथि पर सारा आमंत्रित समाज एकत्रित होगया और जिनको पानीका ठेका दिया गयाथा वे पर्याप्त पानी नहीं देसके इसलिये लोगों को पानी विना बड़ा कष्ट होने लगा । शिष्यो ने सारी बातें श्रीगुरुदेव से अर्ज की। आपने फरमाया कि ईश्वर स इच्छाओं को पूर्ण करेगा। और आप अपनी कुटी में ध्यान लगाक

---

१—पायो गुण गोविंद को, पायो इष्ट अपार ।
आयो हाथ सरूप के, सतगुरु दयाल प्रताप ॥ १ ॥
( [illegible] पारखी )

१—[illegible] कारणे, [illegible] ।
[illegible] करतार सूं, आये [illegible] ॥ १ ॥
(

विराजगये। इसके दो घड़ी बादही उत्तर की तरफ से एक छोटी सी बादली उठी और उसका इतना विस्तार हुआ कि उसने वहां बरस कर पानी ही पानी कर दिया। फिर महोत्सव पांच दिन तक बड़े समारोह के साथ मनाकर सब लोग अपने अपने स्थान को चले गये। तब कई दिन के बाद आप अपनी प्रतिज्ञा को यादकर संवत् १८३५ मिती चैत्रशुक्ला ७ शुक्रवार को तीन पहर पहिले से ही अन्त्येष्टि क्रिया की सारी सामग्री मंगवाली। दर्शनार्थ हजारों पुरुष इकट्ठे हुए। उस समय भीठू चारणों ने आपकी बडी सेवा बजाई। तब आपने जीवनदान चारण को बुलवाया और उसे कुछ सैनसे कहा। वह जहां अब देवल बने हैं उस स्थानको गया और वहां पर बेरी वृक्ष के पास एक रेत का ढूंहा जो महोत्सव के पहिले ही से बनाथा वह ज्यों का त्यों मिला। और जैसे ही उसके हाथ लगाया इधर श्रीजी महाराज ने इस पंच-भौतिक शरीर को त्याग दिया। आपका विमान जो बनाया गया वह बडा बनगया। लोगों को चिंता हुई इसको बारणे (दरवाजे) में से किस तरह से निकालेंगे। तब पूर्ण विश्वस्त चीदा नामक सुथार ने कहा आपकी गती अपरंपार है "कैतो होय बारणो चोड़ो के बैकुंठ होय जावै सोड़ो" यों कह विमान बाहर पधराया तो झट बाहर आगया। देवलोंके स्थान में पधराकर अगर कपूर घृत खोपरा (गिरी) चंदनादि से आपकी अन्त्येष्टि क्रिया की। चिता ठंडी होनेपर नारायणदासजी महाराज की प्रार्थनानुसार अबोट एक नारियल एक गादी और पांच सात पटल-दर्शनार्थ मिले। और भी ऐसे आपके अनेक परचे हुए।

**भूत ग्रह दुज पीड़ा पंगुल, अंध मूक जड़ दीन।**
**दृष्टि देखतां किये सुखारी, पर उपकार प्रवीन॥ १॥**



## श्रीविहारीदासजी महाराज

श्रीनारायणदासजी महाराज । श्रीलक्ष्मणदासजी महाराज ।
श्रीरामदासजी महाराज । श्रीअमीरामजी महाराज ।
श्रीआदूरामजी महाराज । श्रीदईदासजी महाराज ।

आदि कई शिष्य श्रीहरिरामदासजी महाराजके हुए जिनमें श्रीविहारीदासजी महाराज अधिकारी थे । जिनके श्रीहरदेवदासजी महाराज पाटवी हुए । आपके बाद यथाक्रम निम्न लिखित पाटगादी विराजे ।

श्रीमोतीरामजी महाराज ।
श्रीरघुनाथदासजी महाराज ।
श्रीचेतनदासजी महाराज ।

आप सब भजनानन्दी तपोमूर्ति प्रभावशाली महात्मा हुए । और आपके सैंकड़ों शिष्य हुए ।

वर्तमान समय में प्रातःस्मरणीय पूज्यपाद श्री १०८ श्रीरामप्रतापजी महाराज पाटगादी पर विराजमान हैं । आप शम, दम, त्याग, वैराग्य, तितिक्षामें शुकदेवजी के समान अद्वितीय दयालु मूर्ति हैं ।

---

### सवैया ।

१ अनुभवः—

रैण दिहा नित नाम चितारत भूल मती मन मूढ गँवारा ।
भवसागर मति डूब मुसाफिर होय सचेत विकार सुँ न्यारा ॥
माया मद मोह सुँ राच मती नर या जुगमाँहि नही कोइ थारा ।
आदुराम कहै ऐसी सूँज मिली अब राम हि राम जपो मेरे प्यारा ॥ १ ॥

### इंदव छन्द ।

२ अनुभवः—हरिराम के पाट तपैं हरदेव जु हंस दसा सब संतन प्यारो ।
दीरघ दृष्टि रु बैन विसाल जु राग रु द्वेष दोऊँ पख न्यारो ॥
शील सन्तोष सदा मन शीतल ज्ञान रु ध्यान भगतिको भारो ।
मोतिय राम कहै कर जोर जु भेष की टेक निभावनवारो ॥ १ ॥

### दोहा ।

...मल दासजी भ्यो प्रणम्य हरिराम ।
... मोती दास रघू विश्राम ॥ १ ॥

## (श्रीरामदासजी महाराज)

जोधपुर राज्य के बीकोंकोर नामक ग्राम में राष्ट्रीय शार्दूलजी के घर में संवत् १७८३ फाल्गुण कृष्णा १३ के दिन शुभ मुहूर्त में आप प्रगट हुए। आपके जन्मसमयमें बहुत आनंदोत्सव हुआ। बडे होनेपर थोडे काल में विद्या प्राप्त करली और शाक्तिक मतावलंबी होकर वैराग्य धारण कर जहां तहां विचरने लगे। द्वादश गुरु किये परन्तु चित्त की शांति कहीं भी नहीं हुई। ऐसे विचरते विचरते बीकानेर पधार गये। वहां एक सद्गृहस्थ के मुखसे श्रीहरिरामदासजी महाराजका रेखता सुना। सुनते ही उस गृहस्थसे सारा पता पूछ आप सीधे सिंहथल पधारे। और श्रीहरिरामदासजी महाराज के चरणों में पड़ विनयै की कि महाराज! मैं

---

१—क्षेत्र भक्त ऋषभसुत नामा, सुरधरदेश प्रकट तनु धामा।
अवनीपति इस रूपि जानो, अजगुण मास प्रगट दरसानो॥
उदय अंकूर अनवरत धरया, भयो सुकाल भक्तजन हरषा।
शार्दूलराम लकार शिपंता, धन धन पिता पुत्र जन्मंता॥
(श्रीराम. परची)

१ रेखताः—
अगम अगाध में ज्ञान पोथी पढ्या भरम अज्ञान कूं दूर डाल्या।
नाम निरधार आधार मेरे भया गद्दर गुम्मान मन मोह मार्या॥
तीन चढ चूर करि चित्त चौथे गया नाभि अस्थान धुनि धम्मकारा।
आय उरध्याय में वास निरभै किया रम रह्या एक आतम्म यारा॥
पदम में धाम सुखराम ऐसे मंडे रोम में रोम ररंकार लागे।
दास हरिराम गुरुदेव प्रताप तें हरहूं जीत बेहद लागे॥ १॥

१ छप्पयः—बडे होन के काज लाज छांडी जगकेरी।
हठ पथ किया अनेक तृषा उर मिटी न मेरी॥
द्वादश गुरु फिर किया जिया मन मिल्या न कोई।
मन उमंग अपार काज सरिया नहिं कोई॥
अनुक्रम सिथंल कायत अनंत आप अम भाये सबै।
अनाथ नाथ असरण शरण महरबान हूजे अबै॥ १॥
दोहाः—अरज हमारी एह नित, दुष्कर कठिन तराग।
आयो सरणे दास हूं, राखो रावरे पाय॥ १॥
(श्रीराम. परची)

बहुत जगह भटक लिया और द्वादश गुरु भी कर चुका परंतु मुझे सच्चा और पूरण ज्ञान किसी से नहीं मिला। अब मुझको सिवाय आपके कहीं पर भी आश्रय नहीं है अतः कृपाकर इस दास को दीक्षा दीजिये श्रीजी महाराज ने आपके ओघड रूप को देखकर फरमाया-भाई! रामस्नेही ऐसा रूप नहीं रखते हैं। यह सुनते ही आपने सेली, सिंगी, टामण दूणादि सारे आडंबरों को दूर फेंक दिये। तब श्रीगुरुदेव ने आज्ञा दी कि एक वर्ष के अनंतर तुम शिष्य बनाए जावोगे। तब आपने अधी होकर प्रतिज्ञा के साथ कहा कि, या तो आप अपना शिष्य बनालें नहीं तो अन्न और जल परित्याग कर शरीर छोडदूंगा। यह सुन एक दूस शिष्य को परीक्षा लेने के वास्ते आज्ञा दी कि वास्तव में इनकी दीक्ष लेने की सच्ची इच्छा है या नहीं। परंतु सोने को जितना तपाया जा उतना ही वह उत्तम होता है इसी तरह आपभी कसोटी पर पूर्ण उतरे तब तो आपको सच्चे जिज्ञासु समझ संवत् १८०९ वैशाख शुक्ला ११ के प्रातःकाल सिद्धियोग में सन्मुख आसन लगवाकर राममंत्रोपदेश दे शिष्य बना लिये। और राममंत्र का प्रभाव भक्ति ज्ञान योग क्रिया सहि भजन की सारी विधि बताकर सदुपदेश दे रामस्नेहधर्म के संपूर्ण नियम बतलाये। और फरमाया कि इस रामस्नेह संगत में आजसे तुम्हार

१—गुरु धर्म मर्यादारीति अनुसार खेडापाके महन्त आज दिनपर्यंत सिंहथल सन्मुख ही विराजते हैं।

२—रामदास तोहि नाम सदाई। राम सनेह संगति के माँई॥ १॥
श्वान सनेह जाल जग झूँटा। जामण मरण काल क्रम कूटा॥ २॥
मोह सनेह जन्म घर घरणा। जाति सनेह चौराशी फिरणा॥ ३॥
काम क्रोध के लोभ सनेही। खान पान अन मनूं मिलेही॥ ४॥
देह अवस्था प्रकृति सनेहा। कर्म प्रधान संजोग मिलेहा॥ ५॥
पांच पचीस सनेह सनेहा। पांच कोस मध चितवन देहा॥ ६॥
एता नेह तजैरे भाई। एक प्रीति गुरुचरण संभाई॥ ७॥
रामसनेही जाको नामा। हरि गुरु साधु संगति विश्रामा॥ ८॥
श्रीगुरुदेव कृपा भइ भारी। मान लई शिख परा परारी॥ ९॥
(श्रीराम. परची विश्राम ८)

नाम रामदासजी है। ऐसा सुनते ही आप तो कृतकृत्य होगये। श्रीजी महाराज के फरमाए हुए सारे उपदेशों को शिरपर चढ़ा प्रणाम कर आज्ञा ले विनयकर मारवाड में महलाणे ग्राम पधारे। लोगों ने एक पर्णकुटी बनवा दी तो आप वहीं पर श्वासोच्छ्वास भजन करणे लगे। दो मास के अनंतर कुछ घट चिन्ह दिखाई दिए और गुरुदर्शन की इच्छा हुई तब तो आप रवाने होकर रामसर गाँव जो गुरुधाम से चार कोश है वहीं से पनही परित्याग कर दंडवत प्रणाम करते हुए सिंहथल पधारे और श्रीगुरुदेवजी के चरणारविंदों में पड़कर साष्टांग दंडवत प्रणाम किया और सब गुरु भाइयों से मिले। गुरुदेव ने संबोधन किया तो आपने और कुछ नहीं कहा। केवल यही कहा कि "परचै नाद हमारे स्वामी"। तब श्रीगुरुदेव ने आज्ञा दी कि अभी तुम भ्रम में हो। दूसरे शिष्यों के साथ तुम्हारी भी परीक्षा ली जायगी। और ली गई। उसमें आप सब से पीछे रहगये। तो आपको इस बात का अत्यंत खेद हुआ। श्रीगुरुदेव ने आप की ऐसी स्थिति देख फरमाया कि तुम इस बात का क्या दुःख करते हो? तुम्हारी भक्ति मेरे प्रति सबसे अधिक है। और आगे चलकर तुमही सबसे बढकर होवोगे। ऐसे आशीर्वादात्मक गुरुवाक्य सुनकर आप बडे प्रसन्न हो एक पखवाड़ा और कुछदिन गुरुचरणों में निवास कर पीछे महलाणे ही पधार गये। छ मास के अनंतर आप फिर गुरुदर्शनार्थ सिंहथल पधारे तब श्रीगुरुदेवने आपको अपने उत्तम शिष्य

---

१—वार वार कर जोर के, बहु विधि कर्यो प्रणाम।
श्रीगुरु शरणे राखियो, खाना जाद गुलाम ॥ १ ॥
(श्रीराम. परची विश्राम ११)

२—अधिकारीजन विहारीदासा, तासूं मिले रामजनदासा।
गुरु भाई बृघ होवे जेता, सबसूं मिले परस्पर हेता ॥
(श्रीराम. परची विश्राम १३)

३—नीर भरका दूर कराए। श्रीगुरु सनमुख दास बैठाए।
अब सनमुख होय भजन कराओ। आतम परचै सुरत लगावो।
(श्रीराम. परची विश्राम १३)

बताये। और शिष्य बनाने तथा उपदेश[१] देने की आज्ञा दी। आप कई दिन गुरुधाम में निवास कर पीछे ही पधारगए। और भजन करने लगे। नामीचिन्ह प्रगट होने पर फिर सिंहथल पधारे। अपना बनाया हुवा "ज्ञानविवेक" ग्रंथ श्रीजी महाराज को सुनाया, सुनकर महाराज ने फरमाया कि पुत्र! तुम्हारे घट में ज्ञान प्रगट होगया है।

दोहा।

नाभि लयो विश्राम मन, पंक नाल रस लेत।
रामदास पश्चिम दिशा, शब्द चलण का नेत॥ १॥

चौपाई।

श्रीगुरु आगम यों वरणै। तिरसी जीव तुम्हारे शरणै॥ १॥
रामदास कहै मैं जु अनाथा। आप प्रताप थाप मम नाथा॥२॥
(श्रीराम. परची विश्राम १४)

आज्ञा ले फिर पीछे पधार गए। इस भांति श्रीगुरुदेवजी के दर्शनार्थ आप कई वार पधारे। बहुत से पुरुष आपके शिष्य होने को पहले आए थे पर आपने उनको दीक्षा नहीं दी। फिर श्रीगुरुदेवजी की आज्ञा[२] से दीक्षा देनी आरंभ करदी। आपके ५२ शिष्य हुए। शिष्यों के आग्रह से मालवा, मेवाड़ आदि देशों में रामत कराते हुए पहिले गुरुदर्शनार्थ सिंहथल पधारे, फिर मारवाड़ बड़ूग्राम पधारे, वहां कुछ समय विराजे और वहां से आसोप पधार गए। वहीं पर आपके दशवें द्वार की समाधि सिद्ध हुई। और गुरुमहिमा, भक्तमाल, चेतावनी, जमफारगती आदि अनेक ग्रंथ तथा अंगबद्ध अनुभव वाणी की रचना हुई। जिन वाणी के दास, उदास, शांभवी, और सुदब करके चार भेद हैं। इस प्रकार वाणी-रचना के बाद फिर आप सिंहथल पधारे। वहां एक दिन बाहिर की तरफ आप संध्या करा रहे थे इतने में ही तो आपको श्रीकबीर साहब का

---

१—दो उपदेश जिग्यासी आवै। गुरपद दरसां गुरपद पावै।
(श्रीराम. परची विश्राम १३)

२—रामभजन को दो उपदेसा, परा परायण गावत शेसा।
(श्रीराम: परची विश्राम १५)

दर्शन हुआ और कबीर साहब ने फरमाया कि रामदासजी जाशों में रहना। आपने आकर श्रीगुरुदेव से कहा सो श्रीगुरुदेवजी ने जाशों का अर्थ सत्संगति और सवाई भक्ति का बताया। आज्ञा माँग यहां से आप शीलवा नामक ग्राम में पधारे। प्रातःकाल में आप स्नान पधरा रहे थे कि इतनें ही में आकाशवाणी हुई कि "हे रामदासजी! यह हमारा सत्य वचन है कि, तुम्हारे धर्म की खूब वृद्धि होगी।" फिर यहांसे आसोप और अरटिया ग्राम होते हुए पुरोहितजी पद्मसिंहजी के अत्याग्रह से आप सं० १८२२ में खेड़ापे पधारे और यहाँपर आपका स्थान बना और हजारों शिष्य हुए। कुछ समय के उपरांत आपने अपने शिष्यों से प्रकट किया कि, यहां पर श्रीगुरुदेवजी महाराज को पधरावें तो बड़ा आनंद हो ऐसा फरमाकर तत्क्षण बहल जुड़वा आपने कान्हड़दासजी और हेमदासजी कूं सिंहथल श्रीजी महाराज को पधराने के लिये रवाने कर दिये। यह समाचार चपला की चमक की भांति सारे गामों में फैलगया। तमाम बाल वृद्ध नर और नारियों के आनंद की सीमा न रही। और सारे मांगलिक साज सजाने लगे। इतना ही नहीं, रास्ते के ग्राम जिधर से श्रीगुरुदेवजी महाराज पधारने को थे उनमें भी उसी तरह आनंद मंगल वधाइयां होने लगीं। श्रीगुरुदेव जिस ग्राम से होकर पधारते थे वहां के निवासी बड़े आवभाव से एक दो दिन विराजमान कर फिर आगे पधारने देते थे। इस भांति ४४ कोसकी रामत कराते हुए कई दिन से खेड़ापे पधारे। आप पधार गए हैं इस आनंदवर्धक बधाई को सुनते ही श्रीरामदासजी महाराज अपने साधु गृहस्थ आदि तमाम शिष्यों के सहित गाजेबाजे से वधावणे की सब सामग्री सजाय दंडवत प्रणाम करते हुए श्रीगुरुदेवजी को वधाने के लिये सन्मुख पधार वधावणे की रीति से वधाय बाजोट पर श्रीजी महाराज को विराजमान कर पूजन आरती की, और पगमंडा निवछावर करते हुए स्थान में पधराए। उस समय के सुख आनंदका बताना इस निर्जीव लेखनी की शक्ति से बाहर है। हां अल-

१—रामदास पंथ चले तुम्हारो। यह सहायक सदा हमारो।
(श्रीराम. परची विश्राम १८)

बचे श्रीदयालुदासजी महाराज के फरमाये हुए उस वक्त के वधावणे के दो पैदों से कुछ आनंद का अनुभव कर सकते हैं। श्रीजी महाराज के पधारणे की खुशी में प्रत्येक दिन नित्य नए उत्सव होने लगे। एक महीना और पांच दिन क्षण के समान चले गए। अत्यंत हट के साथ सीख मांग ने पर अपने शिष्यों से फूल डोल के मेले पर प्राप्त हुई जो आदि अंत की भेट वह सारी की सारी श्रीरामदासजी महाराज ने श्रीगुरुदेवजी महाराज को अर्पण कर दी। श्रीगुरुदेवने कुछ अपने लिए भी रखने को फरमाया तो भी आपने नहीं रखी और विनय की कि, इसमें मेरा क्या किरावर है? मैंने तो मालधणी को माल अर्पण किया है, यहां तक कि मेरे प्राणभी आप के न्योंछावर हैं। यों विनय कर फिर शाल दुशाले धातु वर्तन आदि बहुत वस्तुएँ भेंट की। और आपको दो[३] कोस तक पहुंचाने के लिये पधारे। वापस लौटाने पर भी पीछे नहीं

---

१—म्हांरे मन आज उमावो हो, राम सनेही आविया निज भाव वधावो हो ॥ १ ॥
या दिन कों मैं बलि जाऊं हो, मिले पियारे रामजन सन्मुख थिर नांऊं हो ॥ २ ॥

यह दोनों बधावणे इसी पुस्तक के बधावणा प्रकरणमें हैं।

२—आई भेट समर्पण सारी, आदि अंत पूजा पूजारी।
जीव जिंद धिन प्राण निछरावर, माल धणी देतां नहि किरावर ॥
( श्रीराम. परची विश्राम २० )

स्वामी कह्यो क्यों न तुम राखी, अरपण करी आन कर आखी।
रामदास कहै तन मन धन तेरा, मैं तो सदा चरनका चेरा ॥
( श्रीहरि. परची )

पूजन भेट धरे निज भावं, पाट पीतांबर सोम श्रीपावं।
श्रीगुरुपूज नमो हरिरामं, सा अधिकारि विहारि प्रणामं।
ओर सबै शिष संबर सुभायं, संत विदा हुय पंथ सिधायं।
( परची श्रीबालकदासजीकृत )

३—जोजन अर्ध पहुँचावण गया, रामस्नेही व्याकुल भया।
श्रीगुरुआज्ञा दीनी जबही, अब जावो तुम घरकूं सबही ॥
रामदास ऐसे गुरु गायक, श्रीगुरुचरणसरोज पर लायक।
या दिन ठौर नहीं मन कबहू, जीव विश्राम जिवारी सबहू ॥
( श्रीराम. परची विश्राम २० )

भीटते है। बड़े मुश्किल से पीछे लोटपाये। ऐसी भांति श्रीगुरुदेवजी महाराज की पधरावणी कई बार हुई। एकवार आपने श्रीगुरुदेव से अर्ज की कि महाराज! गांव के अंदर का स्थान आपके परिवार के लिये छोटा है अतः अब कोई बड़ा स्थान बनवाने की आज्ञा फरमावें। तब आपने भागरो पूर्व की ओर पहाड़ी की तलहटी में जगह बतलाई कि यहां बनवा लो। तब तो श्रीजी महाराज की आज्ञा से वहीं पर संवत् १८३४ फाल्गुण कृष्णा ४ के दिन स्थान की नीव डालदी गई। और कई वर्षों में जाकर यह आलिशान स्थान संपूर्ण हुआ। आप के जीवन-काल में जितने परचे हुए हैं वे सब परची में श्रीदयालुदासजी महाराजने सविस्तृत वर्णन किए हैं। जिनका संक्षिप्त सार जो श्रीअर्जुनदास जी महाराज करके बनाया गया है वह यहां पर उद्धृत किया जाता है।

## अथ परची सार।

श्रीहरि गुरु हरिराम धिन, रामदास सुख सांम।
बालपुरुषपूरण भती, अर्जुन की परणाम॥ १॥

### दोहा।

नित अवतारी संत धिन, जीवां करण उधार।
भरतखंड मुरधर धरा, आन लियो अवतार॥ १॥

### छप्पय।

संवत सतरहसो जान वर्ष तैंयास्यो कहिये।
फागण वद त्रयोदशी रामदासं जनमइये॥
खोजत वर्ष पचीस मिले गुरु हरियानंदा।
नव को वर्ष प्रसिद्ध शुक्ल वैशाख लहंदा॥
लेइ ग्यारस अग्या रमता आप देशमज।
गांव मेलाणै विराजकर सुमरण विध एकंत सज॥ १॥
वर्ष तीन इम भये जुगलमत अडिग सधीरा।
वर्ष दुकाल जु मांहि नाजकी अतिशय भीरा॥
नारखान जदुवंश सुभी है गाँवज ठाकर।
[illegible] मायना ताह मेट रुपियो ले आकर॥
[illegible]यु हम राखाँ नहीं करो पुण्य दूजा घणा।
रामराय पूरे सयन हम शरणागत स्यां तणा॥ २॥

## इंदव छंद ।

मान लई सत बात तिही दिन नित्य रसोई सु आन जिमावै ।
काल बारोतइ लोक दुखी तब संत को चित्त अत्यन्त दुखावै ॥
लेत उदे कण पंच पिये जल पूछ तिनां प्रति सांच बतावै ।
एम भये दिन सात अखंडसु तो पण ध्यान अडिग्ग लगावै ॥ १ ॥
सेवगरूप धरे तब माधव चून गेहूं घृत दाल ले आए ।
साधु हि राम रसोइ करो तुम राम गुरू पति भोग लगाए ॥
आजहुं ते दुख दूरि भयो तुम कहकर आपन धाम सिधाए ।
नार जु खान आए ढलते दिन संतहुते सब दुःख जु गाये ॥ २ ॥

## मनहर छंद ।

कहै नारखान अहो बड़ो दुःख समय मांहि
घुसी गूघरी जु पाय आज हमें भाये हैं ।
साधूराम कहै तुम आये परभात इहां
ल्यायके रसोई हमें कहो गांव जाये हैं ॥
तबै नारखान भाखै गांव जो विराई हुंत
आप तुमे पास जेज घड़ी नाँहि लाये हैं ।
साधूराम हुंत कहो रामदास बोल एम
इने केरा बधे पटफटे देख थाये हैं ॥ १ ॥

## दोहा ।

नारखान मन विसम हुय, अद्भुत बात निहार ।
भाग बड़ो मेरो अहो, इसे संत हम द्वार ॥ १ ॥

## कवित्त ।

ताहि समें देरामाँह दिखणी फौज लेय आप
राज विरोध राज काज देश पेसवार है ।
गाम जो मेलाणा हुत लोक सबै भाग चले
भाटी आय संत पास ख्याल एम डार है ॥
मात आज्ञा देहु सो तो चलत कबीला साथ
आप हमें चढ़ां पाइ यहाँ सँभ्या सार है ।
रामदास कहै तुम मेरी चिंत करो नाहिं
तुम्हें घट सोई राम उनमें निहार है ॥ १ ॥

लौटते हैं। वडे मुश्किल से पीछे लोटवाये । ऐसी भांति श्रीगुरुदेवजी महाराज की पधरावणी कई वार हुई । एकवार आपने श्रीगुरुदेव से अर्ज की कि महाराज! गांव के अंदर का स्थान आपके परिवार के लिये छोटा है अतः अब कोई वडा स्थान बनवाने की आज्ञा फरमावें। तब आपने ग्रामसे पूर्व की ओर पहाड़ी की तलहटी में जगह वतलाई कि यहां बनवा लो । तब तो श्रीजी महाराज की आज्ञा से वहीं पर संवत् १८३४ फाल्गुण कृष्णा ४ के दिन स्थान की नीव डालदी गई। और कई वर्षों में जाकर वह आलिशान स्थान संपूर्ण हुआ। आप के जीवन-काल में जितने परचे हुए हैं वे सब परची में श्रीदयालुदासजी महाराजने सविस्तृत वर्णन किए हैं । जिनका संक्षिप्त सार जो श्रीअर्जुनदास जी महाराज करके बनाया गया है वह यहां पर उद्धृत किया जाता है।

अथ परची सार।

श्रीहरि गुरु हरिराम धिन, रामदास मुझ सांम।
धालपुरुषपूरण प्रती, अर्जुन की परणाम ॥ १ ॥

दोहा।

नित अवतारी संत धिन, जीवां करण उधार।
भरतखंड मुरधर धरा, आन लियो अवतार ॥ १ ॥

छप्पय।

संवत सतरहसो जान वर्ष तँयास्यो कहिये।
फागण वद त्रयोदशी रामदास जनमइये ॥
खोजत वर्ष पचीस मिले गुरु हरियानंदा।
नव को वर्ष प्रसिद्ध गुरु वैशाख लहंदा ॥
लेर ग्यारस्य मग्या रमता आप देशमज।
गांव मेवाणै विराजकर सुमरण विध एकंत सज ॥ १ ॥
वर्ष तीन हम भये जुगलमत अडिग सधीरा।
वर्ष दुकाल सु मांहि नाजकी अतिशय भीरा ॥
नारधान अदुवंत सुमी है गाँवज ठाकर।
उपज भावना ताह मेट रुपियो ले आकर॥
कहे साधु हम राखाँ नहीं करो पुण्य दूजा घणा।
रामदास पूरे रतन हम शरणागत स्यां तणा ॥ २ ॥

### इंदव छंद ।

मान लई सत बात तिही दिन नित्य रसोई सु आन जिमावे ।
काल बारोतइ लोक दुखी तव संत को चित अत्यन्त दुखावे ॥
लेत उदे कण पंच पिये जल पूछ तिनां प्रति सांच बतावे ।
एम भये दिन सात अखंडसु तो पण ध्यान अडिग्ग लगावे ॥ १ ॥
सेवगरूप धरे तव माधव चून गेहूं घृत दाल ले आए ।
साधु हि राम रसोइ करो तुम राम गुरू पति भोग लगाए ॥
आजहुं ते दुख दूरि भयो तुम कहकर आपन धाम सिधाए ।
नार जु खान आए ढलते दिन संतहुते सब दुःख जु गाये ॥ २ ॥

### मनहर छंद ।

कहै नारखान अहो बड़ो दुःख समय मांहि
पुसी गूघरी जु पाय आज हमें आये हैं ।
साधूराम कहै तुम आये परभात इहां
लायके रसोई हमें कहो गांव जाये हैं ॥
तवै नारखान भाखै गांव जो विराई हूंत
आए तुमे पास जेज घड़ी नाँहि लाये हैं ।
साधूराम हूंत कहो रामदास बोल एम
इले केरा वचे पटकटे देख धाये हैं ॥ १ ॥

### दोहा ।

नारखान मन विसम हुए, अद्भुत बात निहार ।
भाग बड़ो मेरो अहो, इसे संत हम द्वार ॥ १ ॥

### कवित्त ।

ताहि समें देशमाँह दिखणी फौज लेइ आए
राज विरोध राज काज देश पेसवार है ।
गाम जो मेलाणा हूंत लोक सबै भाग चले
भारी आप संत पास साल एम डार है ॥
मात आज्ञा देहु सो तो चलत कबीला साथ
आप हमें यहां पाइ यहाँ सँभ्या सार है ।
रामदास कहै तुम मेरी चिंत करो नाहिं
तुम्हें घट सोई राम उनमें निहार है ॥ १ ॥

तबै नारखान कहै आज्ञा आप सोई करूं
बोल संत कह्यो साम्हां जाय जाय कीजिये।
चले आज्ञा पाय तबी जायके यकार मांही
हमें तुम्हें जुद्ध है यकार पहल दीजिये॥
पीछे मेरा हाथ देख मरूं मैं निशंक भय
तोहि मोहि जोड़ कहा गड्डपति छीजिये।
तबै सैनपति पाग पदल जु भ्रात भयो
ऐसो रजपूत कहां मिले मोहि रीझिये॥ २॥
आय गाँव कहै तोहि कौन ऐसी मत्त भई
तबै नारखान कहै गुरु परतापही।
आय सेनापति संग संत को नवाय शीश
धरी भेट कहै ये तो रामरूप आपही॥
लई नाँहि संत सोई कियो हठ वेर यह
ऐसेही अचाही ताके दर्श जाय पापही।
नारखान दृढ धार लेऊं दीक्षा आज अहो
लायके प्रसाद कह्यो देवो मंत्र जापही॥ ३॥
तबै रामदास मान गुरू कह्यो सत्य सोई
आदू रीत जान नारखान दीक्षा दए हैं।
धऱ्यो दाम ताके वस्त्र साधुराम किया जबै
जान राम हेत संत दास आस लए हैं॥
भए शिषशाखा बहु रामत करत गए
रहे बहु गाँवमाँझ ग्वाल जन्म भए हैं।
फेर कई मास गाँव आसोप विश्राम लयो
करे भाव भक्ति जहां संत आय रए हैं॥ ४॥

## इंदव छंद।

एक दिनाँ संत आये खेड़ापे हि, मोहित नाम पदम्म सिलानो।
बोल कहै एह गाँव तुमारो है, यांहि कृपाकर वासहि ठानो॥
जानि आँकूर उदै जहां विराजत, वर्ष बाईस के धाम बंधानो।
शिष्यशाखा बहुते मिलतां प्रति, श्रीगुरु आखत मो गुरु आनो॥१॥

## दोहा।

हरियानन्द आए यहाँ, उच्छव करे अपार।
एक समय जा प्रातही, गुरु शिष गुष्ट विचार॥ १॥

रामदास कीनी अरज, आज्ञा दीजै मोय ।
आप फाथ मांय नहीं, करांज अस्थल सोय ॥ २ ॥
गाँव द्वुत पूर्व दिशा, पँचरात पैंडसु जाय ।
शुभ पुल इच्छा जोय के, सतगुरु दई बताय ॥ ३ ॥

## छंद पद्धरी ।

शुभ संवत अठारहसो प्रवान । भल बरष तिये चोके निधान ॥
फागन पद चौथज नींव दीध । बढ राम चौक कोठार कीध ॥ १ ॥
उतराद दखिन मंडार सोय । चहुं कोट इन्द्र पोलसजु होय ॥
फिर उरधखंड महलाँ झरोख । छवि अद्भुत बरनूं केम गोख ॥ २ ॥
तहां भ्राजमान गुरुदेव आप । शिरहंत मेट तन त्रिविध ताप ॥
अब राम भजनको बन्यो ठाट । चत चरण न्हाय गुरु चरण घाट ॥३॥
कर रामत मुरधर देश माँहि । लद उष्टर घोड़ा बहल ताँहि ॥
तंबू कनात सब रीत जोय । द्वेषी तब देखे दुखी होय ॥ ४ ॥
इम भाव अभावी पक्ष होय । कोउ साध असाधहु कहे सोय ॥
कोउ भुरकी मोहनिमंत्र भाख । कोउ आदि अबीको पंथ आख ॥५॥
इन तीर्थ मंदिर सेव नाँहि । सब शूद्र विप्र मिल एक ठाँहि ॥
इम दुष्ट जाय गुरुराज पास । सब अधिकी ओछी कही तास ॥ ६ ॥
इक आज पैड़ापे पंथ जोय । सो बडे आप महाराज होय ॥
इनको नहिं पूछै कोन जाय । नय विजयसिंह राजा रिसाय ॥ ७ ॥
लिख हुकुम दिवाणीपत्र जोय । चत अश्व चढे भृत चले सोय ॥
उन राम महोले आय देख । अद्भुत सतसंगति भजन पेख ॥ ८ ॥
मुखसे अति सेवक भाय बात । कित स्वामीजी को दरश पात ॥
सब बाल दीन आगम जनाय । जन सेवादासहि को सुनाय ॥ ९ ॥
सर राम कुंड मरमत्त जान । श्रीरामदास तहां विराजमान ॥
कर दरश बोल नाँहिन कहाय । जो लिख्यो पत्रिका माँय ताय ॥१०॥

## दोहा ।

कौन जाति पुन्यक पधति, यो कैसो उपदेश ।
कोप नृपति ऐसो कह्यो, छोडो म्हारो देश ॥ १ ॥
पद्धति जानो रामजी, रामनामाँ उपदेश ।
रामजनाँ ऐसो कह्यो, आँ है थारो देश ॥ २ ॥

## चौपाई ।

इतना कहकर चले ते सारा । राम जनागति अगम अपारा ॥
जैसे संग सराय वसेरा । पनग कांचली दृष्टि न हेरा ॥ १ ॥
आवनहारा देखत याता । कहा जानूं का करिहै दातर ॥
पैदल हुय कर संग चलाये । रामदास जुत शिष सरसाये ॥ २ ॥
कोस तीन पैदल सब आए । वहांसे बैल दास जोताए ॥
आगेहूंता थाट सवाया । दिनदिन विभो वधत दरशाया ॥ ३ ॥
देवगढ़में भक्त सवाए । राज रैत सब वंदत पाए ॥
प्रेत इग्यारै भयो उद्धारह । विराजे एक मास दिन तेरह ॥ ४ ॥
वहांसे आगे गाँव करेड़े । राव गोपालदास तहाँ तेड़े ॥
दिन तेयीस विराजे स्वामी । दिन दिन प्रेम भाव विध पामी ॥ ५ ॥
आज्ञा मांग चले गुरुदरसन । सिहथल महंत मिले मन परसन ॥
माँडेल्यांमें आन विराजे । सेवक भाव धरप दोय राजे ॥ ६ ॥

## दोहा ।

मंडलायत ठाकुर शुभी, इंद्रसिंह तेहि नाम ।
सारूंडे हितभाव कर, परचो पायो ताम ॥ १ ॥
संत छोड़ चाले जबी, मारवाड़ दुख थाय ।
पितापुत्र भृत पदल सब, खोसा रिलमिल खाय ॥ २ ॥
दखिणी जात न पांति कछु, आँण फिरी तिण बेर ।
यही आस सो रुल गया, हरि की गति नहिं हेर ॥ ३ ॥
बीकाणे का राजमें, सुख संपति वरताय ।
सारूंडे में आयकर, सुरधर रहे लुकाय ॥ ४ ॥

## चौपाई ।

गुलक घोसले करिहिं निंदा । जैसो भाव फले कर बंदा ॥
हिंदू रामसनेही माँही । मारे जीव मरजाद हटांही ॥ १ ॥
ठाकुर मूरति निकमी तातें । परचो भयो देख भय पामे ॥
अद्भुत संतचरित सुन आने । हरिमरजाद तादि को माने ॥ २ ॥

---

१—श्रीगुरुको परणाम करि, हरिदर्शनदरसान ।
रामदेवमें रामरथ, राम हमारे दास ॥ १ ॥
हम करी गुरदेवकी, बंदगी गुरु अरसान ।
वैसे ज्यूं रामचंदे, हरि धर्मनिरनन ॥ २ ॥
( श्रीराम. वार्ता वि. १५ )

अस्थल मांहि चीज थी सारी । रामदास हरिजन सब डारी ॥
संगी जानर लीन्ही सोई । अजरी भोजन जिमि गति होई ॥ ३ ॥
लीजै हरिजन माल तुमारो । नहिं लाँ हरिअरपन है सारो ॥
रामदास ऐसे अनचाही । सुरतसिंह ऐसी सुन पाई ॥ ४ ॥
हे महाराज हाल का मेरो । धिन धिन धनी रामजी तेरो ॥
रामदास के नहीं सिधाई । जिसी भावना फलै सदाई ॥ ५ ॥
रामदास ऐसे अनचाई । सुरतसिंह मनभाव जु थाई ॥
चातुर्मास की अर्ज करावो । लिखो पत्रिका तुरत बुलावो ॥ ६ ॥
संत भाव बस जानो सारा । करी बीनती आवनहारा ॥
रामदास संग शिष ले सबही । बीकानेर पधारे तबही ॥ ७ ॥
राजा के विश्वास विशेषा । विन बरषा निंदक कर धेषा ॥
ततः शिष्य सोधी जन आई । सो सुरतेश सुनी मनभाई ॥ ८ ॥
दिवस तीसरे मेह जु कीयो । सूरसागर सूताँ भरदीयो ॥
दिन दिन भाव उछाह जु सारा । सतसंगति बहु भीर अपारा ॥ ९ ॥
दिन प्रति राज रसोई आवै । पंच पकवान मिठाई लावै ॥
राजस भोजन कामन काई । रामदास यों कहे समुझाई ॥ १० ॥
सीदी एक बुलायो राजा । रचै रसोई सो विधि साजा ॥
चातुरमास दिन दिन अधिकाई । राजा परजा भाव बधाई ॥ ११ ॥

दोहा ।

विजयसिंह भूत सयनसौं, कही हमें दुख काय ॥
गढ़ छूटो सुत पदलियो, पासवान मरवाय ॥ १ ॥
घंडायल ठाकुर शुभी, कहि हरिसिंह बखान ।
रामदास कूं सीख दी, ता दिनते दुख जान ॥ २ ॥
कह राजा साची कही, क्यों ऐसी बुधि आय ।
होनहार सो नाँ टरै, कहो अब कौन उपाय ॥ ३ ॥
संत पधारै सो विधी, कीजै राज विजेश ।
ता दिन अपने आधमहिं, आयाँ सब सुख देश ॥ ४ ॥

छंद पद्धरी ।

ख पत्र भाव भक्ती समेत, दे भेट पठाये संत हेत ।
। बांच पत्रिका संत राज, लखि भाव चलनको कियो साज ॥ १ ॥

---

१—मेह बरपःसे मारजी, दुनिया पावे दुःख ।
रामदास की बीनती, बनो करावे सुक्ख ॥ १ ॥
मेह वृष्ठ हरिया हुआ, भावना भवकाल ।
रामदास सुख ऊपन्या, बहै बहै भया सुकाल ॥ २ ॥

### दोहा।

भाय माँहि सब जान ज्यो, ज्हें निश्चे मन थाय।
गढ़ चढ़ नौबत बाजती, बार प्रताप सवाय ॥ १ ॥
परगट परचो दीसियो, भाव अभाव कराय।
आगे अबै नजीक है, भक्तीबस हरि राय ॥ २ ॥
फिर सिख पीथो दास की, पूरन कीनी आस।
रामत कर रतलाम दिशि, अनत जीव सुख रास ॥ ३ ॥

### छन्द पद्धरी।

जन चले पंथ निर्भय सदाय, मँझ गाम गाम बिश्राम थाय।
मिल राम सनेही भाव चाव, रतलाम धाम उच्छव बनाव ॥ १ ॥
सिष कनीराम गुरु धर्म काज, तन मन धन अरपे सर्व साज।
नित प्रति रसोई नवी विद्धि, गुरु भोग धरै अक्खूट ऋद्धि ॥ २ ॥
तहाँ अबै राजप्रोहित प्रवीन, उच्छव में उच्छव करसु लीन।
फिर गाँव सारंगी दासभाव, पधराय संतकर चित्त चाव ॥ ३ ॥
इक गांव दोतरिये दुष्ट पत्ति, बहु विकट घाट झाड़ीसु अत्ति।
उन तेड़े संताँ पत्र मेल, हरिजन के हरिका करै खेल ॥ ४ ॥
मनमांहि हुतो खोसण विचार, कर दरश पलट सब कुबुधि टार।
पड़ चरन मांहि कर गुना माफ, मैं दास तुम्हारो गुरू आप ॥ ५ ॥
जिन भाव रसोई भेट कीन, संग सचिव मेल पहुंचाय दीन।
इम महिमा सबही मुलक माँय, फिर संत शहर रतलाम आय ॥ ६ ॥

### दोहा।

दिन तेवीश विराजिया, रामदास महाराज।
सिष पीथल परिवार के, पहुंचावन संग काज ॥ १ ॥
सोंखेड़े आये जना, दुखी चित ललचाय।
सारंगी भादी प्रसिध, ठीकरियाके माँय ॥ २ ॥
रिल मिल खोसा सामटा, दोये दबिया आय।
याँसे बाया जावसी, लेसां माल छिनाय ॥ ३ ॥
लछमण कहै दयालसौं, दुई दिन विराजो और।
इतने बीखर जावसी, गांव मरजादन तोर ॥ ४ ॥

### छन्द भुजंगी।

बै बाल बोले सुणो दास सांची, कहूं बात तोकूं कदे नाहि काची।
मैं राम रिच्छा नितूभक्ति करही, उन्हें दुष्ट इच्छा दिनां तीन भरही ॥१॥

३६८

अधू पात्र भरियो अबे नारा पासी, सबै लोक मोकूं बड़े सिद्ध गासी।
तुमे मत्त चिन्ता करो दास मेरी, जिन्हे शरण लीन्हीं तिन्हे लाज केरी ॥२॥
हरी मत्त फेरी खोसा और सूजी, लगे जेज साधां करो धाड़ दूजी।
चले रात आधी खोसे गाम जाई, पको ठोड़ माँझी धसे गेह मांई ॥३॥
तहां हाथ नारी फट्यो शीश जोये, लखै संगवाला मनां माँहिरोये।
रुक्यो कंठ दुखियो नहीं नीर पायो, मरे दिवस तीजे वचन संत गायो ॥४॥

दोहा।

रामदास महाराज इम, सबकूं कह्यो सुनाय।
चलो अभी जेजन करो, हुइ आज्ञा हरि राय ॥ १ ॥

छन्द त्रोटक।

हरि पाय आज्ञा विचरे जबही, सब दास उदास भये तबही।
पहुँचावण हाकम आदि सहू, कह ठाकुर के दिन साथ रहू ॥ १ ॥
महाराज कहे तुम भाव इसो, रछ पाल गुरू तब शंक किसो।
चिरताय सबै सँत पंथ लयो, हम आनंद मग्ग न दुःख भयो ॥ २ ॥
कहि लोक तुमें सिधराज खरे, उन महाजन राजमें दंड भरे।
फिर चोकिय नाम न लेत कहूँ, जहँ आयत जोरत हाथ सहूँ ॥ ३ ॥

दोहा।

मांगरोल चीतोड़ हुय, घाटे उतरे आय।
खेड़ापे मस्थल महीं, उच्छव करे सवाय ॥ १ ॥
रामदास महाराज का, परचा अगम अपार।
मो बुधिसम वरणन कऱ्या, षष्ठ छंद अनुसार ॥ २ ॥

कवित्त मूल।

रामदास महाराज का फिर परचा वरणन कऱ्या।
प्रेमदास शिर व्याधि अंत जमदूत जु आये।
करि करुणा गुरु हुत ततच्छिन आन बचाये ॥
यो बालक है राम तुम्हारो काम न कोई।
गुरु पेमुख अपधाम सोध तुम लेयो सोई ॥
सुख कर हाथ फिर ताप तिन आधि व्याधि दूरे हऱ्या।
रामदास महाराज का परचा फिर वरणन कऱ्या ॥ १ ॥
प्रेमदास सतसंगने देवपुरी को दुख टऱ्यो।
भैरव परचमें जन्म गुसांई मेर बनायो।
भैरव दुख दम करे जगतमें परचो पायो ॥

१—सं. १८५१ में खेड़ापे पधारे।

के दिन बीतां कह्यो मोर मोपो हुय भाई।
नहिंतो सान्यो करों गुसांई मना न लाई॥
तब विकल चित्त सुधि नाँहि तन पीपाड़ भ्रमतो आपच्यो।
प्रेमदास सतसंगते देवपुरीको दुख टन्यो॥ २॥
नित नेम हजूरी महन्त गुरु, देह लग तिनके संग रह्यो।
प्रेमदास ता प्रती पूछ सब कह्यो राम भज।
देवपुरी दृढ़ धार राम मुख रट्यो रात मँझ॥
भैरव दूरे हूत क्रोध कर बहुत डराये।
राम टेक विश्वास धार गुरु दरशन आये॥
गुरु रामदास महाराजकी ले दीक्षा आनन्द भयो।
नित नेम हजूरी महन्त गुरु देह लग तिनके संग रह्यो॥ ३॥

## छन्द मनहर।

राजगुरु पुरोहित नाम सगरामदास।
ईडरके मध्यवास साधुसंग भयो है॥
देवी देव भात त्याग साचो राम इष्ट जान।
सतगुरु रामदास शरण आन लयो है॥
राजा शिवसिंह कहै पूज तमें बेचरा की।
छोड़दई ताको फल अबी पाय गयो है॥
भ्रात रामसिंह हू की वधू स्यानगत्त हुई।
साधु शोभाराम पास दुःख सबै कयो है॥ १॥
तबै साधु कह्यो एम मास एक मध्य खेम।
धरो प्रण प्रीति नेम गुरू साच मानियो॥
ताहीदिन रामसिंह लियो खण मिष्टहू को।
जाऊं रामधाम तबै पाऊं एम जानियो॥
एक दिन भूलचूक बटत प्रसाद साथ।
लेतही शयन माँझ गैब छड़ी हानियो॥
बोल कह्यो मूढ तुम किसी चूक गयो अहो।
ऊठ के किवाड़ देखे जड्यो हाथ जानियो॥ २॥

## दोहा।

मास दिवस आयो जबै, शुद्ध भई ता नार।
फिर गुरुदर्शन आयके, लहा दर्श सुखसार॥ १॥
दास सगराम जु भक्तिभल, गुर्जर वर्णी सर्वांय।
अनता जीव चेतायके, मिले मोक्षके माँय॥ २॥

कवित्त ।

विप्र एक याही शहर राज कामदार सुनो ।
  फेर चूक माफकीसें बेड़ी पाल डार है ॥
कहत सगराम ताहि सुनो बात मेरी अहो ।
  गुरु रामदास तोहि दुःखसे निवार है ॥
ताही निशा जाम दोय गयाँ भयो दर्श दिव्य ।
  कह्यो ताहि आय भय डर्‍यो ताहि यार है ॥
तीसरी निशाहू फेर भयो दर्श याही बेर ।
  काट भालसीसें बेड़ी काट कीयो पार है ॥ १ ॥

दोहा ।

यह परचो ईडर मही, जानत अजहूं लोय ।
राम गुरू अंतर नहीं, शिष विश्वास जु होय ॥ १ ॥

कवित्त ।

रामाराम शिष्य नदी डूबत पुकार सुन ।
  धाररूप गहे बाँह कढ्यो गुरु क्षेम ही ॥
एक समय माधी गाँव डेरो सर पाल शोभे ।
  व्याल दौरि आय गोदमांहि कीयो प्रेम ही ॥
जीभ छूत चरण चाट गयो वृक्ष तणी वाट ।
  कहै संत इने जीभ ठंडी गहे जेमही ॥
कहाँ लग गाऊं परचा रामदास गुरू तणां ।
  काल आदि वंदे पाँव और कहो केमही ॥ १ ॥
सर्प एक गाँव जो खेड़ापा माँझ कहूं सोय ।
  झाल्यो झले नाँहि कोऊ सबी हार थाकेहैं ॥
गुरू रामदास आय कहै साप राम सुनो ।
  थानक तुहारे अभी जाय हम नाखे हैं ॥
सुन्यो व्याल संत मुख नसजु पसार दई ।
  झाल डार ताही बेर फेर नहीं झाके हैं ॥
शीत काल ऊंट एक संत पंथ आन अन्यो ।
  रहे खड़ो दूर एम रामदास भाखे हैं ॥ २ ॥

कुंडलिया ।

उष्ट्र चल्यो न पैंड इक, धणि आयो पचिहार ।
विनय करी संता प्रती, कहु इनको उपचार ॥

कहो इनको उपचार तवै सो छड़ी झलाई।
या तुम देहु लगाय होय आगे जिम जाई॥
(उन) जाय सोई विधि करि तवै, उद्दर चल टोले गयो।
रामदास महाराजको अद्भुत परचो सव लयो॥ १॥

छंद मनहर।

शिष्य फेर सेवादास पुत्र सोधनेकी आस।
गुरू रामदासपास मांग आज्ञा चाले हैं॥
विकट पहाड़ झाड़ी अकेलो चलत तहां।
देख सिंह रूँख आय आगे रींछ माले हैं॥
टेर रामदास हूंत मौचसे वचाय थवो।
करत हुँकार यहां तहां दुःख टाले हैं॥
पायके अंदेश जु शिष्य अर्ज करत भये।
फरमायो राम कहो तवै चुप्प झाले हैं॥ १॥
यहां रूप धार छड़ी हाथ साम ताम मारे।
गये भालु सिंह दोऊं दास सुक्ख भयो है॥
गाँव वटपाड़ी माँझ संत विराजमान भए।
आयके दरदा सहो कहो दुःख पयो है॥
अहो अँतर्यामी आप जानत सवै ही वात।
पूछे शिप दूसरा हू तवै भर्म गयो है॥
संत राम एकरूप भिन्न भेद नांहि कवै।
आगे अवै देखि लेहु कछु नाहिं नयो है॥ २॥

॥ इति॥

इसप्रकार आपके अनेक परचे हुए। आप एक अद्वितीय महात्मा थे। सम्वत् १८५५ आषाढ कृष्ण ७ मंगलवारको आप परम धाम पधारे। आपका इस संसारमें प्राकट्य लोगोंके कल्याणार्थ ही हुआ था। आप गुरुधर्मी भी एकही थे। आपके वचन जो श्रीगुरुदेवजीके प्रति कहे गये हैं वे कितने गुरु भक्तिसे सराबोर होरहे हैं। यथा—

"अमर लोक सूं आय सिंहथल माँहि विराजे।
तेज पुंज परकास वजे अनहद के वाजे॥"
"सता समाधि अगम जहाँ आसण सुखमण सहज समादी।
आय रामियो चरणाँ लागो सिर है आद अनादी॥"

"चरणां चाकर रामियो, सतगुरु है महाराज।
चार चक्र चवदै भवन, ताहि परे संतराज॥"

(श्रीगुरुमहिमा)

"मैं अबला हूं रामदास, आंधो अंत अचेत।
तुम सतगुरु हो शीशपर, हमको करो सचेत॥"

(श्रीभक्तमाल)

"सतगुरु मेरे शिर तपै, मैं चरणांकी रज्ज।
शरणे आयो रामियो, लखचौरासी तज्ज॥"

(जमफारगती)

"सतगुरु दीनदयालु कहीजे, सन्मुख करसूं सेवा।
पार अपंपर पावे नाहीं, किस विधि लहिये मेवा॥"

(मनराड)

"सतगुरु है हरिरामजी, मेरा प्राण अधार।
चौरासीका जीव था, शरणे लिया संभार॥"

(श्रीब्रह्मजिज्ञास)

कहांतक लिखा जाय! जबतक आपका पांचभौतिक शरीर इस पृथिवीतलपर विराजमान रहा तबतक तो गुरुधर्मको निभाना ही था, परंतु परमधाम पधारने के उपरांत भी आपने विचारा कि मेरा सनातन गुरुशिष्यधर्म मेरेतक ही न रह जाय। जहाँतक मेरा नाम रहे तहाँतक मेरे शिष्य गुरुस्थान सिंहथलको न भूलें। इस लिये परमधाम पधारने के तीन दिन बाद असह्य विरहवेदना से पीड़ित श्रीदयालुदासजी महाराज की कातरता देख साक्षात् अपना स्वरूप धारण कर दर्शन दिया और मस्तकपर हस्तकमल धर तत्त्वज्ञानोपदेश दे धीरज बंधाई। और फरमाया कि मैंने जो सद्गुरु गादी की टेक निभाई है वैसी ही सर्वदा तुम भी निभाते रहना। और अंतसमय में जैसी मेरी साँच भावना

---

१—दई काई अरपात, मन तन चित अति विकलना।
लख्यो न सतगुरु हाथ, यो कारज कैसे भयो॥ १॥
पूरणब्रह्म दयाल, बाबाजी कीजै कृपा।
यो शिष हेतु संभाल, नहितर यो तन त्यागसूं॥ २॥
(श्रीराम. परची वि॰ ४१)

फली है उसका मेर्दे आजसे चौथे दिन सिंहथलसे श्रीहरदेवदासजी महाराज पधारकर तुमको जतावेंगे । ऐसा फरमाकर आप अंतर्धान होगये ।

ऐसे गुरुधर्मी सत्पुरुषों को धन्य है और उनको कोटिशः दंडवत् प्रणाम है ।

धन्य है उस धाम को जिसमें आपने वास किया । साक्षात् उस धामके दर्शन करने से मुक्त हो जाय इसमें तो आश्चर्य ही क्या है । अगर स्वप्नमें भी दर्शन हो जाय तो वह प्राणी कृतकृत्य हो जाता है । उस धामका आजतक भी इतना प्रभाव है कि कोई भी प्राणी भूत प्रेत डाकिनी शाकिनी आदिसे पीड़ित हो और वह धाम की शरण में आता है तो उपरोक्त सब दुःखों से मुक्त हो परम पदवी को प्राप्त होता है ।



१—श्रीरामदासजी महाराज इस पांचभौतिक शरीर को त्याग कर दिव्य शरीरसे स्वयं सिंहथल श्रीगुरु धामके दर्शनकर फिर वैकुंठ पधारे थे । इस [illegible] श्रीहरदेवदासजी महाराज कहते थे और आप आपके चतुर्वेदित [illegible] थे इस लिये श्रीरामदासजी महाराज ने फरमाया कि—

[illegible]

( [illegible] )

यह गाँव शुभ वास जहाँ इक सदन कहीजे ।
नमो वाल तहां जन्म प्रथम परचो सु लहीजे ॥
सुरपति घन बरसाय गड़ा जहां पड़्या अपारा ।
सदन निकट ही नांहि दूर धरनी दल गारा ॥
चरणामृत गुटकी दई महाप्रसाद गुरुदेव भल ।
वाल जन्म उच्छव भयो नर सुर कीरति करत फल ॥ ३ ॥
समत अठारह जान वरष षोडश परवानो ।
तामध मिगसर मास शुक्ल एकादशि जानो ॥
भृगू वार परसिद्ध रेवती नषत भणीजै ।
अमृत पुल सिधिजोग गुरू लगनेश गिणीजै ॥
सब सोम ग्रह शुभ ठौरपर वाल लिए अवतार तब ।
कहुं सुक्षम स्थूल जिव चर अचर हर्ष मान हुय मुदित सब ॥४॥
आनँद अगम अपार अनत जहां बाजा बाजे ।
अनत उदित अंकूर सकल शुभ मंगल साजे ॥
सर तरु नदी निवान बनी परवत घन धारा ।
वापी कूप तड़ाग अमी अमृतरस सारा ॥
उद्योतकार जीवां सकल संत प्रगट अवतार हरि ।
नरदेह धन्यां विन हरिजुमे संत भये नरदेह धरि ॥ ५ ॥
भरतखंड परसिद्ध द्वीप जांबू सुखकंदन ।
देश मुरधरा नमो गाँव खैड़ापो वंदन ॥
गांमधणी पति नाम पद्मसिंह शोभित राजे ।
विजयसिंह नरनाथ वार परताप सदा जे ॥
नर नारि सकल घरधाम धिन तहां संत अवतार घर ।
आनँद अपार उच्छव अनत मंगल परम विनोद कर ॥ ६ ॥
ज्यों दशरथ के राम सूर कश्यपके राजे ।
परशुराम जमदग्नि कपिल करदमके छाजे ॥
कृष्णजन्म वसुदेव व्यासके शुक मुनि त्यागी ॥
उद्दालकके प्रगट नागकेत सु वड़भागी ॥
हंसरूप हंसा धरे भिन्नभेद नहि सार है ।
परब्रह्मपूरणकला तासे अंश अवतार है ॥ ७ ॥
उदित वंश सब सूर मिटे अज्ञान अँधारा ।
कमलरूप निजदास उतम तिण चकवा सारा ॥
निगुण कमोदनि आन इन्द्रि उडगन सब गुरहं ।
चार चन्द्र भ्रम भूत चंद्रमन तासें उरहं ॥

## ( श्रीदयालुदासजी महाराज )

श्रीदयालुदासजी महाराज की अगाध महिमा का वर्णन करना अ[ति] कठिन है। आप ब्रह्मवेत्ता अनुभवी बड़े ही सच्चरित्र महात्मा हुए श्रीपूर्णदासजी महाराज की बनाई हुई जन्मलीला नामक ग्रंथ से अनुम[ान] कर सकते है कि आप कैसे प्रभावशाली गुरुभक्त अद्वितीय तेजोमय दिव्य मूर्ति थे।

उसी जन्मलीला का यहां उल्लेख किया जाता है।

॥ अथ जन्मलीला ॥

हरिरामा रामा नमो, दयालदास सुखसाम।
मन बच क्रम करिये सदा, पूर्ण ताहि प्रणाम ॥ १ ॥

दोहा।

बंदन श्री परब्रह्म को, पुनि गुरु को परणाम।
सब संतों सिर नाय हूं, खानाजाद गुलाम ॥ १ ॥
रामदास महाराज के, दयाल शिरोमणि शिष्य।
जन्म सुलीला वर्णि हूं, निज गुन रूप प्रत्यक्ष ॥ २ ॥
कृपारूप धरि प्रगटे, पूरण के शिरताज।
जीव अनेक उधारणे, प्रगट किये यह साज ॥ ३ ॥

छप्पय।

निर्गुण निज निराकार दृष्टि कहुँ मुष्टि न आवे।
अपरमपार अलेख नेति तिहि निगमसुगावे ॥
जोगधारणा धार ध्यान कर ध्यावत कोई।
दुर्लभ दुष्कर कठिन ताहि दरशन नहिं होई ॥
स्वयं ब्रह्म अवतार धर दयाल अवनि प्रगटे प्रत्यक्ष।
पेख्यो न कोइ देख्यो अबर देख्यो दीनदयाल दक्ष ॥ १ ॥
अविगत आज्ञाकरी प्रगट मम भक्ती कीजे।
कठिकालविकराल ताहिको शिक्षा दीजे ॥
कामी कुटिल कुज्ञान अधम अघगामी भारा।
दो भक्ती उपदेश राम निज मंत्र हमारा ॥
तब आदेशु शिर पर धारिके दयाल लिए अवतार इल।
रामदास पितु पाद धिन सुंदर माता कूख मल ॥ २ ॥

यह गाँव शुभ वास जहाँ इक सदन कहीजै ।
नमो थाल तहां जन्म प्रथम परचो सु लहीजै ॥
सुरपति घन वरसाय गड्डा जहां पड़या अपारा ।
सदन निकट ही नांहि दूर धरनी दल गारा ॥
चरणामृत गुटकी दई महाप्रसाद गुरुदेव मल ।
थाल जन्म उच्छव भयो नर सुर कीरति करत कल ॥ ३ ॥
समत अठारह जान वरष षोडश परवानो ।
तामध मिगसर मास शुक्ल एकादशि जानो ॥
भृगु वार परसिद्ध रेवती नषत भणीजै ।
अमृत पुल सिधिजोग गुरू लगनेश गिणीजै ॥
सब सोम ग्रह शुभ टौरपर थाल लिए अवतार तब ।
कहुं सुक्षम स्थूल जिव चर अचर हर्ष मान हुय मुदित सब ॥४॥
आनँद अगम अपार अनत जहां बाजा बाजे ।
अनत उदित अंकूर सफल शुभ मंगल साजे ॥
सर तव नदी नियान धनी परवत घन धारा ।
बापी कूप तड़ाग अमी अमृतरस सारा ॥
उद्योतकार जीवां सफल संत प्रगट अवतार हरि ।
नरेंद्र धन्यां विन हरिहुते संत भये नरदेह धरि ॥ ५ ॥
भरतखंड परसिद्ध द्वीप जांबू सुखकंदन ।
देश मुरधरा नमो गाँव रीड़ापो वंदन ॥
गांमधणी पति नाम पद्मसिंह मोहित राजे ।
विजयसिंह नरनाथ वार परताप सदा जे ॥
नर नारि सकल धरधाम विन तहां संत अवतार धर ।
आनँद अपार उच्छव अनत मंगल परम विनोद कर ॥ ६ ॥
ज्यों दशरथ के राम सूर कश्यपके राजे ।
परशुराम जमदग्नि कपिल कर्दमके छाजे ॥
कृष्णजन्म वसुदेव व्यासके शुक मुनि त्यागी ॥
उद्दालकके प्रगट नाचकेत सु बड़भागी ॥
हंसरूप हंसा धरे भिन्नभेद नहि न्यार है ।
परम्परपूरणकला रामो अंश अवतार है ॥ ७ ॥
उदित पंत मध सूर मिटे अज्ञान अंधारा ।
कमलरूप निजदास उलस गिरा प्रकाश सारा ॥
विमुख कमोदनि जान इन्द्र उडगन सब मुरझे ।
वाद उलूक भ्रम भूत चंद्रमन तामें उरझे ॥

शिशुमारचक्र प्राणसु प्रगट काम क्रोध मोह चोर है।
वेद पहरवा सोय रहे संत सूर वड जोर है॥ ८॥
सतजुग सतव्रत सार तप्प त्रेताजुगमांही।
द्वापर दान विशेष किया कर्म सब वरताही॥
तीन जुगनको धर्म प्रगट सारे वरतायो।
कलीकाल विकराल नीति गति माग दुरायो॥
अवसान कोइ एको नहीं कलीराज थाना थपे।
तव याल संत करुनाअयन नीशान भक्तिनिश्चलरुपे॥ ९॥

दोहा।

ठौर ठौर सव ठांम पर, भक्ति प्रगट परभाव।
चकवे राज नरेश पद, गुरुधम सुमरण चाव॥ १॥

छंद पद्धरी।

नृप भए चक्रवर्ती सुजान। जिन प्रगट कर्‌यो गुरुधर्म ज्ञान।
उपदेश जीव दे मुक्तिदान। थिर भक्ति राज अविचल निशान॥ १॥
कलि रह्यो नाहि कहुं ठाँ प्रवेश। शुभ जाग माग ज्ञानोपदेश।
तव भगे चोर जारान मार। तपतेज नीति थिर थपे वार॥ २॥
सुख अम्र आन कोउ जुन्यो नाहिं। परमानँद उपज्यो आप माँहिं।
महाज्ञान ध्यान धीरज अपार। गम अगम वचन आगम उचार॥ ३॥
गुरुधर्म टेक धारण सधीर। गिरिगोम व्योमगंगा गँभीर।
सोभायमान गुरुगुराँमांय। सव ग्रंथ अर्थ निरणै वताय॥ ४॥
अरि मित्र सबै धिन धिन उचार। कर नाम संज्ञा साचे प्रकार।
कहुं नैना नहि देखे दयाल। सव नर चय देखो दास याल॥ ५॥
जिन वचन याल तन मन दयाल। चपअयन हृदय याहू विशाल।
सोभायमान शिर उतुंग भाल। कप्पोल पूर विम्वौष्ठ लाल॥ ६॥
भ्रूवंक अंक नक सीप जान। चियुक अंग कंबूसमान।
उर वह विशाल नाभी गंभीर। कटि जंघ जानु गुल्फाँ अमीर॥ ७॥
पदकंज रज्ज अलि शिष सुधाय। रज चरन परस मिल मोक्ष माँय।
अनुभव प्रकाश उद्योतकार। अविरल अनूप नहिं पार पार॥ ८॥
घन धार पहुमी रह न पार। यौं अनुभव वाणी तरव सार।
उथप्यो पताल गरज्यो समंद। फाट्यो अकाश वरष्यो सु छंद॥ ९॥
घन छिनये क्रोड़ाँ मेघमाल। गिरि मेद शृङ्गी अमृत रसाल।
कूदो अकाश हनुमंत वीर। उडुग्यो खगेश वन चक्रधीर॥ १०॥
तूटो पलाक कटो महेश। कीनो भ्रम खंडन काम देश।
छूटो रघुपतिकर वान पानि। खोल्यो सर मोहा आदि मानि॥ ११॥

उचक्यो डढाल मुचक्यो मराल । सुचक्यो सुरेश रसना बयाल ।
उछल्यो क्षिरोद हाल्यो समीर । घन घटा घोर भादौं गँभीर ॥ १२ ॥
कर वेद चार निरणै विचार । दश अठ पुराण षट भाष सार ।
व्याकरण अष्ट निरताय सोय । षट शास्त्र भिन भिन लिये जोय ॥१३॥
रस रामायण शिर मोर सार । भागवत वचन भगवत उचार ।
भारत भगवद्गीता विशेष । सो सार सार सब लिया देख ॥ १४ ॥
करि प्रश्न दियो निर्णय बताय । अनधन नहिं ऊणत रखी काय ।
दत दान मान करुणादि आधि । दुखिया दे औषध मेट व्याधि ॥ १५ ॥
जाके शिर कर धर कह्यो सोय । अजरामर आनँद तुरत होय ।
दैत्यादि भूत डाकिनी नारि । मरजाद सींव नहिं पाँव धारि ॥ १६ ॥
छिड़क्यो तन मिरगी श्रवुध होय । फीयो लिप बहुविधि रोग कोय ।
नर नारि पशु जो शरण आय । जल पियाँ तृषा ज्यूं रोग जाय ॥ १७ ॥
जाच्याँ नहिं ऊणत रखी कोय । लघु दीरघ भिन्न न भेद होय ।
अनवी तुय लागे आन पाय । कर दरशन चरचा पोष थाय ॥ १८ ॥
उपदेश राम निज मंत्रसार । दशहूं दिशि सिपसाखा अपार ।
कर रामत मालासर मँझार । नृप गूंड देश दखिन सुढार ॥ १९ ॥
गुर्जर धर पावन करी सोय । थलवट मुरधर धिन धन्य होय ।
दिग्विजय अगंजी भक्ति साज । कहुं जगत मेख तप तेज राज ॥ २० ॥
निःशंक सदा आनंद सोय । औघट विन घाटी विकट होय ।
सुख दुख हरष न शोक मान । शत्रुज मित्र सब एक जान ॥ २१ ॥
निज धर्म सनातन सारसार । गहिलयो हंस ज्यूं खीर धार ।
भज चींटी कुंजर एक जान । कहुँ हानि वृद्धि नहिं भेद मान ॥ २२ ॥
सब विश्व ब्रह्ममय दृष्टि देख । उर उपज महा उद्योत एक ।
रत ब्रह्मवाद विद्या प्रकाश । मद मोह द्रोह कर काम नाश ॥ २३ ॥
रह मस्त सदा सम भाव दास । विज्ञान ज्ञान पूरण प्रकास ।
मत अडिग सदा कूटस्थ जान । मिथ्या भ्रम ग्रंथी हृदय मान ॥ २४ ॥
मन वाच काय पंगुर प्रवीन । अघ भवन सबै उपकार कीन ।
सब गृह साधुपद गमन कीन । पापान मान मद सजा दीन ॥ २५ ॥
मान्या न मान संत सेव कीन । अति दुखी दरिद्री सार दीन ।
लूले कहुं पंगू मूक सोय । चषहीन बधिर पुनि वृद्ध होय ॥ २६ ॥
कहुं ठीक ठौर ताके न काय । बल बिना निबल चाल्यो न जाय ।
निरधारां आधार जान । सबहीके रक्षक ढाल मान ॥ २७ ॥
बुधि मल क्षम मति चित उक्तसार । धारी विवेक अविरल उदार ।
अनुभव रस छोलौं सुगति जोर । नित चपे पँचारीपीर कोर ॥ २८ ॥

दीरघ वपु दरसात दीपमान । उद्योत कार ज्यों प्रगट भान ।
सोभंत समाको रूप सार । मोहंत करत भरम्या उधार ॥ २९ ॥
काव्य सु बँध कविता छंदसार । ततकाल कहत नहिं लहत पार ।
सरसति गनपति शुक वेदव्यास । शिव बालमीकि कवि शुक्र जास ॥३०॥
यह भए कवी आगे प्रत्यक्ष । देवयो दयाल संशय न चित्त ।
महिं हुते प्रगट पहुमी दयाल । कलि दाय देत मर्ता पयाल ॥ ३१ ॥
निज राममंत्र प्रगट प्रताप । घटघट प्रति व्यापक ब्रह्म आप ।
कुन जानत निर्गुन सगुन जोत । कलि काल थाल संत नाहिं होत ॥३२॥
दधि मथ कर काढ्यो घृतसार । लीनो तत छोई दई डार ।
फल कतक करत करदम विछोर । निरमल जल करिहैं शक्ति जोर ॥३३॥
गुनमयी ग्यान भक्ती विरोल । यों भिन भिन कीन्हा तोल तोल ।
सब युक्ति चेताए जठर जीव । मिट गये दोष सुखिया सदीव ॥ ३४ ॥
कटि गये करम सब भरम भाज । डूबत ले तारे नाम ज्याज ।
तिर आप और तारे कितान । तरणी दृष्टान्त गुरु साच मान ॥ ३५ ॥
कर मजन प्रथम निर्मल शरीर । रसना रस अमृत लहै सीर ।
परकार चार सुमरण विधान । अध मध उतम अति उतम जान ॥३६॥
मुखकमल पंखड़ी चार भास । कँठ कमल पंखड़ी षट प्रकास ।
खुल अष्ट पंखड़ी उरमँझार । नाभी खुल षोडश पंख सार ॥ ३७ ॥
मन पवन मिले दोनों प्रकार । हुव शुव हुव मेला कर गुँजार ।
फिर शब्द गमन आगे चलाय । भिद मूलचक्र पाताल जाय ॥ ३८ ॥
उलटा सु पलट यह अगम खेल । जीता गढ बंकी मेर पेल ।
मिणिया इकवीसूं छेद जाय । निकसे गज नाके सुई माँय ॥ ३९ ॥
यहां कमल पंख बत्तीस होय । शब्द सब सिधी भया सोय ।
आगे चल त्रिकुटी तखत माँय । तहां जीव शिव मिल एक थाय ॥४०॥
सहस्रादि पंखड़ी कमल भास । जहां जन्ममरणकी मिटी त्रास ।
जहां सुरत शब्द मिल करत केल । मिल हंस परमहँस अगम खेल ॥४१॥
नवधाम परे अपरम अपार । सो सता समाधी संत सार ।
महामाया ज्योती प्रकृति सार । शुन आतम इच्छा भावपार ॥ ४२ ॥
पर भावे केवल ब्रह्म होय । जहां जीव शीव मिल नहीं दोय ।
आया जहां मिलिया संत जाय । कर केवल भक्ती मुक्ति माँय ॥ ४३ ॥
कर विष्णुउछव वैकुंठमाँहिं । मम प्राण वलभ लीजे यथाँहि ।
लक्ष्मी ले परकर सर्व साथ । धन धन्य करत वैकुंठनाथ ॥ ४४ ॥

कर भक्ति प्रगट मम नाम सोय। धंशोधर सुत सम नहीं कोय।
यों उर्ध लोक उच्छव अपार। यहां थाल आप निज सुरत धार॥ ४५॥
दे सैन प्रथम सबको जनाय। इक पद फरमायो राग माँय।
हम हैं परदेशी लोक साध। कब आन मिलैंगे मेटि व्याध॥ ४६॥
ततकाल दई पत्री लिखाय। निजगुरुद्वारेसूं महंत आय।
सब भाई धाई मिले जाय। करदरशन परसन पोप पाय॥ ४७॥

## दोहा।

इह प्रकार निरधार करि, आदि अंत मध सोय।
दीन दयाल दयालु बिच, भिन्न भेद नहिं कोय॥ १॥

## छंद गीतक।

थिन थाल सतगुरु प्रगट इल पर मनुज तन धर आविया।
अंकूर जीवाँ उदय कारन भूरि मोसर पाविया॥
मध समत एकै आठ ऊपर वर्ष षोडश साखही।
पुनि मास मिगसर तिथि उजाली अग्यारस भृगुवारही॥
ता दिवस धर अवतार नर तनु जगत सारो जीतिया।
महा भगतजी दिग्विजय करिके परम गुनतर पीतिया॥
इक मास ऊपर प्रगट पुनि ता दिवस पनरे पर भए।
तब करी इच्छा मोक्ष की निज लोक की चिंतवन ठए॥
तहाँ माघ वद तिथि भई दसमी मध्यदिनमणि आवियो।
तब रंगतीन उधां खेंचिके निज सुरत शब्द मिलावियो॥
सब भये बिलखे रामजन किमु दशां बिछुरन सहि सकै।
बिन नीर मच्छी कमल बिन दिन बचन पानी सब थकै॥
है नैन सहलल दियो भरभर रुदन कर कर उच्चरे।
इक बेर थाल कृपालु दरशन देहु सब संकट टरे॥
पुनि समामंडन भर्म खंडन तार मेघाँ गुन करे।
एधार नर तर नारि नर भव सकल दुख दूभर भरे॥
निज जान अनुचर कृपा कर कर हाथ शिर धर तारियो।
वरदान पूरणदास मांगे सदा चरणाँ धारियो॥ १॥

## सोरठा।

रटके मनके मांहि, चित मटके ठहाँ दिशा।
छिनकै घटके मांहि, दास तणा दुख दरद की॥ १॥

---

१—स्वांतःचक्षु। अथवा: स्वर्गमो वसुविलक्षणः।

तटके तूटो नाँहि, फटके नहि फूटो हिया।
अटके किम उरमाँहि, लटके लोह लंगर जड़्यो ॥ २ ॥
शरणागतकी लाज, आन परी है आपकूं।
ले वहियो महाराज, पतती पूरणदास कूं ॥ ३ ॥

## दोहा।

लीला जन्म दयालुकी, को करि सके विचार।
बुधि प्रमाण वर्णन करी, सतगुरु अगम अपार ॥ १ ॥

॥ इति ॥

इस उक्त जन्मलीलाग्रंथसे निश्चय होता है कि, आप साक्षात् भगवत अवतार ही थे। आपके अनेक परचे हुए और आपने जगद्धितार्थ बहुतसी अनुभवबाणी प्रगट की।

आप की सिंहथलधाममें जो गुरुभक्ति थी वह तो गुरुप्रकर्ण और बाणीसे स्पष्टही प्रगट हो रही है। सम्वत् १८५५ आषाढ शुक्ला ८ गुरुवार को श्रीहरदेव दासजी महाराज के आग्रहसे आप गादी विराजे।

और सबसे पहिले दर्शनार्थ गुरुधाम सिंहथल पधारकर फिर रामत वगेरह में पधारे। चौरोंहीवार सैड़ापे तथा अन्य मेलों में महन्त महाराज श्रीरघुनाथदासजी महाराज को पधराए। सम्वत् १८८० में मालवा व गूंडवाणे की बड़ी रामत तथा सम्वत् १८८३ में गुजरात की बडी रामत साथ ही में करवाई।

कहाँतक आपका गुरुधाम में प्रेम वर्णन किया जाय? धामपधारने के समय श्रीगुरुधाम सिंहथल पत्रिका भेज महन्त महाराज श्रीरघुनाथ दासजी महाराज को पधराय दर्शन कर फिर परलोक पधारे।

## (श्रीपूर्णदासजी महाराज)

आपने मालवा प्रान्त ग्राम मेलकी में सम्वत् १८२८ चैत्र कृष्ण २ को वैश्यकुल में जन्म धारण किया। सम्वत् १८३८ के

१—देशाटन। जिस रामतमें सं० १८८३ फागण शु० १३ को दोनों महन्त महाराज पीछे खेडापे पधारेथे।

२—संवत् १९०६ में एक सिंहथल महन्त महाराज कीही मालवा और गूंडवाने की रामत हुई।

खैड़ापा फूल डोलके मेलेपर दीक्षा धारण की और सम्वत् १८८५ में गादी विराजे।

आप बड़े अद्वितीय योगिराज महात्मा हुए। आपका बनाया हुआ गुरुमहिमा नामक ग्रंथ अत्यंत सुंदर और दर्शनीय है।

श्रीदयालुदासजी महाराज की तरह आपने भी गुरुधर्म पूर्णरीतिसे निभाया, परंतु खेद की बात है कि आप सात ही वर्ष गादी विराजे।

## (श्रीअर्जुनदासजी महाराज)

आप बडे तेजस्वी राजा पृथुके समान मर्यादी प्रख्यातकीर्ति राजमान्य सत्पुरुष हुए। और योगियों में एक अग्रगण्य योगिराज थे। आपने खैड़ापे ठिकाना और मेख की बहुत ही उन्नति की।

आपकी सिंहथलधाम में गुरुभक्ति थी वह अलौकिक ही थी। आपका नियम था कि हर साल नही पधार सकें तोभी तीजे वर्ष तो सब संतों को साथ लेकर दर्शनार्थ गुरुधामको अवश्य पधारना ही, साथ में आये हुए सब साधुवोंसे पहिले गुरुधामकी भेट करवाकर फिर स्वयं करना, देखिये महीनेमें पांच दफेही क्यों न हो जितनी वार श्रीसिंहथल महन्तोंमहाराज का दर्शन करना तो भेटं[1] करकेही करना।

श्रीमहंत महाराज संध्यावंदन दंडवत आरती करवाते उतने आप चरणों भाल रहते।

कहांतक आपके गुरुधर्म की मर्यादा वर्णन करें? श्रीसिंहथल महन्तों महाराज के सामने कोईभी साधु आपको महन्त महाराज कह देता तो उसको झिडक कर फरमाते अरे मूर्ख! बोलने का खयाल नहीं है, सिंहथल महन्त महाराज के सामने मेरेको किन लफ्जों में बतला रहा है।

देखिये खुद आप खैडापाके महन्त महाराज थे परंतु सिंहथल महन्त महाराज के सामने आप इतनी भी बेअदबी का बरताव करना नहीं

---

१ नीतिः—'रिक्तपाणिर्न पश्येत राजानं भिषजं गुरुम्।'

चाहते थे। और कितनी भावना व नम्रता के साथ आप गुरुधाम को विनयपत्र लिखाया करते थे।

---

१ विनयपत्रः—

॥ श्रीरामजी ॥

स्वस्ति श्रीसिंहथल राम मोहल्ला शुभस्थाने ऋद्धि वृद्धि जयो मंगल रामधाम साकेतधाम परम पुनीत सप्त धोत गंगा अडसठ तीर्थ आनन्दधाम सार २ स्थान रमणीक मजनानन्द विराजतम् त्रिविधताप जन्माजन्म कल्मष पाप हरता ऐसी २ अनेक ओपमा गुरु दयालु विराजे जिणदिश हमारो प्रणाम बारम्बार श्रीगुरुदयालजी बाणी निहाल कारण कृपालु बन्दी छोडणा महरबान महाराज परउपकारी शिषधारी सचिदानन्द आनन्दघन श्रीगुरुसाहिब भक्तिपुंज अज्ञानहरणकारण करण ज्ञानमूर्ति ध्यानमूर्ति जत सत साच शील संतोष दिव्य भक्तिप्रकाशक भण्डार ज्योतिरूप महन्त भगवन्त पूर्ण कलाजीवम मुक्तिगामी निर्धोरों आधार अशुचों शुचि अनाथों सनाथ कर्ता विघ्नहर्ता गुरु इष्ट भगवन्त गुरुप्रेम दाता दशदोषहर्ता ज्ञान वैराग्य भक्ति के दाता सर्व सिद्धिकारी आत्मशान्ति मनभावन सिद्धस्वरूपी शरणप्रतिपालक श्रीगुरुमहाराज श्रीगुरुभ्यो प्रणम्य नमस्तु ते शिष्यके साधारणसुरतके ज्योति मन उमेदताके सुथानक मीनके नीर आधार खगके पर आधार प्राणके श्वास आधार प्रजाके राज प्रतिपालक आधार राजाके तपस्या सदपुनीत आधार सर्पके मणि आधार पंडितके विद्या आधार कृपाणके कृषि-आधार कमलके सूरज आधार चकोरके शशि आधार जोगी के जोगबल आधार तरवरके जल आधार शिष्यके श्रीगुरुदेवजी महाराजको आधार दृढभावना आधार श्रीमहन्तमहाराज चरणकमलायनुँ पद सरोज प्रकाशन चरणारविन्द आनन्दकन्द श्रीगुरुदयालजी जीवाँरी जहाज तरणतार मुक्तिके दाता महाराज राजनके राजा हो।

चन्द्रायणा।

ओपम और अनेक मंडमें कहत है तमकुँ सबही शोभ बडागुण महन्त है।
धीरज मेरुसमान तरणिज्युं भास हो हरिहाँ शीतलचन्द समान शीलकी रास हो॥१॥
नीर क्षीर निरताय हंसमतिज्ञान है साँच झूठ करभिन्न सर्व विधि जान है।
धीरज ध्यान समाधि इन्द्रिमन जीतही हरिहाँनिराकार निर्लेप ब्रह्म अद्वैत हो॥२॥

अहो महाराज श्रीदयालु पूर्णब्रह्म कृपानिधान स्वयं ब्रह्म सचिदानन्द श्री श्री श्री श्री श्री श्री १०८ एति श्रीशोभितम् देहरूप नाम महाराज श्रीमहन्तमहाराज श्रीचेतनदासजी महाराज के हजूर लिखितम् सेंथापा राममोहल्लासूँ खानाजाद गुलाम पदरज पन्हे उठावणहार चरणाँरो अनुचर दासानुदास अर्जुनदास दामोदरदासका दंडवत परिक्रमा विनतीसहित रामराम माळूम होसी।

श्रीमहन्त महाराजके सामिल आपने तीन चौमासे जोधपुर करवाए। राजामहाराजाओं में कई पधरावणियें साथ में हुई। और कई रामतें सामिल करवाई। और मेलोंपर साथमें पधारनेकी तो गिनती ही क्या है।

आपने सम्वत् १९४६ में जीवित महोत्सव (मेला) करवाया जिसमें श्रीगुरुधाम सिंहथल महन्तमहाराज श्रीचेतनदासजी महाराजका हाथी होदे वधावणा, मुहर मोतीयोंसे तिलक, आरती, जरी पग मंडा भेट पूजा, शाल दुशाला ओढ़ावणी आदिसे कितने सत्कार के साथ स्वागत किया उस समय के उत्सव आनन्दको वही जान सकेते हैं जिन्होंने दर्शन कीए हैं। सम्वत् १९५० में आप धाम पधारे।

---

सोरठा।

यहाँ सदा सुख ऐन, प्रसिद्ध आपरे तेजही।
वहाँ सदा सुखचैन, सदाघणाभल चाहिए ॥ १ ॥
तमतो करुणानिधान, ज्योतिरूप जगदीश हो।
कागदमाँहि विधान, हमको लिखियो चाहिए ॥ २ ॥
कागद लिखत समाज, आप कृपानित राखजो।
बाँह गह्याँकी लाज, बिरद रावरो जानिके ॥ ३ ॥

अहो महाराज! आपरे शरीर रो जल प्रसाद मुखवास सुख पोढन सुख असवारी आनन्द रा परम जतन रखावसी। जतन तो श्रीरामगुरुदयालजी करण समर्थ छे। परन्तु दासरो योही परापरी धर्म छे सु हाथ जोड़ अर्ज मालूम करी चाहिजे। अहो महाराज! उठे साध थानारामजी रतनदासजी जेसारामजी भुगारामजी लछीरामजी मगनीरामजी दयारामदासजी पीतमदास निर्भैराम नेतराम हीरदास मोहनदास निश्चलदास आशाराम जैतराम जसुराम रविराम जुगतिराम छोटियो आशाराम आदि राम परिवार में सर्वेने राम राम फरमावसी। और अठे साध भद्धरासजी स्वरूपदासजी तुलसीदासजी प्रन्हादरदास जसारामजी जगजीवनदासजी जैतराम रामरतन आतमाराम हरलाल नगाराम दूजो आत्माराम दूजो तुलसीदास भगवानदास कोमलदास स्वरूपराम विरक्त श्यामदास चतुर्दास ज्ञानदास मुकुन्ददास आसाराम मोहनदास केशवदास सेवादास रामजीदास मगनीराम रामकृष्णादास गजाराम रामप्रताप दुर्गदास शिवरामदास नानगदास हिम्मतराम और हाली विधनो देवो चतुरो रूपाराम आदि सर्वेका दंडवत् परिक्रमासहित रामराम मालूम होसी। कृपा अनुग्रह घणी रखावसी ओर मेह पाणी मोकला छे। शाखां वाढी छोटकी छे और समाचार आतमाराम मालूम करसी सो जणावसी सम्वत् १९१३ भाद्रवासुदि १ वार अदितवार.

## (श्रीहरलालदासजी महाराज)

आपभी गुरुमहाराजके समान प्रभावशाली शुद्धान्तःकरण सुशील महात्मा हुए। आप दयालुता वात्सल्यता औदार्यता की तो मानो मूर्ति ही थे। आपके अहंकाराभिमान का तो नाम निशान ही नहिं था। सम्वत् १९५० में आप गादी विराजे। साधुओंपर आपका अगाध प्रेम था। देशी परदेशी दर्शनार्थ आए हुए कोई भी साधु पीछा जानेके लिए आज्ञा मांगता तो आप फरमाते भाई! जाने का नाम मतलो, जानेके नामसे ही मेरा चित दुखित होताहै। मेरी आज्ञा तो यही है कि इसी धाम में मेरे पास निवास करो यों फरमाते २ ही प्रेमसे गद्गद वाणी हो जाते। जब कि आपका ऐसा माईतपणा स्मर्ण हो आता है तो हृदय थाँमने के लिए सिवाय आँखों में से पानी निकालने के दूसरा उपाय ही क्या है।

गुरुधर्मी भी आप पूर्ण थे। गुरुधाम सिंहथलमें आपकी पूरी गुरुभावना थी। श्रीमहन्ताँ महाराज के चरणार्विंदोंमें जिसकदर आपका प्रेम था वह लेखनीसे लिखना अशक्य है।

आपका प्रेम था वैसाही श्रीमहन्ताँ महाराज का आपपर प्रेम था। प्रायः आप दोनों साथ ही विराजे। साथही मेलोंपर पधारते। साथही रामत[1] करवाते। जोधपुर चातुर्मासा करवाया तो साथ ही करवाया। यहां-तक प्रेम था परलोक पधारते समय भी सिंहथल से श्रीमहन्ताँ महाराज को पधराय दर्शनकर परलोक पधारे।

## (श्रीलालदासजी महाराज)

देश ढूंढाड़ घाड़नामक ग्राममें सोलंखी सरदारके घर आपका। जन्म हुआ। सम्वत् १९६८ में गादी विराजे। आपभी बडे वैराग्यवान् भज-नानन्दी महात्मा हुए। गुरुधर्म और नित्यनियमके धारण करने में तो आप जैसे आप ही थे। हर समय ईश्वरचिन्तवनमें लवलीन रहा करते थे।

करुणासागरका पाठ तो आपके मनहीमनमें होताही रहताथा।

१—देशाटन।

श्रीगुरुधाम महन्ताँ महाराज श्रीराममतापजी महाराजके चरणारविंदोंमें जो आपका प्रेम था वह प्रशंसनीय था। साथहीमें मेले महोत्सव जोधपुर राममहोले चातुर्मास आदि करवाए बूंदी रतलाम आदि रजवाड़ों की पधरावणीमें साथ ही पधारे।

श्रीअर्जुनदासजी महाराजके समानही आपने सम्वत् १९८१ में जीवित महोत्सव ( मेला ) किया जिसमें गुरुधाम सिंहथल महन्तां महाराज श्रीराममतापजी महाराजकूं पधराय हाथी होदेवधावणा, मुहर मोतियोंसे तिलक, जरीपगमंडा, भेट पूजा आदि उत्सव कर गुरुद्वारा सिंहथलके साधुसन्तों को अपने हाथसे चादर, ओढावणी ओढाकर मेलेमें देशी परदेशी सब साधु रामस्नेही भावस्नेही आयेथे तिन सबको दर्शन दे पाँच महीनेबाद जोधपुर विष्णुदासजीके चातुर्मासकी पधरावणीमें सं० १९८२ भाद्रपद कृष्णा ४ को मध्यान्हके २ बजे श्रीसिंहथल महन्तां महाराजके चरणारविन्दोंमें मस्तक रख जिस तरह परगाम जाते हों इसतरह परलोक जानेकी आज्ञा मांग तत्क्षण परलोक पधारगये।

ज्योंही महन्त महाराज अपने हस्तकमलसे आपका मस्तक उठातेहैं तो आप सचमुचही इस लोकसे विदा होगए। धन्य है गुरुभक्त हो तो ऐसेही हो।



## ( श्री १०८ श्रीकेवलरामजी महाराज )

वर्तमान समयमें आप गादीपर विराजमान हैं। आपकी जितेन्द्रियता और दयालुता तो बड़ीही सराहनीय है। आप पट्शास्त्रनिष्णात हैं। आपके धर्मोपदेशकी कथाकी छटाकी घटाका आनंदामृत बरसाना तो अपूर्वही है। आपका श्रीगुरुधाम सिंहथलमें जो प्रेम है वह अनहद है। सिंहथल पधारना, श्रीमहन्तों महाराजको पधराना परंपरासे जो सनातन गुरुधर्म चला आरहा है उसको आप अच्छी तरहसे निभा रहे हैं और निभाते रहेंगे।

सिंहथल खेड़ापाके गुरुशिष्यभावका जहां इतना घनिष्ठ संबंध है जहां परस्पर इतना प्रेमभाव है तो भला दो कैसे कहेजांय "गिरा अर्थ जलवीचि सम कहियत भिन्न न भिन्न" "अर्थात् जैसे वाणी और अर्थ ये दोनों जल और उसकी तरंगके समान कहने में जुदे हैं किंतु यथार्थमें जुदे नहीं हैं" इसीलिए थाँभायत रामस्नेही ठिकानोंके संत महात्मा मेलेमहोत्सव चातुर्मास आदिमें सिंहथल खेड़ापा गुरुधामके दोनों आचार्योंको जैसे पहिले पधराते थे वैसेही आजदिनपर्यंत पधराते हैं।

सिंहथलधाममें तो आप सबका यहांतक प्रेम है मेलेपर सिंहथल महन्तों महाराजको पधरानेके वास्ते खुद आप तो विनयपत्र देतेही हैं परंतु अवश्य पधारनेके वास्ते खेड़ापा महन्त महाराजके हस्तकमलसे भी दिरवाते हैं।

फिर देखिये कैसी गुरुधाममें भावना है अधिकारीसहित हाजरीमें सात सात मूर्तियोंसे छड़ीसवारी श्रीमहन्तों महाराजाओंको पधरानेमें हमेशह धामकी टहल बंदगी करनेवाले साथ नहीं आसकते तो वे ऐसा न समझलें कि हमको भूल गए इसलिये उन बड़भागी बन्दगीदारोंको प्रसन्न रखनेके लिये धर्ममर्यादानुसार प्रत्येक मेलेकी चार चार चदरें वहीं भेज देते हैं। धन्य है साधुओंमें परस्पर प्रेम हो तो ऐसाही हो।

श्रीरामगुरुदेवजी महाराज! आप सब महात्माओंकी गुरुधाममें निरंतर ऐसी ही अटल भक्ति बनाए रखें।

श्रीपरमात्मासे यही प्रार्थना है कि कठिन कुटिल कलिकालकी कुचा-लसे अनाक्रान्त हमारे इस रामस्नेहधर्मको सिंहथल खेडापेके आचार्य अपनी छत्रछायामें प्रथमतः जिसप्रकार सुरक्षित रखते आएहैं उसीप्रकार पुनरपि रखतेहुए सुखी समृद्धिशाली और चिरंजीवी होवें।

इन गुरुधामठिकानोंमें साधुसेवा, शिष्टाचार, सद्धर्मोपदेश, विद्याध्य-यन, अतिथिसत्कार, अनाथोंका पालन, रोगियोंको औषधिप्रदान, गरी-बोंको सदावर्त, गौरक्षा, पक्षियोंको चूण आदिके प्रबंधकी परंपरासे जैसी मर्यादा चली आरही है और उदारबुद्धिसे जिसका पालन हो रहा है इसी प्रकार प्रभु सदाकाल इसको निभाते रहें।

शान्तिः पुष्टिस्तुष्टिश्चास्तु।

विनीत
राम नारायण वैद्य.

ॐ श्री रामाय नमः ।

रामानन्दमहं वन्दे श्रीरामांशावतारकम् ।
आचार्य्याणां शिरोरत्नं मंत्रराजप्रचारकम् ॥ १ ॥

अथ श्री १०८ श्रीरामानन्दजी महाराजकृत मानसी सेवा ।

शालग्राम शब्द करि सेऊं तन तुलसी कर लीजे ।
आतम चंदन घसि घसि चरचूँ इस विधि सेवा कीजे ॥ १ ॥
ज्ञानजनेऊ ध्यानधोवती शुचि का अँचला कीजे ।
काया कुंभ प्रेम का पानी हरिदरिया भर लीजे ॥ २ ॥
दया आचार विवेक सुचौका उर अज्ञान करीजे ।
इच्छा पुहुप चढाऊं पूजा मनसा सेवा कीजे ॥ ३ ॥
त्रिगुणी त्रिकुटी मन करि अर्घा संपुट ध्यान धरीजे ।
पांचों वाती जोय करेने इच्छा सेवा कीजे ॥ ४ ॥
कलह कल्पना धूप अंगारी ब्रह्म अग्निकर खेऊं ।
उलटी वास गगन कूं लागी इस विधि सेवा सेऊं ॥ ५ ॥
गुरु गम मंतर जाप अजप्पा हिरदा पुस्तक कीजे ।
अनुभव कथा कहूं भाइ साधो इस विधि पाठ पढीजे ॥ ६ ॥
अनहद घंटा झालर बाजै अलख पुरुष की सेवा ।
पुरुष निरंतर बैठा साधो रोम रोम में देवा ॥ ७ ॥
गंगा जमुना वहै सरस्वती जहँ जाय ध्यान धरीजे ।
त्रिकुटि मँदिर में बैठा साधो वहाँ जाय दर्शन कीजे ॥ ८ ॥
सहज सिंहासन निर्भय सेऊं चित की चंवरी कीजे ।
चष्मा मांहि चंग ढलकाऊं धीरज बैठारीजे ॥ ९ ॥
कोई एक साधो मिलिया आई सब संतनका मेला ।
सतगुरु मेरे शिरपर ठाढा मुँहडा आगै चेला ॥ १० ॥
या मेरि सेवा या मेरि पूजा ऐसी आरति कीजे ।
आत्मा तत्व विचारी लीजै ध्यान निरंतर कीजे ॥ ११ ॥
जल पाषाण भरम की सेवा भूल भटक नहिं मरना ।
सतगुरु मेरे जुक्ति बताई तब भवसागर तिरना ॥ १२ ॥
बाहिर भरम कबहु नहिं जाऊं अंतरऽसेवा जागी ।
रामानंद गंगा निर्भय आणी पारब्रह्मलिव लागी ॥ १३ ॥

दोहा ।

लिवलागी परब्रह्मसूँ, रतीनखंडे तार ।
रामानंद आनंदमें, गुरुगोविंद आधार ॥ १ ॥

इति ।

## अथ ज्ञानलीला ।

### चौपाई ।

मूरख तन धरि कहा कमायो । रामभजन विन जन्म गमायो ॥
रामभक्ति गति जानी नाहीं । भोंदू भूल्यो धंधा माहीं ॥ १ ॥
मेरी मेरी करितो फिरियो । हरि सुमरण तो कबहु न करियो ॥
नारी सेती नेह लगायो । कबहू हृदय राम नहिं आयो ॥ २ ॥
सुखमाया सूं खरो पियारो । कबहु न सुमर्‍यो सिरजन हारो ॥
जोवन मद मातो अभिमानी । पर घर भटकत शंक न आनी ॥ ३ ॥
स्वारथ माँहिं चहुँ दिशि ध्यायो । गोविंद को गुण कबहु न गायो ॥
ऐसे ऐसे करत व्यवहारा । आया साहिब का हलकारा ॥ ४ ॥
बांध्यो काल कियो चौरंगा । सुत बेटी नारि न कोइ संगा ॥
जे तैं कर्म किया है भारी । सो अब संग सु चले तुम्हारी ॥ ५ ॥
जम आगै ले ठाढो कीनो । धर्म राय बूझणकूं लीनो ॥
कीधा कौल किया तुम कर्मा । सिरजनहार न भज्यो निशर्मा ॥ ६ ॥
जिन पाणी सूं पैदा कीयो । नर सो रूप तोहिकूं दीयो ॥
तो तूं विसर्‍यो मूरख अंधा । तो तूं आयो जम के धंधा ॥ ७ ॥
हरि की कथा सुणी नहिं काना । तो तूं नाहीं जम सूं छाना ॥
साधुसंगति में कबहु न रह्यो । मुख सूं राम कबहु नहिं कह्यो ॥ ८ ॥
हरिकी भक्ति करो नर नारी । धर्मराज यों कहै विचारी ॥
मोकूं दोष न दीजो कोई । जैसा कर्म भुगताऊं सोई ॥ ९ ॥
पाप पुण्यकूं न्यारा ठाणूं । जो तुम कर्म करो सो जाणूं ॥
तुमरा कर्म तुम्हैं भुगताऊं । आदिपुरुष की आज्ञा पाऊं ॥ १० ॥
साहिब की आज्ञा है मोकूं । महा कसोटी देहूं तोकूं ॥
घड़ी घड़ी का लेखा लेऊं । कर्मादिक तेरा भरि देऊं ॥ ११ ॥
हरि विना कौन रखवारो । चित दे सुमिरो सर्जनहारो ।
संकटतें हरि लेहि उबारी । निशिदिन सुमिरो नाम मुरारी ॥ १२ ॥
नाम निकेवल सब तें न्यारा । रटत अघट घट होय उजारा ॥
रामानंद यों कहै समझाई । हरि सुमिरे जमलोक न जाई ॥ १३ ॥

इति ।

॥ श्रीगुरुभ्यो नमः ॥

# अथ स्वामीजी श्री १००८ श्रीजैमलदासजी महाराज की अनुभववाणी ।

## राग काफी ।

### पद १

दीस रह्या दिलमाँहि दर्शन साँईंदा
साँईंदा साँईंदा झिगमिग झाँईंदा ॥ टेर.
शून्यमंडलमें सुण रह्यावे, वाजे अनहद वेणं ।
भया उजाला गैबका वे, सहजां मिलिया सेण ॥ १ ॥
निगम खोज पावे नहीवे, जपतप लहे न कोय ।
सो साँई तनमें बसैवे, निमष न न्यारा होय ॥ २ ॥
साचा साँई यूँ खडा वे, संताँही सुखदेण ।
सांसो न्यारा करदियावे, देख्या नैंणा नैंण ॥ ३ ॥
जैमलदास अवसर मिल्यावे, सन्मुख सिरजणहार ।
भरमज भागा जीवका वे, दरश्या है दीदार ॥ ४ ॥

### पद २

लागिरह्या निजनेह दसवें द्वारींदा
द्वारींदा द्वारींदा औघट घारींदा ॥ टेर.
घटमें औघट यूं बसे वे, जैसे तिलमें तेल ।
भेदा जबही जाणियावे, शब्दां लागा सेल ॥ १ ॥
शशिमें सूर समाइया वे, भागा है अंधकार ।
दीपक हुया निर्मलावे, विनबाती अंगार ॥ २ ॥
रस मशाल प्रकाशिया वे, मिटिया संशय मोह ।
किंचित् हीं जिन जानियावे, तिन सहज पिछान्या सोह ॥ ३ ॥
अरसें परस है मांहिसमाणा, मनमिलिया उलटा उरसे ।
जैमलदास जुगे जुग तेरा, आतम राम सदा दरसे ॥ ४ ॥

### पद ३

दसवें द्वार मंझार मुरली बाजे मोहणी ।
सोहणीरे सुनमांहि मुनिवर मोहणी ॥ टेर.
कंचन पर कर धारिके वे, हम आसण थितलाय ।
विरंतधरे निज नासिकावे, सुनमें सुरत समाय ॥ १ ॥

---

१ दसमद्वार । २ वंशी । ३ पलंग । ४ ईश्वर । ५ भोलापन । ६ हरि ।

संत गुणै सरधापणै वे, छिनही विसरै नांहि।
सुरनर मुनिजन रीझिया वे, लागिमगन धुन मांहि ॥ २ ॥
बांसविहूणी बांसली वे, बोलै अमृत बैण।
नितही नेडी बाजही वे, अंतर लागा नैण ॥ ३ ॥
जैमलदास धुन ध्यानमें वे, ऊगा निर्मल सूर।
मुरली माँहि अगोचरी वे, ऊपर अनहद तूर ॥ ४ ॥

## पद ४

मेरी जिन्द कुरवाण सांईंदी सूरत पर वारी हो ॥ टेर.
सांईंदी सूरत मेरे दिलविच वसदी लागे मोहि पियारी हो ॥ १ ॥
दर्शन तेरो जीवन मेरो मेटो भरम अंधारी हो ॥ २ ॥
आसन तेरो सहज सिंहासन पाँचूं प्रेम पुजारी हो ॥ ३ ॥
जैमलदास करै अरदासा राखो शरण तुम्हारी हो ॥ ४ ॥

## पद ५

कदे न उतरै खुमांर हरि रंग यूं लागो।
यूं लागो यूं लागो यो तो भ्रम यूं भागो ॥ टेर.
चित्तमें चेतन ठाहऱ्या वे, परम तेज प्रकास।
वेद पुराणां गम नहीं वे, दरशन पावै दास ॥ १ ॥
दूर ध्यजा धुन में खड़ीवे, घुरै दमामा घोर।
मुरली बाजै सोहणी वे, लागि रह्या है टोर ॥ २ ॥
मन ही में मनजानिया वे, कहवे कूं कछु नाहिं।
मूरख भूल्या भरम में वे, बाहिर ढूंढण जाँहिं ॥ ३ ॥
गगन मंडल बादल झरेवे, बूठा नाम निरास।
पॉवस तूटा पेमका वे, भीना जैमलदास ॥ ४ ॥

## पद ६

राम भजन में मन लावै संतो अनहद तार वजावै ॥ टेर.
आतम मांही आप विचारै शब्द सुणै सुख रासी।
निरख निरख हिरदै में हरखै आय मिले अविनासी ॥ १ ॥
साँचा ज्ञान ध्यान धरि हिरदै गगनमंडल मठ छावै।
निर्मल नूर नैन रह्य लागा बिन रसना गुण गावै ॥ २ ॥

---

१ तुरीका बाजा। २ छाक। ३ बाजा विशेष जिसको बजानेसे दमामी कहलाते हैं दमामा=बाजा वा नगारा। ४ वर्षा। ५ वेज।

अगम निगम गति जाय न जानी परखणहार न कोई ।
जैमलदास अंतर जिन खोज्या देखै अचरज सोई ॥ ३ ॥

राग गूजरी ।

पद ७

राम रट्यो गलैंताने भयो ॥ टेर.
सारको सार सकल ते ऊँचो सो या तनमें साधि लयो ॥ १ ॥
आदि अनादि किता जन चीन्हो ताको सांसो दूरि भयो ॥ २ ॥
वेद पुराण सकल में बोलै भक्ति मुक्ति विश्राम लयो ॥ ३ ॥
जैमलदास लग्यो चित निश्चै दीपक ज्यूं परकास भयो ॥ ४ ॥

पद ८

मन रहै लागो मनसूं ॥ टेर.
अंतर मांहि अगम घर देखै भेद लहै परचर सूं ॥ १ ॥
चेतन में चित जाय समावै विरच रहै विषया धन सूं ॥ २ ॥
त्रिकुटी ध्यान लगावे ताली तोडि चलै तांतो तन सूं ॥ ३ ॥
जैमलदास सांईके शरणै ऐसो भेद लहै जन सूं ॥ ४ ॥

पद ९

देखो निरंजन की छबिताई ॥ टेर.
ज्यों ज्यों प्रीति लगी निशिवासर त्यों ही भई है ज्योति सवाई ॥१॥
जोग विरोध विमोहको नातो याकों छेद रही निज पाई ॥ २ ॥
अवगति परस भया जे ऐसा लागै नहीं शुभाशुभ काई ॥ ३ ॥
जैमलदास चरण चित लागा या विधिमें सतगुरु हीतैं पाई ॥ ४ ॥

पद १०

मेरो नेह लग्यो निर्मल धुन सूं ॥ टेर.
तेज प्रकाश भयो या तनमें रीझरह्यो मनही मन सूं ॥ १ ॥
अंतर ज्योति जगी झिगमिग चित्त लग्यो उनही उन सूं ॥ २ ॥
दिल मांही दीया निज दर्शन क्या कहूं किनही किन सूं ॥ ३ ॥
जैमलदास परस पिउ प्यारा आतम मिल सदा तनही तनसूं ॥ ४ ॥

पद ११

तुझै आय मिलैंगे रसना राम पुकारती ॥ टेर.
तन मन लाय लाय चित चरणै तोहि करैगा पार ॥ १ ॥

---

१ जिसकी गम नहो । २ वेद । ३ मम । ४ पुण्य पाप ।

सुमरण साखि उदास उलटि धुनि है सारां निज सार ॥ २ ॥
सत करि मान असत करि कानै करगहि देगा तार ॥ ३ ॥
जैमलदास हरि भक्ति चिहूणी बाजी वणी असार ॥ ४ ॥

## पद १२

अवधि सिराणी रे तेरी हरि सुमरै क्यों नाँहिं ॥ टेर.
आव गई चेतै तूं नाँहीं अवसर बीतो जाँहि ॥ १ ॥
नरपति भूपति ऐसे जानै संपति स्वपनै माँहि ॥ २ ॥
हँय दल हस्ती दास वणा संग ऊठि अकेलो जाँहि ॥ ३ ॥
झूंठे सुखमें राचि रह्यो है हरि सुख बिसरै काँहि ॥ ४ ॥
जैमलदास भव नीर तिरन कों राम नाम घट माँहि ॥ ५ ॥

## पद १३

अजहूं चेतै नांही आव घटंती जाय ॥ टेर.
ज्यों तव छाया तेरी काया देखत ही घटि जाय ॥ १ ॥
ऐसो दाव बहुरि नहिं लाभै पीछे ही पछिताय ॥ २ ॥
जैमलदास कार्चे करि कानै तंतही लेणा ताय ॥ ३ ॥

## पद १४

सोझि रे घट मांहि तोसे सांँई नेड़ारे ॥ टेर.
राम संभाल शब्द करि सोधो भवसागर में वेड़ा रे ॥ १ ॥
सूक्ष्म स्थूल सकल में व्यापक त्योंही है घट तेड़ा रे ॥ २ ॥
जैमलदास शरण सुख पाया नित चरणों का चेड़ा रे ॥ ३ ॥

## पद १५

ठग बाजी संसार दुनिया सब भूली मोह्या है इद ऊली ॥ टेर.
लागि भरम चित मोहिया चेतन विसऱ्या जाय ।
निर्मल मूरति मांहिली ताकों देखै नांहि ॥ १ ॥
इन विधि सांई मांहि है ताहि न देखै कोय ।
सार विचाऱ्या शब्द का नैड़ा ही निज होय ॥ २ ॥
साहिब शब्द समाइया जे कोइ लेयै खोज ।
पेम पियाला भरि पियै जब लागै मनमें मोज ॥ ३ ॥
जैमलदास भव नीर तिरणकूं आतमराम आधार ।
परिग्रह हुवा पार्वती अनुभव हुवा पार ॥ ४ ॥

---

१ अब । २ आयु । ३ साँग । ४ तरन । ५ वेरा । ६ चेरा । ७ स्त्रीपुत्रधनादि । ८ अलग ।

## पद १६

क्या परदेशीड़ारी प्रीति जावतो वार न लावै ॥ टेर.
आत न देख्या जात न जाण्या क्या कहियाँ बन आवे ॥ १ ॥
काया विनसै जीव परदेशी झूठा नेह लगावे ॥ २ ॥
ऐसे वास फूलनते विछुरे माँहीं माँहि समावै ॥ ३ ॥
जैसे संग सराय को दिन ऊगाँ उठि जावै ॥ ४ ॥
जैमलदास अगम रस घटमें जो खोजै सो पावै ॥ ५ ॥

## पद १७

बटाऊ रे लोक तूँतो मारग भूलो रे ॥ टेर.
निर्मल नूर शरीर समाणा मनही मांहि महोलो रे ॥ १ ॥
साचा राम सोई संग तेरे और झूठ सुख ऊलो रे ॥ २ ॥
पाँच पचीस मोह मच्छर मद या सँग सूं तू डूलो रे ॥ ३ ॥
रहता रूप सही करि राखो बहता देख न भूलो रे ॥ ४ ॥
जैमलदास भव भ्रम बंधन तजि कोइक हरिजन खूलो रे ॥ ५ ॥

## पद १८

विदेसी जीव यो जग झूठड़ो जोय ॥ टेर.
दिना च्यारका लिया बसेरा निश्चै चलणा तोय ॥ १ ॥
हुमर सनेही ज्यूं सुख होई फिर फिर मरण न होय ॥ २ ॥
तन धन तेरा पीछे रहेगा जाँहि अकेलो रोय ॥ ३ ॥
पाणी माँहि पतासा जैसे यूं तन छीनो जाय ॥ ४ ॥
जैमलदास भजो हरि निश्चै बेगा बार न लाय ॥ ५ ॥

इति ।

ॐनमः श्रीमद्हरियानंदेभ्यः ।

## अथ श्री १००८ श्रीहरिरामदासजी महाराज की अनुभव-गिरा उद्योतकार ।

### ग्रन्थस्तुतिः ।

### छंद गीतक ।

परंम वंदन परम सेवा परम दीन दयाल तू ।
परम आतम परम यारी परम सगं पयाल तू ॥

हफ्त्र पद ४० ओर मेश १०० । १ [illegible], [illegible], [illegible] ।

नमो निर्गुण नमो साधू नमो देव निरंजनम् ।
नमो समर्थ नमो स्वामी नमो सकल सिरंजनम् ॥
नमो अविगत नमो आपू नमो पार अपंपरम्[१] ।
नमो महरम[२] नमो न्यारा नमो पद परमेश्वरम् ॥
नमो चेतन नमो तारी नमो निज निराशनम् ।
नमो आदि न नमो अंता नमो ब्रह्म प्रकाशनम् ॥
नमो प्रीतम नमो प्यारा नमो नाम निकेवलम् ।
नमो कायम नमो कर्ता नमो राम निरमलम् ॥
नमो निकलंक नमो नकुला नमो नित्य नरायनम् ।
नमो अमर नमो अधरा नमो पीव परायनम् ॥
नमो हरदम निराकारं नमो निगम निरूपनम् ।
नमो अविचल[३] नमो अणभै नमो एक अनूपनम् ॥
नमो साहिब नमो सद्वजा नमो काल निकंदनम् ।
दास हरिया नमो दाता नमो तम निर्द्वंदनम् ॥

## अथ श्रीगुरुदेवजी को अंग ।

### साखी ।

परब्रह्म सतगुरु प्रणम्य पुनि सब सन्त नमोय ॥
हरिरामा गुर भवन में या पद समान कोय ॥ १ ॥
प्रथम सेव गुरुदेव की पीछै हरि की सेव ।
जन हरिया गुरुदेव बिन भक्ति न उपजै मेव ॥ २ ॥
गुरु सेवा कै राम की या तुल नांही और ।
गुरु तो भांजै भरम कूं राम मुक्ति की ठौर ॥ ३ ॥
पहिली दाता हरि भया तिनतें पाई जिंद ।
पीछे दाता गुरु भया जिन दाखे गोविंद ॥ ४ ॥
पहिली गुरु आदर दिवै तो हरि आया लेह ।
हरिया गुरु आदर बिना हरि ही मान न देह ॥ ५ ॥
हितू न सतगुरु सारिखा मुझ दीया गुँझि ज्ञान ।
हरिया मैं तैं मेटिकै अधर धराया ध्यान ॥ ६ ॥
हितू न सद्गुरु सारिखा अर्थ बताया एक ।
हरिया तन मन वचन का अनरथ मिट्या अनेक ॥ ७ ॥

---

१ अनिर्वचनीय अथवा जो जाना न जाय । २ अपरंपार । ३ भेदका जाननेवाला ।
४ टालनेवाले । ५ अचल । ६ नित्य । ७ जो विचल न हो ।

हरि है दाता देह का तातें भया सकाम।
गुरु है दाता ज्ञान का मनका मेटि विराम ॥ ८ ॥
जब तें उर अज्ञानता हरि सुख उपजै नाँहिं।
जन हरिया गुरु ज्ञान दे किया निदुरा मन माँहिं ॥ ९ ॥
सतगुरु जो मिलता नहीं हरिया होते रीछ।
आपो आप न ओलखी औरां ईछे पतीछ ॥ १० ॥
सतगुरु जो मिलता नहीं आती नाहि सुमत्ति।
हरिया हरि सूं आंतरो करते काय कुमत्ति ॥ ११ ॥
सतगुरु जो मिलते नहीं होती तनकी हानि।
ज्यूं पासो चोपड़ तणो हरिया हाथ न जानि ॥ १२ ॥
हरिया पासो हाथ को होय न अपने हाथ।
सतगुरु फेरे शब्द बिन मन आवे नहिं हाथ ॥ १३ ॥
जन हरिया चोपड़ तणा आवे दाय अनेक।
सतगुरु केरे शब्द सों औसर मिलैन एक ॥ १४ ॥
सुरति सारी निरंत चौपड़ सतगुरु दाव दिखाय।
हरिया पासा पेम का खेलज हरि सूं लाय ॥ १५ ॥
ऐसे दिनकर भेटियाँ निशिकर गए नसाय।
जन हरिया गुरुभेटियाँ अघ अंधारा जाय ॥ १६ ॥
जन हरिया गुरु भेटिया मेट्या अघ अंधार।
ज्ञान गुरू प्रकासिया देख्या दिल दीदार ॥ १७ ॥
घर घर में दीपक जगै दुनियाँ देखै नाँहि।
सतगुरु बिन भाजै नहीं पड़दा अंतर माँहि ॥ १८ ॥
लखचौरासी नगर में कोड़ी धज कोइ साह।
लखां हजारां एक सौ जग मांही बहुलाह ॥ १९ ॥
सतगुरु साहूकार है शिष सौदागर जान।
जन हरिया राखै नहीं रती न अंतर कान ॥ २० ॥
हरिया सौदो साह को लेसी सिरदे मोल।
बिन तोलां बिन ताकड़ी तत्त तराजू तोल ॥ २१ ॥
सौदा सतगुरु सूं किया राम नाम धन काज।
लाभ न कोई छेहड़ो तोटा सबही भाज ॥ २२ ॥
सतगुरु बिन सौदा किया जन हरिया बेकाम।
साकट ऐसे सूकरा हांड़ै घर घर जाम ॥ २३ ॥

---

१ राजीकरना, लल्लोपोरी करना। २ दृष्टि। ३ सूर्यप्रकाश। ४ चंद्र, अंधेरा। ५ पार। ६ फिरे।

सतगुरु संग सौदा किया गाहिक ज्ञान विचार।
जन हरिया जब जाणिये पूंजी पार उतार ॥ २४ ॥
राम नाम सौदागरी करि करि लीजे लाह।
जन हरिया हक साहके ना कोइ अनहक राह ॥ २५ ॥
हरिया सौदा शब्द का दूजा सौदा नांहि।
दूजा सौदा सो करै खांड़ परे मुखमांहि ॥ २६ ॥
राम नाम सौदा किया दूजा दोण चुकाय।
जन हरिया गुरु ज्ञान का ताँडा देह लदाय ॥ २७ ॥
ताँडे नायक नाम निज गुण की गूंण भराय।
लैदे पलाणे सुरति मन ज्ञान बलधिया थाय ॥ २८ ॥
आडा पड़दा दूर करि अगम दिखाई वाट।
जन हरिया गुरु महर तें लंघिया अवघट घाट ॥ २९ ॥
अवघट घाटी नीसऱ्या देख्या देव अपार।
जन हरिया शिर ऊपरै सतगुरु सिरजन हार ॥ ३० ॥
सतगुरु मिलियाँ बाहिरो होती हाँसा खेल।
कूवे गोसीं कोस ज्यूं हरिया पाछो ठेलं ॥ ३१ ॥
जवरो गोसी कूप जग वारो आवे जाय।
हरिया गुरु बांही गहै आत जात अटकाय ॥ ३२ ॥
सतगुरु मोकूं धीरदे एकजदाखी सीख।
जन हरिया गुरु सीख विन भरूँ न दूजी बीखं ॥ ३३ ॥
सीख सुनाई सुध भई तन आँपो विसराय।
जन हरिया मन गैंकं हुय तर्क फेंर्के नहिं थाय ॥ ३४ ॥
सतगुरु वाह्या शब्द सर मूक्यों हृदय मँझार।
भौंदू था सो भाजिग्या भेदी रह्या विचार ॥ ३५ ॥
सतगुरु वाह्या शब्द सर सनमुख लागा आय।
सुगुरा सोई चेतसी निगुँरां गम्म न काय ॥ ३६ ॥

---

१ खांच ब्यंग है अर्थात् धूड़। २ कर। ३ मालद, सोबत। ४ मुखिया। ५ छटिया। ६ विनौं। ७ बहस झेलनेवाला। ८ धक्कादेना। ९ डग। १० अपनापन। ११ भ्रम। १२ वादविवाद। १३ छोडा। १४ अज्ञानी।

१५ गुरु उपदेश कहाकरै दुराराध्य संसार।
बधे सदा जाके उदर जीव पंचपरकार ॥ १ ॥
हँघा प्रभु चूँघा चतुर सूँघा रोचक शुद्ध।
कँघा दुर्बुद्धी विकल घूँघा घोर अबुद्ध ॥ २ ॥

हरिया सतगुरु शब्द की मुखभर घाहै मूढ।
आगै शिष सामा खड़ा दियाँ जगत कूँ पूठ ॥ ३७ ॥
जन हरिया गुरु सूरवा करै शब्द की चोट।
सिख सूरा तन जो लहै आनि धरै नहि ओट ॥ ३८ ॥
सतगुरु का सिख सूरवां त्यागै तन मन प्रान।
हरिया सालै रैन दिन शब्द लगाया बान ॥ ३९ ॥
भागां सूर न बज्जई भागां गुरु नै गाल।
अणियां एकल मल लड़ै दोऊ दलां विचाल ॥ ४० ॥
सतगुरु वाह्या मूठ भर शब्द सतांणा एक।
जन हरिया उर बीच में करिग्या छेक अनेक ॥ ४१ ॥
पर उपकारी गुरु मिल्या भक्ति बताया भेव।
योही सुमरण हरि कथा याही सहजाँ सेव ॥ ४२ ॥
जन्म जन्म के वीसरे अब क्यूं आवै ठाँय।
जन हरिया गुरु आपना पलमांही समझाँय ॥ ४३ ॥
जन हरिया गुरु आपना लेपहुँचे पर गाँव।
जिन गुरु शब्द न जानिया धका बीचमें खाँव ॥ ४४ ॥
कीड़े खाई लकड़ी ज्यूं काया कूं काल।
गुरु बिन कोइ न ऊबरै मध्य स्वर्ग पाताल ॥ ४५ ॥
ब्रह्म अग्नि तन बीच में मथकरि काढै कोय।
उलटि काल कूं खात है हरिया गुरु गम होय ॥ ४६ ॥
सतगुरुसी संसा मिट्या भया निसंसै जीव।
जन हरिया सुखि प्रामिया आदि अंतका पीव ॥ ४७ ॥
सतगुरु जो मिलता नहीं तो लेते कुल खोज।
जन हरिया सतगुरु मिल्या हसोन आवै रोज ॥ ४८ ॥
जन हरिया सतगुरु इसा जिसा कैमागर होय।
शब्द मैसकला फेर करि दाग न राखै कोय ॥ ४९ ॥
जन हरिया सतगुरु इसा जैसा होय लोहार।
तन लोहा ज्यूं ताय दे काट न राखण हार ॥ ५० ॥
जन हरिया सतगुरु इसा जिसा सरॅकरा होय।
मन सरॅकस का तीर ज्यों पांक न राखै कोय ॥ ५१ ॥

---

हूंसा सिद्ध कहै सब कोऊ सूंसा कँपा मूरख होऊ।
पूंसा चोर सिद्ध संसारी पूंसा जीव मोक्ष अधिकारी ॥ १ ॥

१ मुखभरकर। २ कोरडे। ३ सिकलीगर। ४ [illegible]। ५ [illegible]। ६ [illegible]।

जन हरिया सतगुरु इसा जैसा होवे भृंग।
कीट पयंसे पोखदे करै आप से रंग ॥ ५२ ॥
जिन गुरु ती हरि भ्रामियाँ भरम न राख्या कोय।
जन हरिया क्या अरपिये दीजै तन मन दोय ॥ ५३ ॥
जन हरिया भव जुगन में सतगुरु करी सहाय।
आदू अपना जानिके हाथ लिया विलमाय ॥ ५४ ॥
लोह पलट कंचन भया पारस का परताप।
जन हरिया सतगुरु करै आप सरीपा आप ॥ ५५ ॥
जन हरिया सतगुरु करै देखा है इकतार।
जैसे कूं तैसा करै ज्यों दरपन दीदार ॥ ५६ ॥

इति।

## अथ गुरु शिष्य को प्रसंग।

शिष सतगुरु पै जायके चरण नवाए शीश।
जन हरिया सतगुरु किया चेला राम वरीश ॥ १ ॥
शिष सेती सतगुरु कहै परा परीकी रीत।
और भरम कूं छांडि दे राम नाम सूं प्रीत ॥ २ ॥
शिष मन को नारेल करि ले गुरुचरणां चाढि।
हरिया सतगुरु देत है अपना अंतर काढि ॥ ३ ॥
अंतर जिसकूं दीजिये हरिया अंतर देह।
आपा अंतर बाहिरो जासूं किसा सनेह ॥ ४ ॥
हरिया भेद न दीजिये वाके अंतर खोट।
तन तैं नान्हा हुय मिलै मन तैं वड्डिममोट ॥ ५ ॥
हरिया तन का क्या दिया जो मन दुविधा आनि।
तन मन भीतर एक है ताहि दिया सब जानि ॥ ६ ॥
ताहि दिया सब जानिया याकै अंतर साच।
हरिया कबहूं मुख ते असंत न आवै वाच ॥ ७ ॥
मुख तैं मीठा बोलणा अंदर भरिया खार।
वाकै कूड़ रु कपट का हरिया बहुत व्योहार ॥ ८ ॥
हरिया तन हरि का दिया मन हरि कै नहिं हाथ।
मन कूं गुरु पँरयोधिके दई नाम सी आथ ॥ ९ ॥

---

१ भेद। २ वारीश=समुद। ३ छोटा। ४ बड़प्पन। ५ भेदभाव। ६ झूठ। ७ प्रबोधिके=सचेतकर। ८ संपत्ति।

या गुरु कूं क्या दीजिये दीजे अपनो मन्न ।
मन के पूठे राम दिया हरिया तनक मनन्न ॥ १० ॥
मन को देयो दुलभ है जो कोइ मन कूं देत ।
जन हरिया मन देत है तन करि जाने रेत ॥ ११ ॥
मन मेरा सेवग भया लग्या शब्द गुरु कान ।
रोम रोम में भिद गया हरिया किधूं न जान ॥ १२ ॥
श्वास भाव सब ही किया दीया मन अरु तन्न ।
हरिया पीछे क्या रहा गुरु दरशन परसन्न ॥ १३ ॥
हरिया गुरु दरशन कियाँ कटै कोटि अपराध ।
सोई निशि दिन धिन घड़ी होय समागम साध ॥ १४ ॥
साधु समागम सफल है हरिया तन मन जानि ।
जैसा धाहै बीज कूं तैसा लुणसी आनि ॥ १५ ॥
हरिया गुरु का सत शब्द सांचे मनसूं धारि ।
भवसागर में डूबताँ लेसी पार उतारि ॥ १६ ॥
जन हरिया गुरु आपनै शब्द कह्या समझाय ।
दूजा भ्रम अरु कर्म कूं पल में देइ बहाय ॥ १७ ॥
हरिया जैमलदास गुरु राम निरंजन देव ।
काया देवल देहरो सहज हमारे सेव ॥ १८ ॥

चंद्रायणा ।

सतगुरु का शिष जानि विचारै ज्ञान कूं ।
तन मन सौंपै सीस धरै उर ध्यान कूं ॥
निशि दिन सुमरै राम कबू नहिं भूलरे ।
हरिदां दास कहै हरिराम ताहि नहिं तूलरे ॥ १९ ॥

इति ।

## अथ उपदेश को अंग ।

तन मन का अर्पण करै, थाचा सूर नरेश ।
जन हरिया हरिनाम का, ऐसा है उपदेश ॥ १ ॥
कारन कारनवंत कै, उर आपस में आन ।
जन हरिया यों ब्रह्म है, सही हृदय करि जान ॥ २ ॥
तेरू जल तिर नीसंरै, का बेरै सिर बेठि ।
जन हरिया जग क्यूं तिरै, विना ज्ञान गुरु पैठि ॥ ३ ॥

१ बेहा=डूंडा ।

राम नाम निशि दिन भजो, तजो विड़ाणी तात।
जन हरिया नर देह सो, औसर वीतो जात ॥ २० ॥
राम भजो रे प्राणियाँ, मन परतीति लगाय।
जन हरिया परतीति विन, जन्मअकारथ जाय ॥ २१ ॥
इन औसर भजि राम कूं, करि करि मन में ख्यांति।
हरिया पेम पियास विन, चढ़ै न चोली भांति ॥ २२ ॥
बंदा करिये बंदगी, आतम सूं आधीन।
जन हरिया दम दम घटे, यो तन होसी छीन ॥ २३ ॥
सहजां सांई सुमिरिये, आलस ऊंघ न आन।
जन हरिया तन पेखणो ज्यों जलपंडर जान ॥ २४ ॥
हरिया राम संभारिये, दूजी चिंत निवार।
दूजी चिंता जो करै, तो तन जासी हार ॥ २५ ॥

इति।

## अथ ज्ञान संजोग विरह को अंग।

दीपक पावक तेल भरि, बिच वाती संजोय।
जन हरिया जब एकठा, पड़ै पतंगा जोय ॥ १ ॥
तन दीपक मन तेल भरि, जीव पतंगा जेम।
पावक रूपी राम है, हरिये लाया पेम ॥ २ ॥
विरहा आया ज्ञान का, आपो अंतर मेट।
जन हरिया जब विरहिनी, पिउ परमानंद भेट ॥ ३ ॥
विरह सजोड़ा ज्ञानका, सुधि बुधि गुणां गँभीर।
जन हरिया अज्ञान कूं, काढ़ि निकासै तीर ॥ ४ ॥
और विरह किस काम का, विना विचार्यां ज्ञान।
जन हरिया विरह जाणिये, अंतर उपजै ध्यान ॥ ५ ॥
विरहा मेरे सिरधणी, छहेत छाँडूं नाँहि।
जन हरिया विरह लेचले, सुखसागर के माँहि ॥ ६ ॥
इनको प्याणो दुलभ है, ज्यों खांडा की धार।
हरिया सरवर नीर कूं, विरही पीवन हार ॥ ७ ॥
जन हरिया बन बन फिरी, साँई कारण सुज्झि।
विरहा ज्ञान प्रकासिया, अंदर पाया गुज्झि ॥ ८ ॥
हरिया मेरे को नहीं, तमसा आतम राम।
तूं घट घट में रमि रहा, सारत है सब काम ॥ ९ ॥

१ दुखा। २ सरनाउ।

विरह स तीरा तन वहै, सो जाणै तन पीर।
जन हरिया तन पीर बिन, क्या जाणै बेपीर ॥ १० ॥
पीर पराई सो लहै, ता तन पीरा होय।
जन हरिया बेपीर तन, पीर न बूझै कोय ॥ ११ ॥
विरह सतीरा वहिगया, हरिया अंतर माँहि।
लागत ही सूं गिर पऱ्या, ऊठण की सुधि नाँहि ॥ १२ ॥
विरह भाल जाके लगी, अंग अंग में एक।
जन हरिया तन बीचमें, करिगी छेक अनेक ॥ १३ ॥
विरह भालका वहि गया, करिग्या देह दुसारँ।
का लागी सो जाणसी, का ऊ वाहण हार ॥ १४ ॥
विरह भाल सूं मरिगया, सूरा संत सुजाण।
जन हरिया सेजीवता, पड्या तलप्फै प्राण ॥ १५ ॥
भली करी तैं आवतें, विरहा मेरे अंग।
एक रामैयो रमि रह्यो, लगै न दूजा रंग ॥ १६ ॥
विरहा तू आयो भलाँ, हरिया अंतर माँहि।
राम दिवानी करि गयो, और किसी की नाँहि ॥ १७ ॥
विरहनि मारी विरह की, सुधि बुधि विसरी सार।
हरिया सिर सूं डारिया, हीर चीर सिणगार ॥ १८ ॥
जन हरिया जोवन गयो, तनतैं जरजर होय।
मारी मरूं न विरह की, राम निजर भरि जोय ॥ १९ ॥
पाँवां सेती पंगली, कर सूं काम न होय।
वाहण वहिग्यो विरह को, हरिया अंग थकोय ॥ २० ॥
जन हरिया विरह परजल्या, धूआं निकसै नाँहि।
का झल लाई सो लहै, का जिसकै घट माँहि ॥ २१ ॥
विरहा मोकूं ले चल्या, गंग जमुन की तीर।
जन हरिया जल बिच अगनि, अब कहँ जाऊं बीर ॥ २२ ॥
महा अगनि जलमें जगै, जहाँ विरह का खेल।
जन हरिया जहां विलंबिया, जाल न मच्छी झेल ॥ २३ ॥
जहाँ झींवर का जाल है, विरहा कदे न जाय।
हरिया घट विरहा बसै, जाकूं काल न खाय ॥ २४ ॥
मुंदरेड़ी आया भला, विरहा ज्ञान विचार।
जन हरिया अब आयसी, सुखसागर भरतार ॥ २५ ॥

इति।

भाला। २ आर पार छेद। ३ बावली। ४ प्रधान। ५ अच्छा।

## अथ परचै को अंग।

प्रथम ध्यान पूरब दिसा, गगन गरजिया जाय।
ठाम ठाम पाताल कूं, पछै पछिम कूं धाय ॥ १ ॥
सुरति चली आकास कूं, दे जालंधर बंध।
जन हरिया जहँ जाणिये, हद बेहद की संध ॥ २ ॥
बीच मेरु तें गिर पड्या, धरणी धरै न पाय।
जन हरिया जब सूर कूं, खरै रोते का दाय ॥ ३ ॥
लगी चोट मन मरम की, खूला ब्रह्मकपाट।
मेवासा सब जीत कै, बस्या नगर बैराट ॥ ४ ॥
घाट विकट बैराट की, पोहँचेगा कोई सूर।
हरिया कायर थकि रह्या, दरगै रहिया दूर ॥ ५ ॥
दृष्टि देख सबको कहै, सुपनेऊ कह सोय।
जन हरिया गम अगम कूं, ताहि बतावै कोय ॥ ६ ॥
सुरति बतावै ब्रह्म कूं, कहै अगम की बात।
जन हरिया जहँ की कहै, तहां नहीं दिन रात ॥ ७ ॥
सुरत बसी अमरा पुरी, बरत ब्रह्म की आण।
विन बाणी हरियो पढै, जहँ नहि वेद पुराण ॥ ८ ॥
तीन पोलँ तर्किया सिरै, बीच मँडे मैदान।
जन हरिया घर शून्य में, सहज घुरै नीसान ॥ ९ ॥
जीव सीव की संध में, लगे पात उत्तान।
जन हरिया जहँ होत है, केती विधि का तांन ॥ १० ॥
झालर ताल मृदंग डफ, घन अनहद की घोर।
हरिया एक अखंड है, ररंकार की टोर ॥ ११ ॥
शब्द एक ररंकार की, महिमा कही न जाय।
जन हरिया विन देखियां, और न को पति आय ॥ १२ ॥
शब्द एक ररंकार की, महिमा कोटि अनंत।
कहि कहि थाके मुनि जना, हरिया आदि न अंत ॥ १३ ॥
अखंड एक ररंकार की, रोम रोम धुनि होय।
जन हरिया जा बिच लगी, ता तन जाने सोय ॥ १४ ॥

---

१ पश्चिमतान। २ त्रिकुटी। ३ युद्ध। ४ सुषुम्णाद्वार। ५ गढ। ६ लंबा चौडा, विस्तृत। ७ मुख हृदय बंकनाल। ८ आश्रयलेनेका स्थान। ९ योगसाधन की एक मुद्रा। १० उनचास तानोंसे ८३०० कूटतान निकलेहैं।

देखत ही दिल परचिया, मिट्या अपरचा मन्न।
जन हरिया विन देखियाँ, ताहि न परचै तन्न ॥ १५ ॥
विन पाँवाँ जहाँ नाचियो, विन कर ताल वजाय।
विना राग रीझायवो, विना कंठ सुर गाय ॥ १६ ॥
विना ज्ञान गुण वूझियो, विना सीख समझाय।
विना दृष्टि जहां देखियो, हरिया ध्यान लगाय ॥ १७ ॥
विना नींव जहाँ देहरो, विना पूज जहँ देव।
विन वाती दीपक जगै, विन मूरति जहँ सेव ॥ १८ ॥
विना पेड जहां वृक्ष है, विना फूल फल लाय।
विना पंख जहां भँवर है, अधर विलंवे आय ॥ १९ ॥
विना नीर जहां कमल है, विन वरषा वरसाल।
विना मास विन रुत्त है, मात पिता विन वाल ॥ २० ॥
विना जात विन वरण है, विना भ्रात विन वैन।
हरिया ऐसा ब्रह्म है, सुन्या न देख्या नैन ॥ २१ ॥
हरिया वाल न वृद्ध ऊ, ना तरणा ऊ तन्न।
निरालंव सुन में रमै, निराकार निरँजन्न ॥ २२ ॥
विन तीरथ जहँ न्हाइवो, विना वाट विन घाट।
जहँ कोइ शहर न सोवती, हरिया विणज न हाट ॥ २३ ॥
यहँ कोइ भर्म न कर्म है, यहँ कोइ लिपै न लेस।
जन हरिया जहँ की कहै, तहँ नहि देस न वेस ॥ २४ ॥
जहँ कोइ जोग न जुगति है, जहँ नहि देग न तेग।
हरिया दवा न वेदवा, जहँ नहि पौन न वेग ॥ २५ ॥
यहँ नहिं राग न दोष है, यहँ नहिं राज न तेज।
यहँ नहिं नारि न पुरुष है, हरिया लेज न देज ॥ २६ ॥
यहँ कोइ रिद्धि न सिद्धि है, यहँ नहिं पुण्य न पाप।
हरिया विषय न वासना, यहँ उत्थप नहि थाप ॥ २७ ॥
यहाँ न हद वेहद है, यहाँ नाद नहि विंद।
जन हरिया यहां ब्रह्म है, जरा न व्यापै जिंद ॥ २८ ॥
यहँ कोइ चंद न सूर है, यहँ नहि धर आकास।
हरिया एको अधर है, ब्रह्मानंद विलास ॥ २९ ॥
तीन लोक चवदे भवन, उत्पति परलै होय।
हरिया एको अमर है, मरै न जीवै कोय ॥ ३० ॥

१ देवालय। २ कतु।

यहँ कोइ ऊंच न नीच है, यहँ नहि गाम न ठाम।
हरिया आपो आप है, संतन का विश्राम ॥ ३१ ॥
बंधन तें निर्बंध भया, मिल्या शून्य घर जाय।
हरिया सुरति र शब्द का, निर्भय ध्यान लगाय ॥ ३२ ॥
लगी सुरति सत शब्द मूं, कबहूं छूटै नांहि।
जन हरिया मन मिल रह्या, आर पार पद मांहि ॥ ३३ ॥
अध ऊरध के बीच में, हरिया झिलमिल जोत।
सुरति शब्द परचा भया, मिले ओत अरु पोत ॥ ३४ ॥
सुरति समाणी ब्रह्म में, ब्रह्म निरंतर पास।
जन हरिया जहँ काल का, ओर जमर नहिं जास ॥ ३५ ॥
जन हरिया दिल भीतरे, दोसत अपना राम।
करूं न दूजा दोसती, या जग आया जाम ॥ ३६ ॥
आतम का सुख जाणिया, भया परम संतोष।
जन हरिया जब जाणिये, याही जीवतमोष ॥ ३७ ॥
पारब्रह्म के देस का, दो राहां बिच राह।
जन हरिया मन संचरे, मेटण दिल दरगाह ॥ ३८ ॥
पारब्रह्म के देसड़े, अदेल नको फदेलाह।
हरिया जामण मरणका, मेट्या दुइ बदलाह ॥ ३९ ॥
जन हरिया उन देसड़े, बारह मास बसंत।
सदा फलैगी बनस्पति, विलँग्या जीव न चिंत ॥ ४० ॥
जन हरिया उन देसडे, बारे मास सुकाल।
भूख तृपा नहिं व्यापई, दुर्भख पड़े न काल ॥ ४१ ॥
जन हरिया उन देसड़े, मास दिवस नहिं रित्त।
है जहँ गाज न बीजरी, सरवर भरिया नित्त ॥ ४२ ॥
जन हरिया उन देसड़े, अविनासी की आन।
और किसी का डर नहीं, हिंदु न मुस्सलमान ॥ ४३ ॥
जन हरिया उन देसड़े, आतम एको यार।
दानव कोइ न देवता, निरदावे संसार ॥ ४४ ॥
लख चौरासी नगर का, हरिया ब्रह्म नरेश।
है जहँ चूक न चाकरी, पटा न पलटै देश ॥ ४५ ॥
हरिया पाटन पुर नगर, राव रंक नहिं भूप।
अलख अभंगी आप है, नारि न पुरुषारूप ॥ ४६ ॥

इंसाफ। २ गैर इंसाफ। ३ प्राचीन बड़ा शहर। पुर, पुरी, नगर, नम
पट्टन, पटभेदन, निगम, कटक, स्थानीय, पट, इनमें कुछकुछ भेद है।

हरिया हरिजन एक है जीव सीव नहिं होय।
नीर मिलाना नीर में, फिर न्यारा नहिं होय ॥ ४७ ॥
जन हरिया मन मेरु करि, चढ़्या त्रिवेणी गंग।
गंगा जमुना गोमती, नाहत है अण भंग ॥ ४८ ॥
उलटा चढ़ असमान कूं, मिले त्रिवेणीतट्ट।
जन हरिया जहँ मंड़िया, सुरति शब्द का मट्ट ॥ ४९ ॥
सुरति शब्द के मट्ट की, है अजरायल वाट।
जन हरिये जहँ घर किया, लोक वेद सूं फाट ॥ ५० ॥
सुरति शब्द मिल एकठा, ता विच रही न काण।
जन हरिया सुन सेझ का, सहजांई सुख माण ॥ ५१ ॥
तट तिरवेणी नीर की, चलै सीर चहुँ ओर।
जन हरिये सो चख्खिया, चिलख न रख्खी कोर ॥ ५२ ॥
पड़ै पुंडंग तहँ पेम की, एक अखंडी धार।
हरिया हरिजन पीवसी, दुनिया सुधी न सार ॥ ५३ ॥
बादल वूठा पेम का, नख सिख भीना रोम।
हरिया सो सुख जाणसी, जिन पाई पर भोम ॥ ५४ ॥
अरध कमल में वैस करि, भँवरो रह्यो लिपट्ट।
जन हरिया जब जीवको, सांसो गयो सिमट्ट ॥ ५५ ॥
भँवरो वास विलंवियो, फूल न आयो गट्ट।
हरिया आशा छांड़िके, रह्यो निराशा मट्ट ॥ ५६ ॥

इति।

## अथ चेतावनी को अंग।

मेर नगारा आरखी, केते गये बजाय।
जन हरिया किन वहुरि के, वात न वूझी आय ॥ १ ॥
वात वटाऊ देसकी, कहै सुनै सब कोय।
जन हरिया उन देसकी, कहै सुनै नहिं कोय ॥ २ ॥
नैणा नेह निहारती, न्यारी निमिष न होय।
जन हरिया तन भीतरै, पड़्या दिनंतर जोय ॥ ३ ॥
पान तंबोली चावते, मसी कथाँड़ै दंत।
जन हरिया दिन एक में, मुख धूडी बूंकंत ॥ ४ ॥
जन हरिया कर कंपिया, डोलण लागा शीश।
तोइ न अंधा चेतही, आपनपी जगदीश ॥ ५ ॥

१ अमिट। २ थोरी। ३ बोछाइ। ४ लगाना। ५ हालना, लफ।

निसि दिन दौड़े धन कैर, सहै घाम सिर सीत ।
जन हरिया नर छाँडिग्यो, खांट खटांऊ मीत ॥ ६ ॥
खांटी दैंटी रहगई, कुछी न चाली साथ ।
जन हरिया जग दीन बिन, हाल्यो रीते हाथ ॥ ७ ॥
ओछे पाणी मच्छली, किसी जिंद्की आस ।
हरिया सास सरीर में, वसै किता दिन वास ॥ ८ ॥
ऊंचा नीची सकल में, एक किसी में नाहिं ।
जन हरिया जामण मरण, लख चौरासी माहिं ॥ ९ ॥
लख चौरासी जीवड़ा, सबै काल की चारि ।
जन हरिया जय ऊबरै, सत का शब्द सँभारि ॥ १० ॥
सब जग बंध्या जेवड़ी, निर्बंधन नहिं कोय ।
हरिया सो निर्बंध है, राम सनेही होय ॥ ११ ॥
जग मांही केता धका, टान्या केम टरंत ।
जन हरिया गहु राम कूं, पड़ि पड़ि मी ऊठंत ॥ १२ ॥
पांच सात पच्चीस में, घरप एकसो बीस ।
घरंटी ऊन्या अन्न ज्यों, के पीस्या फर पीस ॥ १३ ॥
पछितावैगो प्राणिया, हरिसूं पड़ि से दूर ।
जन हरिया मन चेतले, है तन सास हजूर ॥ १४ ॥
कुल के मारग जग चले, ज्यों कीड़ी कुल नाल ।
हरिया टले त ऊबरे, नहि तो लूटे काल ॥ १५ ॥
पान पड़ंते यूं कहो, सुण तरवर की डाल ।
मेरे तो दिन पूंजिग्यो तेरो आयो काल ॥ १६ ॥
डाल पुकारे डाल कूं, सुणो हमारी बात ।
मेरी ऊमर पूरिगी, तेरी आई घात ॥ १७ ॥
डाल पुकारे मूल कूं, थारी आई सुज्झि ।
जन हरिया अब चेतले, जगमें मरणो मुज्झि ॥ १८ ॥
थारो थारी ऊठिगे, कटी काल के लोग ।
हरिया पूंछे पुंगहीं, उनका आया जोग ॥ १९ ॥
हरिया राग न रीझियो वेद न सिया पाठ ।
काया जागी पकटी, साधे कल्याण काढ ॥ २० ॥

---

१ [illegible] । २ [illegible] कमाई । ३ [illegible] । ४ [illegible] । ५ [illegible] । ६ [illegible] । ७ [illegible] । ८ [illegible] । ९ [illegible] । [illegible]

पलंग पथरणे पौढ़ते, लेले सीरख सौड़।
सोवे सीढ़ी साथरे, दौड़ि सके तो दौड़ ॥ २१ ॥
मीठा मेवा जीमते, बहु भोजन बहु भांत।
तासूं तन छेती पड़े, जन हरिया कर ख्यांत ॥ २२ ॥
अमल कटोरा गालते, मावा भरि भरि लेह।
जन हरिया दिन दस्सके, का कोइ वरस करेह ॥ २३ ॥
प्याला भरि भरि पद्मणी, पिवै पिलावै पीव।
जन हरिया जब क्या करै, जम लेजासी जीव ॥ २४ ॥
पैड़ी पैड़ी पाँव दे, सूते मन्दिर माहिं।
जन हरिया तोइ जीवकी, घात टरैगी नाहिं ॥ २५ ॥
कनक महल ता बीच में, ढोले अंगन काच।
हरिया एकै नाम विन, नाच गये बहु नाच ॥ २६ ॥
खासा कपड़ा पहरते, सोंधा अंग लगाय।
जन हरिया वे मानवी, मिले खाक दर्रै जाय ॥ २७ ॥
आडे तेढे चालते, खांगी पाघ झुकाय।
हरिया छाया निरखते, सेभी गये विलाय ॥ २८ ॥
ऊंचा मंदिर बीच घर, जहँ करते घरवास।
होसी घोरां बीच घर, लेण नदै इक सास ॥ २९ ॥
सुंदरि विना न सारते, निशि दिन करते नेह।
से जंगल में पोढ़िया, हरिया एकल देह ॥ ३० ॥
कुल मरजाद न लोपते, मरते लोका लाज।
नागा करि करि काढ़सी, हरिया कालक आज ॥ ३१ ॥
माटीका देवल किया, काची कली लगाय।
नहीं भरोसा रहनका, हरिया यार न लाय ॥ ३२ ॥
मांड़्या सो ढ़ह जायगा, माटी तणा मँड़ाण।
जन हरिया जमरायका, आवैगा फरमाँण ॥ ३३ ॥
पाटण मंडँप पुर नगर, ढहि ढहि होसी ढेर।
जन हरिया जग जावसी, जे कोइ लावै घेर ॥ ३४ ॥
देवल ढहता देखिया, देख न भया उदास।
जन हरिया उन मूढ़को, हदौ न खूलै जास ॥ ३५ ॥
नहीं गरीबी दीनता, साहिब को डर नाहिं।
जन हरिया तन लूटसी, गाम गली के माहिं ॥ ३६ ॥

---

१ बारीक। २ सुगंधित मसाला। ३ राख। ४ गड्ढा। ५ फरमान=परवाना=राज-
आज्ञापत्र। ६ छत, दूसरी मंजिल। ७ बारह दरी।

हरिया साँई सुमरिये, परहरिये पर निंद ।
साचै साँई बाहिरो, झूठी तेरी जिंद ॥ ३७ ॥
जब लग साँई याद कर, तब लग पिंजर सास ।
हरिया पाणी ओस का, ऐसी तन की आस ॥ ३८ ॥
बाल पणै नहीं चेतियो, तन तरुणापो थाय ।
जन हरिया वृद्धहि भयो, तोइ न चेत्यो जाय ॥ ३९ ॥
हाथ पाँव सिर कंपिया, आंख्या भयो अंधार ।
कालाँ ती पंडर भया, हरिया चेत गिवार ॥ ४० ॥
मात न तात न भ्रात सुत, सगा न सुंदरि साथ ।
हरिया जासी एकलो, करि घोलोऊ हाथ ॥ ४१ ॥
घाट बटाऊ सब चले, बिड़ेमें वासो होय ।
जन हरिया साँई बिना, यार न तेरा कोय ॥ ४२ ॥
जन हरिया संसारमें, देख पेख मत भूल ।
तेरा सज्जन को नहीं, नारायणसे तूल ॥ ४३ ॥
घाट बिड़ाणी लोक बिड़, बिड़ही बिड़में वास ।
हरिया हरि बिन दूसरा, ताहि किसो बिश्वास ॥ ४४ ॥
हरिया संगी राम बिन, या कलि माँहि न कोय ।
काल पकड़ि ले जावसी, ऊभा देखै लोय ॥ ४५ ॥
हरिया संगी राम है, का सतगुरु की सीख ।
जिन पैंडै दुनियाँ चले, भरूं न काई बीख ॥ ४६ ॥
चंगाँ थका न चेतिया, मंदी क्या पछिताय ।
हरिया लागी लाय ज्यूँ, भार न काढ्या जाय ॥ ४७ ॥
राय रंक बड़ भूपती, वासो बसे सराय ।
आये ज्यूँ सब ऊठिगे, हरिया थिर नहिं थाय ॥ ४८ ॥
खंड खंड हुय जाहिंगे, नाना नवे परकार ।
जन हरिया निरकार थिर, और अथिर आकार ॥ ४९ ॥
रामनाम चेत्यो नहीं, गाफिलपणै गँवार ।
हरिया रहिसी पारकै, हाँली घर घर बार ॥ ५० ॥
रामनाम नहिं चेतियो, करि करि मनकी ढील ।
जन हरिया सर जल भर्यो, प्यासा मरै पिपीलैं ॥ ५१ ॥

१ साथी । २ पराया । ३ पश्च । ४ तुल्य । ५ बिराना । ६ कद
७ निरोग, तंदुरस्त । ८ सुस्त, मूर्ख । ९ नव प्रकारके खंड । १० नौक
११ चिउँटी ।

रामनाम नहिं चेतियो, फरी विड़ाणी आस।
हरिया से घर गोरवैं, सरकयां सेती यास ॥ ५२ ॥
रामनाम चेत्यो नहीं, आलस करि करि अंग।
हरिया से रीता रह्या, शूरां कूकर संग ॥ ५३ ॥
रामनाम नहिं जाणियो, कीया और कलाप।
हरिया जा घर संपदा, होसी साँडा साप ॥ ५४ ॥
रामनाम नहिं जाणियो, हाल्यो अवसर हारि।
बंध्यो वार नरेश के, गज सिर धूरी डारि ॥ ५५ ॥
गज पाँवाँ सिर चंपियो, करि अंकुसकी मार।
हरि अंकुस मान्यो नहीं, हरिया सहसी भार ॥ ५६ ॥
रामनाम विन जाणिया, वासो वसै वंबूल।
जे पागोथे पग धरूं, हरिया भाजै सूल ॥ ५७ ॥
रामनाम विन जाणिया, वात विंणंठी मूल।
हरिया जब होसी कहा, अंत भयो अस्थूल ॥ ५८ ॥
या जगमाँही जीवणो, ज्यूँ तरवर का फूल।
जन हरिया इन जीव का, तन कर पहिली सूँल ॥ ५९ ॥
रूप रंग ज्यों फूलड़ा, तन तरवर ज्यों पान।
हरिया झोलो काल को, झड़ि झड़ि हुवै हँफान ॥ ६० ॥
हरिया झोलौ कालको, सबही निकसे मांहि।
कोइक हरि जन ऊवरै, जाके दिशा न जांहि ॥ ६१ ॥
हरिया कलिमें आयके, कहा करत है कूर।
आसी विरियाँ अंतकी, मुखाँ परैगी धूर ॥ ६२ ॥
धकाधकीमें दिन गया, सूतां रैन विहाय।
हरिया हरि की भक्ति विन, कहा कियो नर आय ॥ ६३ ॥
सूती सपनै रैन के, पाय विलंबी सैनं।
हरिया जाणूं उठि मिलूं, ऊघरि आये नैन ॥ ६४ ॥
सूती सपनै ओझेंकी, योली अटपट वैन।
जन हरिया घर आंगनै, सही पधारे सैन ॥ ६५ ॥
जेवूं सपना साँच है, साँचा सैन मिलाय।
जब नहिं देखूं नैन भरि, तब कैसे पति आय ॥ ६६ ॥

---

१ गाँवका किनारा। २ सरकनेकी छपरी। ३ कियाकलाप, समूह। ४ नाग। ...भला। ६ झोली। ७ वनस्पतिको नाश करनेवाली हवा। ८ समय। ९ मिल... ...ना। १० सज्जन। ११ चौंकना।

सपने ही साँई मिले, सो साँई का मित ।
जन हरिया सो चितवे, सोई आय मिलंत ॥ ६७ ॥
जा दिन राम न जाणियो, ता दिन भयो अकाज ।
जन हरिया संसारमें, आय मुवा नहिं लाज ॥ ६८ ॥
जन हरिया कायम किया, मानव तेरा मुख्य ।
मुखतें करता ना भजे, कैसे होय निदुःख ॥ ६९ ॥
साँचा मुख मानव तणा, जा मुख निकसे राम ।
जन हरिया मुख राम विन, सोई मुख बेकाम ॥ ७० ॥
सोई मुख पसुवे दिया, सोई मुख नरदेह ।
गुरुमुख सुमरे रामकूं, पसवा खाय मरेह ॥ ७१ ॥
चरन पिवनकूं मुख दिया, उदर भरनके काज ।
हरिया राम न संचरे, सो मुख जाणि अकाज ॥ ७२ ॥
अधम उधारण याद करि, नर तेरा निस्तार ।
हरिया अधम उधार विन, और किसो आधार ॥ ७३ ॥
अधम उधारण याद करि, तन मन राखि निर्चित ।
जन हरिया कुण मेटसी, साँई विना सर्चित ॥ ७४ ॥
अधम उधारण एक है, दूजा ऊथप थाप ।
हरिया थापी थापना, जाका जपिये जाप ॥ ७५ ॥
एक रामकूं सुमरिये, दूजा धरो न चित्त ।
जन हरिया नहिं राम विन, तो रखवाला नित्त ॥ ७६ ॥
राम विना कुण राखसी, ज्यूं खेती किरसान ।
नहि तो चिड़े विगाड़सी, हरिया चेत अजान ॥ ७७ ॥
हरिया निज मन चेतले, जो परवंछे ठौर ।
एकै साँई बाहिरो, धणी न दूजा और ॥ ७८ ॥
धणी विहूँणा धवलेहर, ढहि ढहि ढेर थियाह ।
हरिया पाछा आयके, वास न को वसियाह ॥ ७९ ॥
हरिया तन को गीरवो, कहा करै नर देख ।
विहंमाता दाणो दले, औरां लिखती लेख ॥ ८० ॥
इन कायाको गीरवो, मूढ करो मति कोय ।
हरिया रावणके घरां, हुई जिका नर जोय ॥ ८१ ॥

१ मुकर्रर । २ उखड़ी हुई । ३ स्थिति । ४ मीनार यादगार । ५ ग
६ विधातृ=सृष्टि रचनेवाला ।

हकाँ बेली हक है, बे हकां वे हक।
हरिया एकै हक बिन, सब दिन जाहि अनहेक ॥ ८२ ॥
एता सुख संसार का, जेता सुक्ख न जानि।
जन हरिया सोइ सुक्ख है, जो कोइ विरला जानि ॥ ८३ ॥
सब कोइ चाहै सुक्ख कूं, दुःख न कोई चाहि।
हरिया दुख सुख सिरजिया, सोई ले निरवाहि ॥ ८४ ॥
दुनिया रोवै रोवणा, देखि विड़ाणी खोल।
हरिया नाम सनेह बिन, यो तन होय विहाल ॥ ८५ ॥
हरिया रोयज रोवणा, किसके आगे जाय।
मात पिता सुत बंधवा, सबही जाँहि विलाय ॥ ८६ ॥
दुनिया रोवै रोवणा, रोय रोय करै पुकार।
हरिया ऊ भांजे घड़े, ज्यूं भांडा कुंभार ॥ ८७ ॥
आवण जावण आदि का, आज काल का नाहिं।
हरिया क्या पछिताइये, मौत सकल के माहिं ॥ ८८ ॥
घर घर लागो लायणो, घर घर धाह पुकार।
जन हरिया घर आपणो, राखै सो हुशियार ॥ ८९ ॥
यो मिनखा तन पाइकै, भज्यो नहीं भगवान।
जन हरिया तन मानखो, मिलै नहीं औसान ॥ ९० ॥
यो तन जोवन देख नर, क्या परफूलत होय।
जन हरिया जलवाहला, बहतां वार न कोय ॥ ९१ ॥
तू क्यों सूतो नींद भरि, कहा निचिंतो होय।
हरिया जगमें जीवका, साथी सेण न कोय ॥ ९२ ॥
कुण बेली संसारमें, जीव एकलो जाय।
हरिया हरि बिन दूसरा, स्वारथ केरा थाय ॥ ९३ ॥
रामनाम बिन दूसरा, संग न कोई पंगे।
हरिया तन जोवन थकै, फरो जीवका ढंग ॥ ९४ ॥
सबही स्याणा हुय रह्या, नहीं अयाणो कोय।
स्याणो सोई जाणिये, अलख ओलखै सोय ॥ ९५ ॥
राज पाट सुत वित सबै, सुंदरि महल विलास।
जन हरिया हरि सुख बिना, ज्यों जंगल का घास ॥ ९६ ॥

---

१ हर्षां। २ साथी। ३ घर। ४ व्यर्थ। ५ शरीर। ६ जोरसे चिल्लाकर
ना। ७ सुगम। ८ किसका। ९ मूर्ख, उद्दंड। १० आनंद।

साखी ।

सुमरन मारग संतका, ताते भरम नसाय ।
हरिरामा हरि बंदगी, करिहों चित्त लगाय ॥ १ ॥

छंद प्रयात भुजंगी ।

नाम चेतन्न कूं चेत भाई । नाम तें चित्त चौथे मिलाई ॥ १ ॥
नाम तें केवला होय भजना । नाम तें सहज सुमिरन्न रसना ॥ २ ॥
नाम तें अजपा जाप ओऊं । नाम तें सास उस्सास सोऊं ॥ ३ ॥
नाम तें हक्क है एक अल्ला । नाम महमान की आखि गल्ला ॥ ४ ॥
नाम तें चंद सूरा समेला । नाम तें करत मन सुक्ख केला ॥ ५ ॥
नाम तें खोलि कप्पाट गैणूं । नाम तें ध्यान ताटक्क नैणुं ॥ ६ ॥

साखी ।

नाभी परचा नामका, गुरु तें पाया ज्ञान ।
हरिया पूरब एक पल, धन्या गगनमें ध्यान ॥ १ ॥

छंद प्रयात भुजंगी ।

पलटि पूर्व अपुरब्ब प्याणा । करि बंकनाली लिये मेरु थाणा ॥ ७ ॥
ध्यान आकास धरि अधर छाजै । सुरति अरु शब्दका एक राजै ॥ ८ ॥
मन बुद्धि चित अरु अहंकारा । पाँच पचीस मिल एक तारा ॥ ९ ॥
नाद अनहद जहाँ तूर बाजै । विन बादलाँ बीज विन अंबुं गाजै ॥ १० ॥
विन गंग जमुना वहे नीर पारा । चलै सुषमणा सीर अमृत धारा ॥११॥
झिलमिला होत जहाँ अखंड ज्योती । निर्मला नूर तहाँ ओत पोती ॥१२॥
अगम अप्पार अवगत्त पारा । मिला मुक्तमें मुक्त पीतम्म प्यारा ॥१३॥
फद्दल फूँ जीत पति अदल साँई । सुन्य का सहर निरभै वसाँई ॥ १४ ॥

साखी ।

हंसा सुन सरवर मिल्या, सरवर हंस मिलाय ।
हरिया पैर सर खेलताँ, सहजाँ रहे समाय ॥ १ ॥

छंद प्रयात भुजंगी ।

सहज तन मन करि सहज पूजा । सहज सा देव नहिं और दूजा ॥१५॥
सहज का जोग साधन्न पवना । सहज थिर नाद अरु बिंद गगना ॥१६॥
सहज तीर्थ जप तप्प ध्यानू । सहज षट्कर्म सेवा सनानू ॥ १७ ॥
सहज कथ काथ कीर्तन्न काजा । सहज का शब्द सुर वाय बाजा ॥१८॥

---

१ गहन । २ मेघ, जल । ३ परसर, सबके ऊपर का सर ।

सहज में माय ये नृत्य ताली । सहज आकाश पर भोम माली ॥ १९ ॥
मंत्रगा सहज करि दीस धरिया । सहज हरिनाम यकसीस करिया ॥२०॥
सहज का भेद सोइ भेद भेदै । सहज विन अंतर मूजा न छेदै ॥ २१ ॥
सहज का भेद सोइ संत जाणै । दह कूं जीत बेहद माणै ॥ २२ ॥
सहज आसण किया सहज वासा । सहज में खेल अजीत पासा ॥२३॥
सहज का खेलणा रूप भाई । सहज सम्माधि सहजां मिलाई ॥ २४ ॥

साखी ।

सहजाँ मारग सहज का, सहज किया विश्राम ।
हरिया जीव रु सीव का, एक नाम अरु टाम ॥ १ ॥

छंद प्रयात भुजंगी ।

जीव अरु सीव मिल एक राई । पूरणा ब्रह्म जहाँ सुख्ख छाई ॥ २५ ॥
आदि अरु अंत ना मध्य कोई । जीव जहाँ शिव मिल एक होई ॥ २६ ॥
जीव अरु सीव का थोघि वासा । ना आभ धरती न होते निरासा ॥२७॥
जीव अरु सीव करि एक जाणी । सिले सिंधु सिंधौ जिमि बूंद पाणी ॥२८॥
ब्रह्म निरपाय गुण गर्व गलिया । जरा नाहिं झंफ भय कंप टलिया ॥२९॥
ब्रह्म भवतार भव रहत होई । ब्रह्म अवगत्त आनंद सोई ॥ ३० ॥
ब्रह्म निर्बंध निर्वाण निर्तुं । ब्रह्म पी अपी परमा निरत्तुं ॥ ३१ ॥
ब्रह्म अनहद अनवी नवीसा । ब्रह्म अनाथ के नाथ ईसा ॥ ३२ ॥
ब्रह्म विदेह देवघ देवा । ब्रह्म निरपाप निरपुण्य लेवा ॥ ३३ ॥
ब्रह्म अडोल भय नाहिं डोलै । ब्रह्म अब्बोल ता नाम बोलै ॥ ३४ ॥
ब्रह्म अत्तोल नहि मोल माया । ब्रह्म अप्पार किन पार पाया ॥ ३५ ॥
ब्रह्म निरँजन निर्गुण न्यारा । ब्रह्म परमात्मा आतम्म प्यारा ॥ ३६ ॥
ब्रह्म अगाध कोइ साधु जाणी । और खुर घींस सिर नाक ताणी ॥३७॥

साखी ।

जीव सीव मिल एकडा, रहे निरंतर छाय ।
हरिया ब्रह्मानंद में, ना कोइ और समाय ॥ १ ॥

छंद भुजंगी ।

न को रस भोगी । न को रहत न्यारा ॥
न को आप हरता । न कर्तुं व्यवहारा ॥ १ ॥

---

१ मायारहित । २ शान्त । ३ लेखक, कातिव, नमनेवालोंके ईश है । ४ जिसकी उत्पत्ति मातापितासे न हो ।

न को विष्णु ब्रह्मा । न कोई नगेशं ॥
न को आदि शक्ती । न कोई महेशं ॥ २ ॥
न को नाद बिंदु । न को जीव जिंदा ॥
न को गाम धरती । न कोई गिरिंदा ॥ ३ ॥
न को मोह माया । न को काम क्रोधं ॥
न को वृद्ध तरुणा । न को बाल बोधं ॥ ४ ॥
न को खाणि च्यारे । न को च्यार बाणी ॥
न को चंद सूरा । न को पौन पाणी ॥ ५ ॥
न को मास पक्षं । न को तिथ्थि वारा ॥
न को राति दिनं । न को अंधियारा ॥ ६ ॥
न को सात द्वीपं । न को नव्व खंडा ॥
न को तेज तारा । न को ब्रह्म अंडा ॥ ७ ॥
न को सिंधु सरिता । न को द्वारं भारूं ॥
न को तीन लोका । न को जुग्ग च्यारूं ॥ ८ ॥
न को ऋद्धि सिद्धं । न को मान धाता ॥
न को आय जाये । न को नेह नाता ॥ ९ ॥
न को नारि पुरुषा । न को जाति पाँती ॥
न को ऊंच नीचा । न को छोति भ्राँती ॥ १० ॥
न को लोक लज्जा । न को कुटुंब धर्मा ॥
न को पित्त मातं । न को भर्म कर्मा ॥ ११ ॥
न को थान मानं । न को पान पाती ॥
न को देव दोसं । न को जग्ग जोती ॥ १२ ॥
न को शुचि किरिया । न को वेद पाठं ॥
न को मुख वाणी । न को मौनं काठं ॥ १३ ॥
न को तप्र त्यागी । न को गृह चारा ॥
न को नव्व नाथूं । न को पंथ बारा ॥ १४ ॥
न को जोग जुगता । न को जत्तजोगा ॥
न को सात सुरखं । न को देंदश दोग्जा ॥ १५ ॥

---

१ सुमेरु आदि । २ अठारह भार वनसति । ३ एक चक्रवर्ती राजा । ४ जात देनेवाला । ५ काष्ठवत् मौन, न बोले न चेष्टा करे । ६ नवनाथ=आदिनाथ, परमानन्दनाथ, प्रकाशानन्दनाथ, वाकुलेश्वरानन्दनाथ, श्रीडेश्वरानन्दनाथ, भुगानन्दनाथ, सहजानन्दनाथ, गगनानन्दनाथ, विमलानन्दनाथ । ७ नाथोंके तथा कामभागंमें १२ पन्थ हैं. बारहबाट अठारह पेडा । ८ जतजोगा=इंद्रियदमनका हिसाब=तवधार यथा—

न को मन्न याचा । न को खाल शब्दी ॥
न को हद्द माही । न को बेहद्द हद्दी ॥ १६ ॥
न को राग दोषं । न को बंध मोषा ॥
न को घाटि बाधं । न को आध ओषा ॥ १७ ॥
न को राज तेजं । न को देश पत्ती ॥
न को महल छाजा । न को रूप रत्ती ॥ १८ ॥
न को खवास दासी । न को आसपासं ॥
न को साथ संगी । न को सास वासं ॥ १९ ॥
न को राग बागं । न को पट्ट भाषा ॥
न को हाले माली । न को लक्ख पाषा ॥ २० ॥
न को सूर सत्ती । न को खग्ग धारा ॥
न को आगि लागे । न को जूझ मारा ॥ २१ ॥
न को शीख सोई । न को दूज दाखे ॥
न को जाति जूई । न को पक्ख राखै ॥ २२ ॥

---

तियथलवास प्रेमरुचि निरखन दे परिच्छ भाखन मधु बैन
पूर्वभोग केलिरस चिंतन गुरुअ अहार लेत चित चैन ।
करि शुचि तन शृंगार बनावत तिय परयंक मध्यसुखसैन
मन्मथकथा उदर भरि भोजन ये नववाड़ जानमत जैन ॥ १ ॥

अथवा यतिजोंका दशनामका हिसाब नहीं है । दशनाम=तीर्थ आश्रम वन अरण्य गिरि पर्वत सागर सरस्वती भारती पुरी ये दशनाम शंकराचार्य्य स्वामीके चार प्रधान शिष्योंसे चला है जिन चारोंके नाम=पद्मपादाचार्य हस्तामलकाचार्य मण्डनाचार्य तोटकाचार्य ।

स्वामी पद्मपादके २ शिष्य तीर्थ, आश्रम ।
„ हस्तामलकके २ शिष्य वन, अरण्य ।
„ मण्डनके ३ शिष्य गिरि, पर्वत, सागर ।
„ तोटकके ३ शिष्य सरस्वती, भारती, पुरी ।

स्वामी शंकराचार्य्य के स्थापन किये हुए चार मठोंमें इन दश प्रशिष्योंकी शिष्य-परंपरा चली आती है ।

मठ ४:—शृंगेरीमठ शारदामठ गोवर्द्धनमठ जोशीमठ पर्याय ( बद्रिकाश्रम करवीर-पीठ द्वारकापीठ शारदापीठ )

| | | | |
|---|---|---|---|
| पुरी | तीर्थ | वन | गिरि |
| भारती | आश्रम | अरण्य | पर्वत |
| सरस्वती | | | सागर |

९ प्रथममुख निरोगी काया आदि । १० क्वचित् क्वचित् मनमानि ।

१ संपूर्ण । २ सेवहंत फकीर शेखसेनी मार्गपी मार्गेनी अर्थात । ३ परिस्थिति । ४ कलदार अर्थात् नकदी द्रव्य । ५ युद्ध । ६ मना, मार्ग । ७ सम्बन्ध, डरी । ८ जुदे ।

न को ध्वज्ज नेजा । न को तूरवाजै ॥
न को मेघ बरषा । न को बीज गाजै ॥ २३ ॥
न को दैत्य देवा । न को दसावतारा ॥
न को खेल जूवा । न को जीत हारा ॥ २४ ॥
न को भक्ति नवधा । न को षट्ट बरनूं ॥
न को कान्ह गोपी । न को कीरतनूं ॥ २५ ॥
न को मूर्ति सेवा । न को देव द्वारा ॥
न को भोग चाढ़े । न को खाण हारा ॥ २६ ॥
न को तीर्थ ब्रत्तू । न को असनाता ॥
न को होम जापू । न को तप्प दाना ॥ २७ ॥
न को पिंड पोहरा । न को चोर लागै ॥
न को रैण सूता । न को दिन्न जागै ॥ २८ ॥
न को च्यार बेदं । न को है पुराना ॥
न को है कतेबा । न को है कुराना ॥ २९ ॥
न को अचल हिंदु । न को कोलं मुल्ला ॥
न को दाय पालं । न को मेह रसुल्ला ॥ ३० ॥
न को राह पीरां । न को तेग मरदां ॥
न को हक्क मूवां । न को हक्क करदां ॥ ३१ ॥
न को सुनत काजी । न को बंग न्वाजा ॥
न को ईद रोजा । मका नाहिं ख्वाजा ॥ ३२ ॥
न को राव रंकू । न को सुलताना ॥
न को खाक़ पाकं । न को मस्सताना ॥ ३३ ॥
न को भूत प्रेतं । न को जक्षजूणा ॥
न को काल जालं । न को तत्त दूणा ॥ ३४ ॥
न को स्वप्न जागै । न को सुस्पत पत्ती ॥
न को पद तुरिया । न को मोक्ष मुक्ती ॥ ३५ ॥

## साखी ।

ज्यौं देख्या त्यौं मैं कहा कार्णे न राखी काय ।
दरिया परचा नाम का तन मन भीतर पाय ॥ १ ॥

---

१ निशान । २ तुरी, नगारा । ३ जोगी जंगमें सेवड़ा संन्यासी दरवेष । छट्यौं दर्शन बिप्रैका जामें मीन न मेष ॥ १ ॥ ४ म्लेच्छजाति । ५ मुहम्मद । ६ रसूल=पैगंबर । ७ तुरी । ८ बादशाह, सम्राट् । ९ मर्यादा ।

धारंकमें पायक धरी यूं आलम घट माहिं।
दरिया पयमें घृत है बिन मथियाँ कछु नाहिं ॥ २ ॥

इति नाम परचा।

## अथ पदपचीसी।

### चरण।

एक शब्द में कहि समझाऊँ, सुनिहो सब संसारा।
रामनाम सो सारशब्द है, और कथन है छारा ॥ १ ॥
आपा भेद बिना सोइ सुरता, कहै सुणे सो झूठा।
जबलग अनुभव तत्व न दरसे, मरि मरि आवे पूठा ॥ २ ॥
मनकों उलटि गहै जो गाढ़ा, पकड़े पाँचू थाना।
तीन गुणां की माया त्यागे, पद पावे निरबाना ॥ ३ ॥
माया मोह विषय संसारा, दुस्तर मारग दूरा।
कायर ताहि बीचमें गड़िया, डाकि परे सो सूरा ॥ ४ ॥
सूर महातम सझि संग्रामा, स्वामि काम इक धारा।
खाग त्यागि दोऊँ तड़ जोड़ै, मोड़ै खल दल मारा ॥ ५ ॥
जोग जज्ञ जपतप अज्ञाना, ये सब आशा बंधी।
पूरण ब्रह्म सकल ते न्यारा, दुनी न जानै अंधी ॥ ६ ॥
निर्गुण पद का भेद नियारा, कहा सुण्या नहिं पावे।
आपा उलटि आपमें देखे, जब ते मन पतियावे ॥ ७ ॥
भाव हीण करि पृथिवी होसी, पूजा दांभिक चाड़ा।
नानाविधि का मारग होसी, रामनाम बटवाड़ा ॥ ८ ॥
मैं नहिं कहत कहत परबाना, सुनिहो सबे सयाना।
मैं तैं रागद्वेष जग बंधे, ये कलि के अहनाना ॥ ९ ॥
दुनियाँ दुष्ट बुद्धिता होसी, मनमुख ज्ञान समर्था।
धर्ता कों कर्ता करि जाने, अर्थां करे अनर्था ॥ १० ॥
धका धेद धकै बहुलेरा, सहजाँ सुद्धि न आवै।
नाटक चेटक करिकरि ऊला, पेला पार न पावै ॥ ११ ॥
बाबू पलटि नाम धरि बावा, बहुरँग भस्मी लाया।
देहदशा करि भया दिगंबर, मन वैराग्य न पाया ॥ १२ ॥
बाहिर हेम रामका बाना, भीतर भरा भँगारू।
या तनको कारी नहिं लागे, मनवा भरा विकारू ॥ १३ ॥

---

१ काष्ठ। २ विषय।

तनके काज घरा बहु बाना, मन स्थिर करि नहिं लीया।
चंचल चित्त चहूँ दिशि डोलै, पकड़ि काल बस कीया॥ १४॥
देखा देखि सकल जग भरम्या, पखा पखी के सरमा।
आशा तृष्णा भई अखंडी, लोक लाज कुल करमा॥ १५॥
दुइ अक्षर का सकल पसारा, यामें कौन सनेहा।
एके लागि सकल जग मोहा, एक रहा निरछेहा॥ १६॥
तन मन वचन ज्ञान दृढ़ करिके, एक शब्द गुँझि आखूं।
जाताकों जावनदे भाई। रहताकों गहि राखूं॥ १७॥
सुमरण सार सकल का सौदा, रामनाम निज एकू।
अलख पुरुष आतम अविनासी, माया और अनेकू॥ १८॥
माया तीन लोक मुंसि खाया, सुरनर नाग नरेसा।
याकौं जीति चले कोइ साधू, सद्गुरु के उपदेसा॥ १९॥
रामनाम गुरु शब्द हमारे, सो सबते सिरताजू।
और शब्द गुरु मेरे भावे, कहन सुनन के काजू॥ २०॥
रामनाम परताप सदाई, तारे पतित अनेका।
शिव सनकादिक ऋषि नारद से, पाया ज्ञान विवेका॥ २१॥
अधः ऊर्ध्व को किया पयाना, जाने विरला जोगू।
मन पवना पश्चिम की घाटी, आया नाम तिरोगू॥ २२॥
सुधि बुधि पलटि गया गुण देहा, ररंकार रस पीया।
ऐसा अछक छक्या अवधूता, जुग जुग अनभय जीया॥ २३॥
ऐसी अकथ कथा औरन से, कहिये कौन विवेखी।
आपा अजर जरे अवधूता, सो जन विरला देखी॥ २४॥
अजरामर का मारग औला, सौला सन्त पिछाणै।
घंकनाल में मेरु सँचरि के, भँवर गुफा सुख माणै॥ २५॥
इला पिंगला नाड़ी मिल करि, सुषमण किया पिछानी।
अरस परस पीया से खेलै, मग्न भई दिवानी॥ २६॥
धर अंबर के बीच कलाली, बिन कर प्याला पावै।
भट्ठी अधर पिये मतवाला। रोम रोम रुचि आवै॥ २७॥
तीनू पेल खेल घर चोथे, दिल अंदर मिल यारा।
पाँचूं उलटि एक घर आया, पाया दशमद्वारा॥ २८॥
षोडश द्वादश गऊ मिलाई, अजपा मही जमाया।
सत मटकी मन किया झेरणा, मुक्त जु माखण आया॥ २९॥

---

१ ठगकरिके। २–१६ चन्द्रकलारस गऊ। ३–१२ सूर्यकलारस गऊ।

शुन्य सुभर में बालक जाया, त्वचा हाड नहिं माँसू।
जाति पाँति बरण नहिं वाके नाम जु धरिये काँसू ॥ ३० ॥
अगम निगम बिच खेल हमारा, जहँ एको निरवासा।
रूप रेख नख शिख नहिं वाके, देह न गेह न सासा ॥ ३१ ॥
जैमलदास गुरू परतापे, तोड़्या भर्म किंवारू।
जन हरिराम कहत है सन्तो, पदबत्तीस विचारू ॥ ३२ ॥

साखी।

पदबत्तीस विचारिके, उपज्यो आतम ज्ञान।
आपा ले उन्मन रहै, लहै परम निज ध्यान ॥ १ ॥

इति।

## अथ प्रश्नोत्तरी।

चौपाई।

प्रश्न।

कहो कौन घर प्रेम निवासा। कहो कौन घर ध्यान प्रकासा ॥
कहो कौन घर मन मिल पवना। कहो कौन घर सहज सुमरना ॥ १ ॥
कहो कौन घर अमरा भरि है। कहो कौन घर नीझर झरि है ॥
कहो कौन घर अनहद तूरा। कहो कौन घर परसत नूरा ॥ २ ॥
कहो कौन घर उन्मनि लाई। कहो कौन घर सुरति समाई ॥
कहो कौन घर पीव मिलावे। कहो कौन घर आय न जावे ॥ ३ ॥

उत्तर।

कंठ कमल घर प्रेम निवासा। हृदय कमल घर ध्यान प्रकासा ॥
नाभि कमल घर मन मिल पवना। रोम रोम घर सहज सुमरना ॥४॥
बंक नाल घर अमरा भरि है। अधः ऊर्ध्व घर नीझर झरि है ॥
सून्य शिखर घर अनहद तूरा। दसम द्वार घर परसत नूरा ॥ ५ ॥
ललाट घर उन्मनि लाई। सुरत निरत घर माहिं समाई ॥
तिरबेणी घर पीव मिलावे। शिवसत्ता घर आय न जावे ॥ ६ ॥
जन हरिराम जहाँ घर पाया। जन्म मरण सन्देह मिटाया ॥
बिन गुरगम देखे नर दूरा। ब्रह्म बताया आप हजूरा ॥ ७ ॥

साखी।

गुरु हमारी जो करै, सोई हमारा यार।
हरिरामा दूजा दुनी, जाकों जम जुहार ॥ ८ ॥

इति।

## अथ रेखता ।

(१)

जिंदरी भीतरै अजब जोगी बसै । जुक्ति विन जाणिया नाहिं आई ।
प्रथम गुरुदेवकी आय सस्तुति करि । मन्न अरु तनकूं देत भाई ॥
रसना राम कूं सुमरि नहिं ढीलकरि । एक विन दूसरी आस नाहीं ।
पाट हिरदा खुलै कमल नाभी फुलै । बोलता पुरुष कुं देख माहीं ॥
आप गुरु देवका दस्तं राखै नहीं । और कूं ज्ञान उपदेश देवै ।
आठही पहर हरिनाम जो उचरै । साच नहिं जानि गुरुविमुख सेवै ॥
आवता एक अरु एक ही जात है । अंध अज्ञान बहु करत मोहा ।
दास हरिराम निज भेद पायाँ विना । हाथ कंचन गह्या होत लोहा ॥

(२)

प्रथम गुरु ज्ञान अरदास तन बंदगी । शील संतोष लघु दीन यारा ।
राग अरु द्वेष तिहुं ताप मनतें तजै । झूठ अरु कपटसूं रहत न्यारा ॥
एक अभ्यास दिल आस नहिं दूसरी । ब्रह्मका ध्यान मन सुरत सेती ।
जोग जिग दान तप नेम व्रत तीरथा । तुल्य तिहुँ लोक नहि नाम जेती ॥
भर्म कूं भांजि कछु कर्म कूं काटिकरि । साहि शमंशेर सत शब्द सूरा ।
दास हरिराम कहै दिल दीवानमें । राज सोइ करत है संत पूरा ॥

(३)

आपकूं खोज पर ज्ञान की खबर करि । अलख आराध मन साधि प्यारा ।
जीव अरु जिंदकी झूठ यारी तजो । भेष भगवान करि देख न्यारा ॥
अणक्षरी बेद कूं निरख निरतायले । अगम अरु निगमका भेद बाचै ।
तन मन बचन तें दोष निर्दोष रहि । साम सूं सरपैरु संत साचै ॥
साँझ सव्वेर क्या करत नर बावरे । वेग भजि वेग अब दाव आई ।
दास हरिराम तन खाक मिल जाहिंगे । चूक मत जानि जग चतुराई ॥

(४)

भरम अज्ञान की भींत कूं ढाहि के । ज्ञान चोगान में खेल सूरा ।
कूड़ अरु कपट की झपट कूँ छाँडिदे । त्रिगँढ सिर वाय अनहद तूरा ॥
पांच पचीस गनीमकूं साझिले । मन्न कूं जीत महरँम्म होई ।
आदि जुगादि ले नाम निरभै भया । भरै सब संत या साख सोई ॥

---

१ हाथ । २ तलवार । ३ सन्मुख । ४ हृदय, कंठ, भ्रूमध्य । ५ बजाना । ६ दुस्मन । ७ महरम=भेदी ।

ब्रह्म कूं भेद कछु कर्म कूँ छेद करि । बेद कतेब से निरख न्यारा ।
दास हरिराम कहै उलटि आपा चिन्हे । परस लै परम दीदार प्यारा ॥

(५)

मन की मूँठ पलंलूंण गादी गही । तत्त का तीर करि हाथ साहो ।
ज्ञान कल्याण कर ध्यान घोरा धरो । आन अज्ञान का ढिगं दाहो ॥
अरसें का अश्व पर नृप नीकां चढ़ो । नाम नीसाण सिर डंक लावो ।
एक असवार अरु पंच प्यादा पुलै । लारि ललकार हरि वेग ध्यावो ॥
तन की नालि करि चित्त दारू भरो । सुरति की जामँकी शब्द गोला ।
भूमिया भरम कूँ मारि मुजरा करो । पांच परधान कूं पालि पोला ॥
सत्त का सेल करि खाग क्षम्मा तणी । दोय दल मोड़ि गढ़ तीन तोड़ो ।
दास हरिराम सब राज एको भया । साम सम्मूह मिल हाथ जोड़ो ॥

(६)

तन का तखत पर मन राजा भया । मान गुमान के महल माहीं ।
पाँच परधान पचीस चींरांगरी । करत हैं काम किलोल वाहीं ॥
जाणिरे जाणि जग माहिं जन सूरमा । दोय दल बीच में रोल घालै ।
निरति असवार अरु सुरति घोड़ा लियां । काम अरु कोघ कूँ दपटि पालै ॥
ज्ञानकी गुरज ले पाणि आघाधसै । तत्त तरवार करि हाथ साहै ।
पांच परधान मन मारि राजान कूँ । मान गुम्मान का महल ढाहै ॥
नाम नृप कोट सिर चाढि तावै किया । नक्ख अरु सिक्ख बिच एक राई ।
दास हरिराम सब राज अविचल भया । दशम द्वार नौबत्त बाई ॥

(७)

समझि रे समझि मन मूढ़ मेरा कह्या । कुडुंब परिवार कह कौन केरा ।
सकल संसार सराय की सोवती । एक पल माहिं हुय कूच डेरा ॥
एक मन चित्त नित नाम निरभै भजो । तुज्झि सिरकाल नहिं करत जोरा ।
बेद कत्तेब सब जानि काची कथा । देखि भूलै मतै मन मोरा ॥
तप्प तीर्थ व्रत साझि एकादशी । सातही द्वीप नव खंड डोलै ।
जोग जिग जाप षट्कर्म खाली रह्या । आपकूं उलटि आपा न खोलै ॥
आदि अरु अंत सतशब्द कूं ध्यायले । पायले दद्दशम द्वार सोई ।
दास हरिराम तहाँ मुक्ति संसा नहीं । जीव अरु सीव मिल एक होई ॥

(८)

खबर करि खबर गाफिल तुमसे कहूँ । बहुरि नहिं पाय नरदेह धारी ।
सिर धारि दूजा नहीं । मानि मेरा कह्या पुरुष नारी ॥

। २ ढिगा । ३ अरसनाम है महल का जहाँ राजा बैठे । ४ बत्ती ।
भूमि का असल मालिक । ६ मसालचन । ७ दाद ।

लोभ लालच मद मोह लागा रहै। आपदा[1] पासि पडपंच ठाणै।
आन उपाधि बहु ताप हिरदै उठै। राग अरु द्वेष मनमान ताणै॥
काम अरु क्रोध भय जोध जोरावरी। जहर अरु कहर जग माहिं जाडा।
काल कव्वाण कसी सिर ऊपरै। मारसी जोय नहिं कोय आडा॥
मात अरु तात सुत भ्रात भ्रत भामिनी। कुटुंब परिवार की प्रीति झूठी।
दास हरिराम कहै खेल वीतां पछै। मेल सोह ऊठियो झाड़ि मूठी॥

(९)

सत्तगुरु देव की गम्म कैसे लहै। कान गुरु फूंकिया मान लीया।
भाव निज भक्तिकी गम्म कैसे लहै। सेव कृत्रिम्म[2] कुल काज कीया॥
साधु सतसंग की गम्म कैसे लहै। जगत जंजालमें फिरत डूला।
ज्ञान विज्ञान की गम्म कैसे लहै। आन अज्ञानमें जात भूला॥
अजपा जाप की गम्म कैसे लहै। जुगति से जाप नहिं करत जाणी।
आतमा देवकी गम्म कैसे लहै। वेद कत्तेव की देखि पुराणी॥
रोम ररंकार की गम्म कैसे लहै। शब्दके संग ममकार होई।
दास निर आस की गम्म कैसे लहै। आस दुनियानकी करत सोई॥
नाम निर्गुण्ण की गम्म कैसे लहै। ताप तिर्गुण्ण के पंथ पुलिया।
उन्मनी ध्यान की गम्म कैसे लहै। नाम कूं लेत है कान सुणिया॥
सुरति अरु निरत की गम्म कैसे लहै। विषय मन वासना रहत माहीं।
अधः अरु ऊर्ध्व की गम्म कैसे लहै। कंठ रसना हृदै ध्यान नाहीं॥
पिंड ब्रह्मंड की गम्म कैसे लहै। खंड फिर मंडका देख देखै।
नाम निर्वाण की गम्म कैसे लहै। वाद बकवाद के राग धेखै॥
वात विदेह की गम्म कैसे लहै। देह में रातदिन रहत राता।
ब्रह्म आनंद की गम्म कैसे लहै। मोह माया तणै मद माता॥
जाण विज्ञाण की गम्म कैसे लहै। शुद्ध बुधि आपणी सार चूका।
दास हरिराम सिर भार कैसे मिटै। भर्म अरु कर्म के दिग्ग ढूका॥

(१०)

गुरु परचै विना ज्ञान कैसे गहै। नाम परचै विना ठाम नाहीं।
जीव परचै विना पीव कैसे मिलै। आप परचै विना क्यूँ न काहीं॥
मन परचै विना ध्यान कैसे धरै। त्याग परचै विना शान्ति नावै।
अधः परचै विना ऊर्ध्व कैसे चरै। नाद परचै विना बिंद जावै॥
अखंड परचै विना अनहद कैसे धुरै। अगम परचै विना निगम बोलै।
साँच परचै विना झूठ कैसे मिटै। दास हरिराम कहै दिल खोलै॥

---

१ विपत्ति, आफत, गजब। २ कृत्रिमःबनावटी। ३ खुशी, आनंद। ४ चलनादि।

(११)

शब्द का शाम बिन सहज दरसै नहीं। तत दरस्याँ बिना मन दैसे।
सुरति उलटी बिना ब्रह्म भेटै नहीं। दिल दरस्याँ बिना साजे दौरे।
देम सरसा बिना नाम निरजै नहीं। आत्मा देव बिन सेव हुवै।
भाव उपज्याँ बिना भक्ति भावै नहीं। साधु दरस्याँ बिना सिद्ध हुवै।
जुक्ति जाणी बिना जोग दरसै नहीं। एक दरस्याँ बिना अनंत धारे।
पार दरस्या बिना पार कैसे लहै। दास हरिराम सब रंग सारे।

छप्पय।

राम बखानै वेद राम कूं दास पुरानै।
राम शास्त्र स्मृति राम शास्त्र सुजानै॥
राम गीता भागवत राम रामायन गावै।
राम विष्णु शिव शेष राम ब्रह्मा मन भावै॥
राम नाम तिहुँलोकमें ऐसा और न कोय।
जन हरिया गुर गम बिना कहा सुण्याँ क्या होय॥१॥
प्रथम गुरू शिव जानि नाम पार्वती दीया।
तासेती नारद नाम तन मन करि लीया॥
दे नारद उपदेस नाम सनकादिक जान्यो।
गुरुतें जनक विदेह पीव उर माहिं पिछान्यो॥
सतगुरुतें शुकदेव मुनि किया भर्म सब दूर।
जन हरिया गुरुगम अगम ताहि लहै कोई सूर॥२॥

छंद इंदव।

[1]अंग सुकोमल पेम सरोवर चूंप सबै चित रंग चितारे।
[2]साधु सती जति राग रसायन सूरक्षमा कवि वास बतारे॥
ज्ञान विज्ञान ये जानि सबै विधि रूप तपो मन मोह धुतारे।
दास कहै हरिराम बिना हरि होय नहीं नर को निस्तारे॥१॥
राग न द्वेष न कोप कहूँ पुनि संशय शोक न पिंड प्रकासे।
[3] तैं मान अमान न को उर कूड़ कपट्ट कों दूरि निकासे॥
घरपा पासि न और धरै दिल सुरति लगी सतशब्द प्रकासे।
र लि कहै हरिराम भजो हरि ज्ञान दियो गुरु होय मँडासे॥२॥

---

१ [illegible] छिकना या कालक्षका तोड़ना। २ आहारविहारादिनियम। ३ इस [illegible]
र भूमि ४ परमेश्वर, धना। ५ सकाश=समीप।

शील संतोष सदा तन शीतल आनंदरूप रहै जहँ ताहीं।
प्रेमे प्रवाह भये उर अंतर श्रौर विकार लिपे नहिं काहीं॥
द्वंद न को सुख दुःख न हिंसा कूड़ कपट्ट दिशा नहिं आहीं।
दास कहै हरिराम बसो वन भावै बसि रहो घर माहीं॥ ३॥
तूं कहा चिंत करै नर तेरी हि तो करता सोइ चिंत करैगो।
जो मुख जानि दियो तुझि मानव सो सबद्दनको पेट भरैगो॥
कूकर एक ही टूकके कारन नित्य घरोघर बार फिरैगो।
दास कहै हरिराम विना हरि कोई न तेरो काज सरैगो॥ ४॥

मनहर छंद।

राजी राव रंक भूप नारी ही पुरुष राजी
झूठी सी बनाई बाजी खुसी सब ख्याल में।
संन्यासी दुहाई दत्त जोगी आदिनाथ जाने
जतीही बखाने जैन रता मता हाल में॥
मोषना शक्ति सेवै वैष्णव अवतार ध्यावै
संभना के वेद पाठ चतुराई चाल में।
पखाई पखी में लोक निरापखी जन कोई
हरिया के राम एक नहीं लाल पाल में॥ १॥

राग विलावल।

पद १

एकै माहिं अनंत है अनंता में एको।
मन महरम कूं पायके हुवा एक मेको॥ टेर॥
अछती माहीं छति है छति माहीं अछती।
वसती माहीं शून्य है शून्य माहीं वसती॥ १॥
या जल सेती लूण हुय लूंणा फिर नीरा।
सतगुरु सेती सिख भया सिखसूं गुरु पीरा॥ २॥
पाणी तें पाला हुवा पाला फिर पाणी।
यूं सीव हुतां जीव हुवा जीव सीव समाणी॥ ३॥
सासामाहिं उसास है उसास में सासा।
हरिरामां हरि मुझि में हरि में हरि दासा॥ ४॥

१ भक्ति कल्पतरु पात गुण, कथा फूल बहु रंग।
नारायण हरि प्रेमफल, चाखत सन्तविहंग॥ १॥

२ दत्तात्रेय।

## पद २

ता घर संतोसमाधि है हम सो घर लहिया ।
एक अखंड घट भीतरे अकहा जु कहिया ॥ टेर ॥
रहता से रहता रहै जाता नहिं जाणी ।
रोम रोम रंरकार हुय ताही सुरसमाणी ॥ १ ॥
उलंघ मेरु आकाश में धाए अनहद्दा ।
निशंधे निर्द्वंद हुय धसिया बेहद्दा ॥ २ ॥
पद परमानंद परसिके जीयत ही मूवा ।
अपना आपा पलटिके निजमनवा हूवा ॥ ३ ॥
दृष्टि न आवे मुष्टि में नहिं रूप न रेखा ।
हरिरामा पर शून्य में मुक्ति मिल्या अलेखा ॥ ४ ॥

राग आसा ।

## पद ३

संतो दोनूं राह हरामी खून करै विन सामी ॥ टेर ॥
हिंदू घात करै अंजका हरि सूं बेफरमांणी ।
मुख सूं स्वाद करै मनसेती जीव दया नहिं जाणी ॥ १ ॥
पहली तरपण करै गऊको पुण्य दे पाप नसाई ।
पीछे धन धाड़ो करि लावै दुष्ट दया नहिं आई ॥ २ ॥
सहजे जीव जिंद कुं छाँडै ताकूं कहत हरांमा ।
काजी करद गऊ सिर सारे विना दोस विसरामा ॥ ३ ॥
मुई हराम कहै हक मारी पसुवो करत पुकारा ।
काजी जाय कौनसा देसी सांई के दरबारा ॥ ४ ॥
मुहम्मद पीर जन्हें गउ कीन्ही या फिर मारि जिवाई ।
होनहार मिटै नहिं जिव की तूं सिर लै क्यों भाई ॥ ५ ॥
मूई मटिया मुरदार कहत है मारे हक निवाला ।
देख देख दुनिया फर भूली काजी कौन हवाला ॥ ६ ॥
हिंदू के पण जाणि गऊ को सो सूअर तुरकाणे ।
दोऊ मारि भखै मुख माँसा घट वधि कोन वखाणे ॥ ७ ॥
विषय कर्म कूं सब कोउ आधा हरि धर्म सेती पाछा ।
जन हरिराम राम रस पीजै छाडि सुअर गउ बाछा ॥ ८ ॥

१ असंप्रज्ञातसमाधि । २ बकरे का । ३ विनाँ हुक्म । ४ विधिविरुद्ध । ५ बड़ा । ६ कुरबानी, हलाल । ७ मास, हुकमा ।

राग सोरठी।

## पद ४

संतो ऐसे लोक निपूती।
अपनो सांई याद न आनै औरां जानि नपूती ॥ टेर ॥
घर घर देवस्थान थापना नरनारी मिल पूजै।
आप स्वार्थ करै इछना[1] परमारथ नूं सूझै ॥ १ ॥
गहली दुनिया ज्ञान विहूणी गोगा पाबू गावै।
पंचपीर[2] पाखंड से राती राम भक्ति नहिं भावै ॥ २ ॥
चौवड आगे भैंसा मारै भलो आपणो मांगै।
झूठे तन का जतन करत है जीव दया नहिं आवै ॥ ३ ॥
आन देव कूं करै इछना पिता पूत के तांई।
जिन पै जीव सकल कूं सिरज्या सो सूझै नहिं सांई ॥ ४ ॥
मुंवे मड़े को चौसो राखै चेतन सेती चोरी।
खालिक[3] छोडि खलक सूं लागा धोकै गोरां दोरी ॥ ५ ॥
आनदेव का आधा देखै आप न देखै मांही।
आदम[4] और नहीं कोई माडो जब जम पकड़े बांही ॥ ६ ॥
लाडो लाडी जाय लड़ायण राख्यूँ भोजक सारे।
जन हरिराम फिरे मन फीटो ध्यान न हरि का धारे ॥ ७ ॥

## पद ५

संतो यूंतो भक्ति न होई।
इंद्री हठ निग्रह करि मूवा पारन पहुँता कोई ॥ टेर ॥
नाड़ी निरख भया वैदंगर[5] अनंत औषधी कीन्हा।
सारी धात रसायण करि करि आतम एक न चीन्हा ॥ १ ॥
गायण वायण[6] ताना तूनी करि करि लोक रिझावै।
मुख तैं राग छतीस अलापे धुनि अधिकेरी लावै[7] ॥ २ ॥
वेद पाठ बहु करत विचारा ज्ञान ग्रंथ भरपूरा।
उडत गडत राखत थिर देहा साधु सती सिध सूरा ॥ ३ ॥
ज्योतिष सीख ज्योतिषी हूवा अगम अगोचर भाखै।
औरां कूं ग्रह गोचर लावै आप लैण की राखै ॥ ४ ॥

---

१ इच्छा करना। २ गोगा चौहाण, रामदेव तँवर, हड़बू साँखला, मेहो माँगलिया, पाबू मल्लीनाथ। ३ सिरजनहार। ४ इबरानी और अरबी लेखकों के अनुसार मनुष्यों का आदि प्रजापति। ५ वैद्यराज। ६ बजाना। ७ लगावे।

तप तीरथ मत भरत फलांपा करि मत भरमो भाई।
जन हरिराम राम भज निश्चै नहिं तो परलै जाई॥ ५॥

राग सोरठ।

## पद ६

हे जाए जिंदरी तैं जोगियो, न जान्यो मूंडी भेष।
जोगी आदि जुगादिरो, तूं करि मुई कुसेव॥ टेर॥
जोगी एक न आणियो, यहु मन पैठी लाय।
जोगण जोगी बाहिरो, पलमें गई विलाय॥ १॥
चेतन थकी न चेतियो, पीछे भई अचेत।
जो न गहेसी मौन मुख, रसना राम न लेत॥ २॥
सैणाँ सेती रोपणो, असैणाँ सूं गुंहि।
साम सनेही नां किया, औराँ रही अलुँझि॥ ३॥
निरंजन देख्या जोगिया, रही निहार निहार।
सारा तन फिर जोइया, नहीं जोगीरी उनिहार॥ ४॥
जोगी राख्या ना रहै, जोगी रमता राम।
सुरति निरति कर देखिया, जोगी तणा मुकाम॥ ५॥
जननी जन्यो न जोगियो, पिता न इन के कोय।
हरिरामा आतम जोगी, जिंद भीतर जोय॥ ६॥

## पद ७

हंसा सुन सरवर रय करे।
चंच विना चुग चुग निजमोती ध्यान न दूजा धरे॥ टेर॥
पाँव रु पंख विना इक हंसो वास किया सुन घरे।
अधर महल जहाँ अजब झरोखा है हरि रास अटर रे॥ १॥
तहाँ नहिं धर अंबर नहिं तारा चंद न सूर संचर रे।
वेद पुराण कथा नहिं कीर्तन वहाँ अण अच्छर उचर रे॥ २॥
नर सुर असुर लोक नहिं नागा दिवस रैन नहिं पर रे।
जन हरिराम मिल्या परहंसै जरा न जम का डर रे॥ ३॥

## पद ८

मनवा रामभजन करि चल रे।
तज संकल्प विकल्प कौं तबही आपा हुय निर्मल रे॥ टेर॥

---

१ समूह।

देखि कुसंग पाँव नहिं दीजे जहाँ न हरि की गल रे।
जो नर मोक्ष मुक्ति कूं चाहे संतां बैसि मिसल रे ॥ १ ॥
संशय शोक परे करि सबही द्वंद दूर करि दिल रे।
काम क्रोध भर्म करि काने राम सुमर इक हल रे ॥ २ ॥
मनवा उलटि मिल्या निजमनसूं पाया प्रेम अटल रे।
पांच पचीस एक रस कीना सहज भई सब सल रे ॥ ३ ॥
नख सिख रोम रोम रग रग में तालो एक अटल रे।
जन हरिराम भये परमानंद सुरति शब्द सूं मिल रे ॥ ४ ॥

राग मल्हार।

## पद ९

रे नर सतगुरु सौदा कीजे।
इन सौदा में नफा बहुत है एक मना होय लीजे ॥ टेर ॥
मात पिता सुत भ्रात सनेही चौरासी लख हीजे ॥ १ ॥
जे कोइ चाहे रामभक्ति कूं गुरु की शरण गहीजे ॥ २ ॥
गुरुबिन भरम न भाजे भवका कर्म न काल कटीजे ॥ ३ ॥
गुरु गोविंद बिन मुक्ति न जिय की कहियो वेद सुनीजे ॥ ४ ॥
जन हरिराम और सब कूकस राम शब्द सत बीजे ॥ ५ ॥

## पद १०

रे नर राम नाम सुमरीजे।
यासूं आगे संत उधरिया वेदाँ साखि भरीजे ॥ टेर ॥
यासूं धू प्रह्लाद उधरिया करणी साँच करीजे ॥ १ ॥
यासूं दत्त मछंदर उधरे गोरख ज्ञान गहीजे ॥ २ ॥
यासूं गोपीचंद भरथरी पैले पार लंघीजे ॥ ३ ॥
यासूं रंका बंका उधरे आपा अजर जरीजे ॥ ४ ॥
यासूं रामानंद उधरिये पीपा जुग जुग जीजे ॥ ५ ॥
यासूं दास कबीर नामदे जम का जाल कटीजे ॥ ६ ॥
यासूं जन रैदास उधरिये मीरां बात बनीजे ॥ ७ ॥
यासूं काल्हू कीता उधरे वास अमरपुर कीजे ॥ ८ ॥
यासूं जन हरिदास उधरिये दादू दीन भनीजे ॥ ९ ॥
जन हरिराम कहे सबही कूं जपताँ ढील न कीजै ॥ १० ॥

१ समूह।

राग बिभास।

## पद ११

प्रभुजी प्राण सकल के दाता।
दूजा देव किया दुनिया का तेरै तात न माता॥ टेर॥
जोतिस्वरूप सकल घट जोती रमता राम कहायो।
दृष्टि न मुष्टि सुन्यो नहिं देख्यो आप ऊपनो आयो॥ १॥
सांख्य योग भक्ति सब जान्या एकते एक सवायो।
रामभजन बिन कोइ न सीधा वेद पुराना गायो॥ २॥
तीन लोक में नाम न तुमसा हमसा संत अनेकू।
मुख भरि बोल करूं क्या महिमा रोम रोम रटि एकू॥ ३॥
तुम निर्मल दातार दयानिधि मैं मंगन मल धारी।
जन हरिराम शरण तेरी आयो दोय दुख मेटि मुरारी॥ ४॥

## पद १२

प्रेम भक्ति मोहि आपो।
मांग मांग दाता हरि आगे जपूं तुमारा जापो॥ टेर॥
आठ नवे निधि रिधि भंडारा क्या मांगूँ थिर नाहीं।
दे मोकूं हरिनाम खजाना खूट कयहु नहिं जाहीं॥ १॥
इन्द्र अपसरा सुख विलासा क्या मांगूँ छिन भंगा।
दीजे मोहिं परम सुख दाता सेवत ही रहुं संगा॥ २॥
तीन लोक राज तप तेजूं क्या मांगूँ जम त्रासा।
दीजै राज अभै गुरु देया अटल अमरपुर वासा॥ ३॥
आठ पहर औलंग अणघड़ की ता सेती निस्तारू।
जन हरिराम स्वामि अद सेवक एकमेक दीदारू॥ ४॥

राग बहंस।

## पद १३

प्राणी करलो राम सनेही।
विनस जायगी एक पलकमें या गंदी नरदेही॥ टेक॥
रातो मातो विषय स्वाद में पंकलित मनमाहीं।
अंधतणा माया जम्भेकर पकड़ि लेगया बाहीं॥ १॥
मूरख मगन भयो माया में मेरी करि करि माने।
अंतकाल में भई बिड़ाणी खूणो जाय मसाने॥ २॥

---

१ औढरदानदैरहद। २ अङ्गुष्ठ।

राग रंग रूप नर नारी सब हुय जाहिंगे खाका।
जन हरिराम रहैगा अम्मर एको नाम प्रह्लाद का ॥ ३ ॥

## पद १४

रे नर या घर में क्या तेरा।
जीव जंतु न्यारा घर माहीं सोई कहै घर मेरा ॥ टेक ॥
चीटी चिड़ी कमेड़ी उंदर घर माहीं घर केता।
आया ज्यों सबही उठि जासी वासो दिन दस लेता ॥ १ ॥
मैड़ी मंदिर महल चिणावै मांरे ऊंडी नीवां।
दिन पूगे नर छांडि चलैगो ज्यूं हाली हल सीवां ॥ २ ॥
नव रंग रूप सोलह सिणगारा माया विषै विलासा।
जन हरिराम राम बिन दुनिया होसी खासरं फासा ॥ ३ ॥

राग धनाश्री।

## पद १५

मँगन कूँ दान देवो राम राय ॥ टेक ॥
मैं मंगन जन द्वार तुह्मारे राखो हरि शरणाय ॥ १ ॥
मैं भिखियारी भया बापुरा तुम दातार सदाय ॥ २ ॥
दीजै दान अभय पद दाता ऊणत रहै न काय ॥ ३ ॥
आठ पहर औलँग हरि आगै करिहों चित्त लगाय ॥ ४ ॥
रीझैगा जब अमर गुसाँई देगा पटा लिखाय ॥ ५ ॥
खातां कबू न खूटै रोजी दिन दिन अधिकी थाय ॥ ६ ॥
जन हरिराम भक्ति बगसीजै मुक्ति न मांगूँ काय ॥ ७ ॥

## पद १६

ऐसे हैं राम गरीब निवाज ॥ टेक ॥
भीर परी प्रह्लाद उबारे हिरण्यकशिपु हण ताज ॥ १ ॥
मा उपदेस दियो ध्रुव सेती अटल वसायो राज ॥ २ ॥
टेर सुनत वेग हरि आये तार लियो गजराज ॥ ३ ॥
जन द्रौपां को चीर वधान्यो भई पंच भरताज ॥ ४ ॥
देवल फेर कियो जन साम्हो भक्तनामदे काज ॥ ५ ॥
दास कबीर घरे लदि बालद आन उतारे नाज ॥ ६ ॥
मीरां जहर कियो चरणोदक राखि भरोसो राज ॥ ७ ॥
सब संतन के कारज सारे भक्त विरद की लाज ॥ ८ ॥

---

१ खसर फसर। २ फरियाद।

जन हरिराम सदा सिध कामा राम सुमर महाराज ॥ ९ ॥

पद १७

परम सनेही प्यारो प्रीतमो देख्यो दिलड़ा के माँहिं ॥ टेक ॥
बादल बादल बीजली ऐसे घट घट राम।
मूरख मर्म न जाणियो पायो नाम न ठाम ॥ १ ॥
सतगुरु तो बोहरा भया सिख सौदागर होय।
हरि सौदो चित बोहरो तोल न मोल न कोय ॥ २ ॥
सतगुरु बोहरा होय के वस्तु अमोलक देह।
सिख साचा गाहक भया मन अरु तन करि लेह ॥ ३ ॥
विषम सरोवर नीर की अति ऊंडी बहु धार।
एक मना तिर जाहिंगा दूजा डूबणहार ॥ ४ ॥
अगम देस अमरा पुरी जहाँ हरिजन का वास।
तहाँ हरिरामें घर किया जन्म मरण तजि आस ॥ ५ ॥

राग गोड़वाड़ी धनाश्री।

पद १८

ब्रह्म विदेही बालिमा जीव नियारो नाहिं।
एक अखंडी रमिरह्यो सून्य सेझड़ियाँमाहिं ॥ टेक ॥
सुरति सुहागिन सुंदरी लाडो शब्द सुजाण।
सदा सनेही ऊपरे वारूं मन अरु प्राण ॥ १ ॥
धरिया कूँ नहिं धारती धुनि अधराँ सूं धारि।
गगन मंडल में घर किया संशय शोक निवारि ॥ २ ॥
जन हरिरामा सुंदरी वर अजरामर पाय।
अरस परस हुय मिलरही आवण जाण मिटाय ॥ ३ ॥

राग आसा।

पद १९

अब नर चेतो रे कहुँ भाई तोकूं बार बार समुझाई ॥ टेक ॥
यो संसार भयो भवसागर ऊंडो अथग अपारा।
बीच वहै विषयन की लहरां के बहग्या के पारा ॥ १ ॥
यो मन जानि भयो बाजीगर बाजी बहु विस्तारा।
सुरति निरति की राँमति मंडी के जीता के हारा ॥ २ ॥
मोह माया की चोंवरि मंडी भरम करम का फंदा।

१ बाल।

जाया जीव सय काल अहेरै के छूटा के बंधा ॥ ३ ॥
तूं नर कौन पसाय नचीतो जम सारीपा जोधा।
जन हरिराम राम भजि लीजे तजिये काम रु क्रोधा ॥ ४ ॥

## पद २०

पांडे देख पाखि मति भूलो आयो ओसर दूलो ॥ टेक ॥
एको पिंड एक है पाणी एक जोणि में आया।
यामें ऊंच कौन है नीचा सब अवगत की माया ॥ १ ॥
कुल आचार करी कठिणाई ज्ञान विचार न पाया।
वेद पुराण पढ़े पढ़ि पंडित आपा जग भरमाया ॥ २ ॥
चारों वरण चार आसरमा यामें आतम एक।
जन हरिराम राम सुमरीजे या संतन की टेक ॥ ३ ॥

राग गवडी।

## पद २१

संतो देख चाल पग धरिये अंध कूप नहिं परिये ॥ टेक ॥
यो संसार भयो अँध कूपा पाँच विषय पनिहारी।
तृष्णा वरत काम का चड़सा सींचत है मन सारी ॥ १ ॥
माया मोह वण्या कुसेर्टा कूड़ कपट की क्यारी।
नेपै दुख सुख भया अनेका भुगतें नर अरु नारी ॥ २ ॥
तीन लोक अरु भवन चतुर्दश जनम जनम मरि जासी।
जन हरिराम रहैगा सोई राम भजो अविनासी ॥ ३ ॥

## पद २२

संतो है इक मरणा सबकूं।
जो कुछ किया जाय अब करणा वेग सुमरणा रबकूं ॥ टेक ॥
धंधे माहिं भयो नर अंधो मनवो माया सेती।
एक राम नाम विन सेरे मुर्रा पड़ेगी रेती ॥ १ ॥
धुंवा गोली ज्यूं घन गहला खिण खिण ऊंडा घालै।
जब ते जीव पकड़ि ले जावै तब धन साथ न हालै ॥ २ ॥
वेद पुरान पढे पढि पंडित खंडित करै न कोई।
मच्छर एक अखंडित ही विन जावै दोझग सोई ॥ ३ ॥
बालापण तरुणा भयो वूढो तोइ न आयो चेती।
जन हरिराम बीज विन पाधाँ कहा निपावै खेती ॥ ४ ॥

---

१ शिकार। २ प्रसाद। ३ दुलह=दुर्लभ। ४ मुरदावन्दी।

## पद २३

संतो माया सबकूं लूटै ।
है जगमें ऐसा जन कोई राम नाम कहि छूटै ॥ टेक ॥
काया कोट दसुंदरवाजा ताक भरम का भारी ।
काम करम की भोगल मारी खसि खसि गया संसारी ॥ १ ॥
बलवंत मोह मारको सबमें मन मेवासी राजा ।
दोड़ै माहिं थको गढ बाहिर एक न राखै साजा ॥ २ ॥
आस पास माया को घेरो बिच है जीवका बासा ।
पांच पचीस मोरचा लागा धँचैगा कोइ दासा ॥ ३ ॥
जमरै आय जीव बस कीया देस दुहाई फेरी ।
जन हरिराम एक पल माहीं कोट भया ढिग ढेरी ॥ ४ ॥

## पद २४

संतो ऐसा रे कोई सूरै काया गढ कूं चूरै ॥ टेक ॥
छूटा सारशब्दका गोला मुँही मोरचा भागा ।
ज्ञान ध्यान का हाथ खड्ग ले मनसूं लड़बा लागा ॥ १ ॥
साथी सबल मारि संताप कूं मन मोहादिक पाड़या ।
मान गुमान घालि मुँह आगे काम क्रोध कूं ताड़या ॥ २ ॥
नाम किया गढ के बिच डेरा अनहद नाद बजाया ।
एके घरमें राग छतीसूं आनंद मंगल गाया ॥ ३ ॥
जन हरिराम धैति छवि छाजै अटल अमर पद पाया ।
नाम नृपति की फेर दुहाई चहुँ दिस राज जमाया ॥ ४ ॥

राग मारू ।

## पद २५

सयाने साच गहीजे हो ।
झूठी माया मोह में कांइ साच गहीजे हो ॥ टेक ॥
मात पिता सुत बांधवा को माने को पूठ ।
म्हारो थारो करतड़ां आप गये सब ऊठ ॥ १ ॥
राम नाम कूं सुमरिये और बिसारो पंथ ।
एक नाईं पाहिरो आम सकल जग अंध ॥ २ ॥
वाद विरोध विकार कूं वेगे माहिं निवार ।
अंध धुंध में बहि गयो बिन गुरु ज्ञान विचार ॥ ३ ॥

---

१ [illegible]

सुमति सुमारग सोध के चालैगा कोइ सूर।
हरिरामा दरगाह में मेटेगा निज नूर ॥ ४ ॥

## पद २६

इन मन कूँ जान न दीजै हो।
मनसा साजन को नही तन भीतर लीजै हो ॥ टेक ॥
मन राख्याँ सब रस रहै मन ग्याँ सब रस जाय।
मन ही प्याला प्रेम का मन पीव प्यारा पाय ॥ १ ॥
सेझड़ियां सुख सुंदरी रमै राम दिन रैन।
उर परमानंद ऊपजै अब और न को दुख दैन ॥ २ ॥
काम न काई कल्पना संसा गया नसाय।
नेह लग्यो रहमान सूं दिल दूज न आवै दाय ॥ ३ ॥
मैं मनसूं करि जानती सो मुझि मिलिया आय।
हरिरामा निज मन विचै कुछ अंतर रही न काय ॥ ४ ॥

## पद २७

पाऊं मुझ पीतम प्यारा हो।
तन मन सोंपूं तुझिसूं मिल यार हमारा हो ॥ टेक ॥
जो दम अहला जात है सुमरन बिन सारा हो।
आपा उलटि विचारिये ब्रह्म बारंबारा हो ॥ १ ॥
तन जोवन हुय जावसी छिनमाहीं छारा हो।
सासोसास सँभारिये आतम आधारा हो ॥ २ ॥
सुख दुख सब संसार का अंकूर अंकारा हो।
अधर बिना घर को नहीं भर दूभर भारा हो ॥ ३ ॥
जन हरिराम प्रकासिया अंतर उजियारा हो।
दर्शन हरि दीदार का दसवैं हुय द्वारा हो ॥

## पद २८

साजन सुख दीजै प्यारा हो।
रोम रोम में रमि रहे पीरन के प्यारा हो ॥ टेर ॥
अबला अति आतुर भई आपनपो दीजै हो।
साँइयां तुझ बिन नाँ सरै मुझ बेग मिलीजै हो ॥ १ ॥

---

१ बडा दयालु। २ गडबड में। ३ कोमल। ४ बेकार, व्यर्थ। ५ दुःसाध्य, मुश्किल

तन मन तेरा तूं धणी मेरा नहिं सारा हो।
भली बुरी सब जीव की तुही जाननहारा हो ॥ २ ॥
मैं मध्यम तन हीनता तुम उत्तम यारा हो।
प्रीति पूरबली जान के होयत नहिं न्यारा हो ॥ ३ ॥
आपा अंतर मेटिके अपनी करलीन्हीं हो।
जन हरिरामैं दोस्ती आतम से कीन्हीं हो ॥ ४ ॥

राग विहागड़ो।

## पद २९

देख्या राम निरंजन राया।
शोभा अनँत कही नहिं जावै बाजा अनहद पाया ॥ टेक ॥
काया कोट बन्यो विन टाँची चूनो कली न लाया।
करता पुरुष भया कारीगर छाजा खूब बनाया ॥ १ ॥
यामें एक विदेही पुरुषा इला पिंगला राणी।
सुषुमन सदा सुहागनि सुंदरि मोक्ष मुक्ति जहाँ जाणी ॥ २ ॥
अणभै राज करत अविनाशी जहाँ चित चाकर लाया।
जन हरिराम छाँड़ि हदवासा बेहद वास बसाया ॥ ३ ॥

## पद ३०

संतो सतगुरु करण सिहाई।
अंतर माहिं निरंतर देख्या सहजाँ भेद बताई ॥ टेक ॥
सहजाँ पुस्तक वेद पुराना सहजाँ अंछर बाचै।
सहजाँ तार तबल घन तूरा सहज नचइया नाचै ॥ १ ॥
सहजाँ गंग जमुन का मेला सहजाँ करत स्नाना।
सहजाँ देव सेव घट भीतर सहजाँ ब्रह्म ज्ञाना ॥ २ ॥
सहजाँ जोग जुगति भी सहजाँ सहजाँ ऋधि सिधि दासी।
सहजाँ गगन ध्यान धुनि लागी सहज मिल्या अविनाशी ॥३॥
सहजाँ सहजाँ एक भया सब रामनाम कूं जाण्या।
मोक्ष मुक्तिका ना कोई संसा सहजाँ शब्द पिछाण्या ॥ ४ ॥
सहजाँ सुरति निरत भी सहजाँ सहज मंदिर में वासा।
सहज पिया सूं सेझ रमंता सहज किया घर वासा ॥ ५ ॥
सहजाँ इला पिंगला सहजाँ सहजाँ सुषुमणि नारी।
जन हरिराम सहज घटभीतर पाया देव मुरारी ॥ ६ ॥

राग केदारो।

## पद ३१

रहियै राम रंग में डूब चंगा राखि तन मन खूब ॥ टेक ॥
सावा पीला लाल सपेता केता रंग लगाया।
जबलग राम रंग नहिं लागा उडताँ वार न लाया ॥ १ ॥
सिरपर सांग पहरि भयो स्वामी छापा तिलक वणाय।
जबलग हरि की भक्ति न जानी संग दुनी के जाय ॥ २ ॥
करि करता पूजे कृत्रिम कूं हेत घणै हितकार।
जबलग प्रेम पियास न हरिका मोह्या मोह विकार ॥ ३ ॥
वेद कथा बहु करत उचारा अनुभव ज्ञान सुणाय।
जबलग आपा खोजत नाहीं भूलो और भुलाय ॥ ४ ॥
बाजा राग छतीसूं सा रे करि तणतण तांत बजाय।
जब अंतर अनुराग न उपज्यो गाय भाँवै मत गाय ॥ ५ ॥
जन हरिराम रची है रंगत करि करि अधिकी ख्याँति।
प्रेम पास दे रंगी पिछोरी लगै न दूजी भाँति ॥ ६ ॥

## पद ३२

रहियै नाम में गलतान नहि तो जाहिंगो निसतान ॥ टेक ॥
मारि द्वंदर मेट दुबध्या धारि अधरा ध्यान।
होइ तन मन माहिं परचा दाखिया गुर ज्ञान ॥ १ ॥
शब्द कुहाड़ी सूड़ साँसो सुकृत करि किरसान।
नाम निज कण बहुत नेपै भूख दुःख नसान ॥ २ ॥
मन पवना मिल लियो लाटो सिखर आई साख।
ज्ञान की भरि गुण गादी लदे बालद लाख ॥ ३ ॥
सत्त ताँडे तणो नायक जाय समदाँ पार।
हरिरामां जब आय बैठा आर भार उतार ॥ ४ ॥

## पद ३३

जिंदरिया जाहिंगी रहता है हरिनाम ॥ टेक ॥
जिंद धकी नहिँ जाणियो प्राण आपणो पीव।
औघ पड़े कर पारकै जम लेजासी जीव ॥ १ ॥
बालपणे नहिँ जाणियो भर जोबनमें काम।
तन तरुणा वृद्धा भयो तोइ न चेतै राम ॥ २ ॥

---

१ काला। २ एक प्रकार का निकृष्ट सोहा।

हल चल सास सरीर में मन छाँड्यो अहंकार।
पूत पिता परिवार में संग न चालणहार ॥ ३ ॥
पिंड धरती पोढावियो कहु तेरा नर कौन।
राम भजन बिन दूसरा सब ही आवागौन ॥ ४ ॥
हरिरामा सतगुरु मिल्या सतका शब्द सुनाय।
राम नाम कूं सुमरताँ जीव न परले जाय ॥ ५ ॥

पद ३४

गगरिया ज्ञान की जाविच अधरा ध्यान ॥ टेक ॥
काया काची बेलड़ी विच पाका फल जानि।
चाखत ही चेतन भया अंधा रह्या अजानि ॥ १ ॥
नर मूरख निश्चै विना दूर दिसंतर डोल।
सोसाहिब घट भीतरै ताहि न देखै खोल ॥ २ ॥
जग सागर विष लहरियाँ के आवै के जाय।
हरि बेमुख से बहिगया हरिजन पार कराय ॥ ३ ॥
पीव मिलन के कारणे लंघिया अवघट घाट।
अगम अगोचर धामकी सहजाँ पाई वाट ॥ ४ ॥
हरिरामा हद छाँडिके बेहद में लयलीन।
अलख अजोनी आतमा सोई दोसत कीन ॥ ५ ॥

राग सोरठ।

पद ३५

कोई मन मृगे कूं मारे रे।
तन खेती में चरि चरि जाये है नहिं मेरे सारे रे ॥ टेक ॥
मृग एक पाँच है हिरणे लारि पचीस लपारे रे।
मर्म कर्म इनका है संगी जे कोई दूरि विडारे रे ॥ १ ॥
निशि दिन नाम करत रखवाली ज्ञान ध्यान डार धारे रे।
उलटी दृष्टि मुष्टि विन संधे सुरति निरति नहिं टारे रे ॥ २ ॥
शील की बाड़ सँवार चहुँ दिशि प्रेम की पासी डारे रे।
जन हरिराम मारि मन मिरगा सब ही काम सुधारे रे ॥ ३ ॥

पद ३६

माधव का चाकर मैं हूं हो।
आदि अंत मध्य नाम तुम्हारो पार उतारण तैं हूं हो ॥ टेक ॥
मैं दुखिया काटे दारिद्री तेरे कमी न काई।
दीनबंधु दाता सबही का भाग पराजनि पाई ॥ १ ॥

तीन लोक का ठाकुर तुम हो और किसी को जाचूँ।
तुम हरता तुमही करता नाच नचावो नाचूँ ॥ २ ॥
का तो देश दिशंतर डोलूं का बैठूं घर माहीं।
डिग मिग मिटे नहीं जब जीवकी कारज सरै न काहीं ॥ ३ ॥
जो मैं घास करूं बन बनमें मनयो रहण न पावै।
घरमें धका धूम बहुतेरी कहु कैसे बनिआवै ॥ ४ ॥
मुझि औगुणका छेह न कोई तुझि गुणवंता साँई।
जन हरिराम कहे जहां राखो हरि तरवर की छाँई ॥ ५ ॥

## पद ३७

संतो करक कलेजा माहीं हरि विन भाजे नाहीं ॥ टेक ॥
सूती ही सुपने में जानूँ सही पधारे सैन।
आधी हुय हुय मिलवा लागी ऊघरि आये नैन ॥ २ ॥
तुम तो अंतरजामी कहियो मुझ माहिंलैरी जानो।
मुश्किल होय हमारे मन में तुम करता आसानो ॥ ३ ॥
राज पाट सुंदरि सुत वित ही दूजा सुख संसारा।
एता परंत न माँगूं कबहू रामनाम विन सारा ॥ ४ ॥
जन हरिराम कहै सो कीजै दीजै दरशन तेरा।
अरस परस मिल मोहि मिटावो आवन जावन फेरा ॥ ५ ॥

## पद ३८

जीव रे जुगति सों कर जीण।
पांच पायक पेल पैतेल मान का गढ़ लीण ॥ टेक ॥
सुरति घोड़ा निरति सापेति क्षमा करि खोगीर।
पागड़े पग देत सासा डाक पैलै तीर ॥ १ ॥
चौकेडे चित धारि चौकस लगाम लिवकीलाय।
प्रेम की सिर पहर पाखर अगम दिशि कूँ ध्याय ॥ २ ॥
तन तैरकस बांधि गाढा ज्ञान गह कम्याण।
ध्यान मूँठी धारि उन्मनि शब्द लायो बाण ॥ ३ ॥
साच की बंदूक साहो वचन गोली वाहि।
जामकी सिलगाय जतना ढिग्गं सुंदर दाहि ॥ ४ ॥

---

१ तह। २ पैरोंके नीचे। ३ सांटका, ताजना। ४ घोडेकी काठी के थंदे। ५ घोफाल डुलान। ६ बख्तर। ७ भायाय। ८ कब्जा, काबू। ९ दिग=दिशा या आसपास।

सेल सुमरण सांहि सहजाँ तत्त कर तरवार।
हरिरामा जन यह औसर जीत भावे हार॥५॥

पद ३९

मन रे गुरू का उपकार।
विना कूंची खोल ताला मुक्ति का भंडार॥ टेक॥
भेद विन इक भेद मेघा कह्या सुणिया नाहिं।
सहज ब्रह्म पढै पोथी एक अक्षर माहिं॥१॥
उलट हद कूं चढ़्या वेहद वंकनाली पूर।
इला पिंगला वीच सुषुमण निरख आतम नूर॥२॥
विना बाती ज्योति झिलमिल अखंड दीया लोय।
देह विन विदेह पुरुषा लहै महरम सोय॥३॥
पंख विन इक जान भँवरा विना बाड़ी बीच।
हरिरामा रहु ऐसे न्यारा कमल कैदम न कीच॥४॥

पद ४०

भरम कोई सतगुरु भांजैरे। साचो नाम सुनाय॥ टेक॥
सतगुरु मेरे सिरधणी मैं सतगुरु का दास।
याके पास विलंबिये काटै जम के पास॥१॥
योग यज्ञ जप तप करै अठ सठ तीरथ न्हाहिं।
उर आतम इक तार विन जग के गैलै जाहिं॥२॥
वेद कथा सुन सीख के बाचै देवै विचार।
नाम नियारो रहिगयो करि करि लोकाचार॥३॥
विन गुरु गम निश्चय विना कहै कहावै कूर।
हरिरामा उन जीव सूं देख रहीजे दूर॥४॥

राग जैतश्री।

पद ४१

सोई अभागिया रे हरि सूं नाहिं सनेह।
माया मोह मगन भयो मनमें विषयां सेती नेह॥ टेक॥
रामनाम चेत्यो नहीं वालक तरुणां माहिं।
पीछै पांव थके सिर कंपै अँखियाँ सूझै नाहिं॥१॥
औसर मिनखा देह को मोंदूपणे न भूल।
आयो हीरो गांठि सूं जाहि जतन विन खूल॥२॥

१ छाइनी=फौज। २ चरण।

कूड़ कपट फिर फिर किया जहँ तहँ आया होय।
आवै विरियां अंतकी कारज सरै न कोय ॥ ३ ॥
विणज वटा धन बहु किया अपने स्वारथ जानि।
निज परमारथ बाहिरो आखिर होगी हानि ॥ ४ ॥
घार घार मैं क्या कहूं कह्यो न मानै कोय।
ऐसे कीड़ो आक को अंब कहां रे होय ॥ ५ ॥
या जग माहीं आयके केता काम कमाय।
जन हरिराम भजन बिनपकी न्याय रीता नर जाय ॥ ६ ॥

पद ४२

सोई बड़भागिया रे खालिक से मिल खेल।
द्वंद वाद से रहत है पाँच पचीसूं पेल ॥ टेक ॥
उलटा मन गगन किया आसन दृढ पचि मरना नाहिं।
पिंड ब्रह्मंड अखंड भया परचा सुरति शब्द के माहिं ॥ १ ॥
अष्ट प्रहर आनँद रहै मनमें रोम रोम जस गाय।
जाति न पाँति वरण नहिं वाके तासे ध्यान लगाय ॥ २ ॥
घोधे चित चेतन किया मेला बोलै अनहद बैन।
आतम एक सकल करि देखै दुर्जन ना कोई सेन ॥ ३ ॥
मर्म कर्म संशय नहिं सोगा आसा छांडि निरास।
जन हरिराम शब्द किया सुनमें एक निरंतर वास ॥ ४ ॥

पद ४३

सुणो नर नारिया रे अपनो पीव पुकार।
नहिं तो परले जापसी लख चौरासी धार ॥ टेक ॥
सतगुरु शब्दांसों कहै मनवा ताहि न भूल।
ऐसो सुनमें को नहीं रामनाम से तूल ॥ १ ॥
साधु बिना कुन सीखवै रामभजन की रीति।
बूडा से नर पापड़ा करि करि जग सूं प्रीति ॥ २ ॥
यारी हरि सूं कीजिये दूजा दाय नियारि।
पासो पिउसों खेलतां कदे न आवै हारि ॥ ३ ॥
साधु मिल्या सुख संपज्या उपज्या परम आनंद।
जन हरिराम कहै बलि जाऊं जिन मेट्या दुखद्वंद ॥ ४ ॥

इत्यपूर्णम्।

---

१ समस्त वाणी श्लोक संख्या ४११८।

## अथ श्रीविहारीदासजी महाराज का झरझरा।

बज्रत संत ररंकार लगत रग धमक मृदंग तत दम्भ गचकता।
मध मध उत्तम उत्तमभति सुमरण कीर्तन करण कल्याण गचकता॥
कमंडलु जल स्नान धळळ जल निर्मल धरचत अंग तिलकता।
अधःकमल पर अमृत भरंत छकत अकथ छक अकथक थकता॥
ऊर्ध्व घरर घर अंबर घणणण भणण भृंग मध सिंधु झलकता।
विधिविधि बाज अनंत गम उरमध घटघट प्रगट अघट ध्वनि गुनता॥
सब तनु थरर रोम रग ररररर फरर पंचसरि रंग रचकता।
त्रिगटि फिरत पग नूपर घणणण चणणण मधुरिसि टेर पजकता॥
करमद ताल स्तबक जय झरझर थरथर झणणण जींझ झणकता।
त्रिकुटि अघट ध्वनि मुनियर तणणण तार तबल ततकार तनकता॥
शिवपद अचल अमल घट हलललल बदन मलल बपु चन्द झलकता।
नमस्कार पद परम चरित्र नित्य करत विहारी वारी तुमारि पलकता॥१॥

॥ इत्यलम् ॥

श्रीसिंहथल धाम की जितनी पाठ-वाणी की पुस्तकें हैं उन सब का क्रम इस भांति है। श्रीरामानन्दजी महाराज, श्रीजैमलदासजी महाराज, श्रीहरिरामदासजी महाराज, श्रीनारायणदासजी महाराज, श्रीहरदेवदासजी महाराज, श्रीरामदासजी महाराज, श्रीदयालुदासजी महाराज की वाणी तदनन्तर श्रीकबीर साहब, नामदेवजी, और रैदासजी की वाणी लिखी हुई हैं जिनका नित्य प्रति पाठ होता है। तथा श्रीखेड़ापा धाममें श्रीहरिरामदासजी महाराज, श्रीरामदासजी महाराज, श्रीदयालुदासजी महाराज, श्रीपूरणदासजी महाराज, और श्रीअर्जुनदासजी महाराजकी वाणी का पाठ होता है बाकी पाठ पूर्वोक्त ही है। परन्तु अब कई महानुभावों के हृदय में शंका होने लगी है कि श्रीनारायणदासजी महाराज थांभायत थे अतः श्रीसिंहथल पाटगादी पर विराजमान आचार्यों की वाणी से पहिले श्रीनारायणदासजी महाराज की वाणी का यह विपरीतक्रम किस कारण से हुवा। श्रीरामदासजी महाराजनें भक्तमाल में थाँभायतों से पहले पाटगादी ही का क्रम वर्णन किया है। यथाः—श्रीहरिरामदासजी महाराज के वर्णन के बाद—

"रोम रोम सहजाँ लिव लागी। व्यारीदास मिल्या बडभागी" ॥

पाटगादी के अधिकारीजी का वर्णन कर फिर थांभायतों के लिये फरमाया—

"दास नरायण अमी धियाया। आदूराम रामगुण गाया" ॥

इन क्रम वाक्यों से यह निश्चय हुवा कि पहिले पाटगादी का और फिर थांभायतों का वर्णन है।

आगे चलकर श्री दयालदासजी महाराज की वाणी देखते हैं तो पहिला ही क्रम दिखाई देता है। श्रीहरिरामदासजी महाराज के बाद ही

"व्यारीदास अपार बुधि राम संत जस उचर्‌यो"।

फिर हरदेवदासजी महाराज का वर्णन किया—

"हरदेव मेव सतगुरु कृपा भक्त अंश परगट भए"।

इस प्रकार क्रमशः पाटगादी का लेख देकर पश्चात् संवत् १८०६ में सबसे पहिले दीक्षा धारण करने की वजह से थाँभायतों में बडे जो श्रीनारायणदासजी महाराज है उनको स्थान दिया

"निर्मल दशा निर्दोषता नारायणदास विचार बुधि"।

ऐसा नारायणदासजी महाराज के वास्ते लिखकर फिर श्रीरामदासजी महाराज के लिये वर्णन करते हैं।

"भक्त समय भूमंडमें बलि बलि वारंवार नित।
समत अठार प्रसिद्ध वर्ष नवको भल आयक।
शुक्ल पक्ष वैशाख तिथी एकादशि लायक ॥

१ श्रीखेड़ापा थाँभायतों के ठिकानो में भी इसी प्रकार पाठ है। केवल थाँभायत महात्माओं की वाणी अधिक है जिसका कई ठिकानों में अनुक्रम से श्रीदयालुदासजी महाराजकी वाणीका पाठ न करके अपने महात्माओं की वाणीकाही पाठ करलेते हैं।

तादिन उदय उद्योत परस रामगुरु पद पूरा ।
अल्प भाल मिल भाल राम भज उदय अंकूरा ॥
सद्गुरु मिल सद्गुरु सदा दास बाल धर ध्यान नित ।
भक्त समय भूमंडमें बलि बलि बारंबार नित ॥ १ ॥"

यह दास महाराज विरचित भक्तमालका लेख है । आगे चलकर श्रीपूरणदासजी महाराज की वाणी को देखते हैं तो आपने भी यही क्रम दर्शाया है, श्रीहरिरामदासजी महाराजका वर्णन कर फिर

"दास बिहारी विमल वाणी जासु शिष हरदेव ।
तासु मोतीराम शिष रघुनाथ सतगुरु सेव ।
सो निजगेवजी निजभेव पायो भक्ति को निजमेव ॥ १ ॥"

इस प्रकार पाटगादी का वर्णन कर फिर श्रीरामदासजी महाराजके लिये वर्णन करते हैं

"हरिराम शिष धिन रामदासजु और नहिं कोइ आज ।
निरख सब निरताय निर्णय करण जीवों काज ।
सो महाराज जी महाराज मंडमें अवतरे महाराज ॥ १ ॥"

इस प्रकार श्रीरामदासजी महाराज श्रीदयालदासजी महाराज और श्रीपूरणदासजी महाराज के फरमाने के अनुसार पाटगादी के क्रमसे उन उन आचार्यों की वाणीका यथाक्रम पाठ बराबर होता चलाआता है सिरफ श्रीनारायणदासजी महाराज की वाणीके पाठ में पूर्वोक्त आशंका होती है. परंतु यह शंका तो श्रीदयालदासजी महाराजने अपने गुरुप्रकरणके प्रकरण ७ में पहिलेही निवारण करदीहै ।

सं. १८३४ के चैत्रकृष्णा ७ को श्रीहरिरामदासजी महाराजके शिष्योंने श्रीगुरुदेवजी श्रीहरिरामदासजी महाराजका जीवित महोत्सव (मेला) मनाया जिसमें श्रीजी महाराजके सब शिष्य प्रशिष्योंको कुंकुमपत्रिका दीगई सेंकडो कोसों से हजारों यात्री दर्शनार्थ आये जिसके बारे में श्रीरामदासजी महाराजने अपनी वाणी में फरमाया है—

"मेलो कर गुरुदेवजी सब कों लिए बुलाय ।
दर्शन दे पावन किए मिले ब्रह्म में जाय" ॥ १ ॥

श्रीहरिरामदासजी महाराजकी परची का वर्णन—

"धाये जबै महोत्सव मांये जहँ जहँ पूगे समंचार ।
भाई धाई रामसनेही सब आये स्वामी के द्वार ॥
रामप्रताप कमी नहिं काई इहाँ धन ईशतणा भंडार ।
मावै नहीं लोक पुर माहीं ऐसो मचियो थाट अपार ॥ १ ॥

दोहा ।

अष्टसिद्धि नवनिधिजु पुनि, हाजर हुई सो आन ।
श्रीस्वामी के भवनमध्य, सब विधि भए समान ॥ १ ॥"

इस प्रकार बडे धूम धाम के साथ पांच दिन तक मेलेका उच्छवसमाज होता रहा, इसका आनंद तो वेही जानते हैं जिन्होंने उसका अनुभव किया ।

"यह शोभातु समाज सुख, कहत न बने खगेश ।
बरणे शारद शेष पुनि, सो रस जान महेश ॥ १ ॥ (रामायण)

महादेव के समान इस आनंदको पाकर लोक कृतकृत्य हो आज्ञा माँग माँग सब चलेगए। तत्पश्चात् श्रीरामदासजी महाराजभी श्रीजीमहाराज श्रीहरियानंदजी महाराजसे आज्ञा लेकर दिव्य अलौकिक गुरुमूर्तिका ध्यान करते हुए पीछे खेडापे पधार गये ।

जीवित महोत्सव से पंद्रहवें दिन अर्थात् संवत् १८३५ के चैत्र शुक्ल ७ शुक्रवारके दिन श्रीहरिरामदासजी महाराज ने परम धाम पधारनेका दृढ निश्चयकर विरहदुःख से दुःखित श्रीनारायणदासजी महाराज को जिसप्रकार अंतिम शिक्षा, आज्ञा और जो महत्त्व प्रदान किया उनका वर्णन श्रीदयालुदासजी महाराज गुरुप्रकरणमें श्रीकृष्ण उद्धव रूपसे इस तरह करते हैं:—

निजपुर हरिजातौंह प्रसन्न हुए उद्धव कह्यो ।
शब्द ब्रह्म सायँह कलेवर हित कीज्यो मती ॥ १ ॥ (गुरुप्रकरण)

अर्थात् परमधाम पधारते हुए कृष्णस्वरूप गुरुमहाराज श्रीहरियानंदजी महाराज उद्धवरूप नारायणदासजी महाराजको निज विछोहके कारण अत्यंत दुःखित देखकर आपने उपदेश किया कि शब्दब्रह्म तो अपने साथ है और कलेवर ( शरीर ) के लिए सोच करना मत । क्योंकि यह तो पांचभौतिक नाशवान् ही है ।

महापुरुषवाक्य है-जो तूं चेला शब्द का शब्द ब्रह्म कर जान ।
जोतूं चेला देहका देह खेह की खान ॥ १ ॥

इसलिये सोच तो तीन ही कालमें नहीं करना चाहिये । फिर आप श्रीमुखसे फरमाते हैं—

"मैत्रेय रामदास सखो एक मेरो यहाँ ।
धीरज ध्यान प्रकाश हरदेवो होवी इसो ॥ १ ॥ (गुरुप्रकरण)

अर्थात् हे नारायणदासजी, यहां एक मेरा रामदासजी जो है वह साक्षात् मैत्रेय

---

१ "यूं रामै जन मांगी आज्ञा । लागत जान गुरांकी जाग्या ॥
स्वामी कह्यो रहो तुम याहीं । इन कारण ठहरे जब नाहीं ॥
कर परणंत बहुत परहारे । ध्यावे गुरधर देश मँझारे ॥
(परची श्रीहरि॰)

२ इस सोरठेमें सखापद जो है सो उद्धव के लिये ही है क्योंकि भगवान् के सखा उद्धवजी ही थे—

ऋषि हैं बड़े धैर्यवान् हैं औ ज्ञान का प्रकाश करने वाले हैं। तत्रापि उनके लिये भी यही कहना है कि इस नाशवंत शरीरके लिये सोच न करें, और हरदेवजी रामदासजी के तुल्य ही धैर्यवान् और ज्ञान का प्रकाशक होगा; परंतु अभी बालक है इसलिये इसको धीरज दिलासा बंधाते रहना; इस प्रकार फरमाकर जैसे परमधाम पधारते हुए भगवान्ने उद्धवजी के लिये महत्त्व प्रदान किया—

> नोद्धवोऽण्वपि मन्न्यूनो यद्गुणैर्नार्दितः प्रभुः।
> अतो मद्वयुनं लोकं ग्राहयन्निह तिष्ठतु ॥

(श्रीमद्भागवत स्कंध ३ अध्याय ४ श्लोक ३१)

अर्थात् उद्धव मुझसे अणुमात्र भी न्यून नहीं है क्योंकि यह विषयोंसे बिलकुल क्षोभयुक्त न हुआ, इसलिये यह समर्थ उद्धव लोकों को मद्विषयक ज्ञानका उपदेश करता यहीं रहना चाहिये।

दयालुदासजी महाराजने गुरुप्रकरणमें इसका रूपक इस प्रकार वर्णन किया कि उद्धवरूप नारायणदासजी महाराजको महत्त्वता दिराते हुए श्रीजीमहाराज फरमातेहैं—

> *"नारायण आज्ञा आदि, इण संज्ञा रहजे यहां।*
> दासा सेव समाधि, भक्ति प्रेम सुमरण सदा" ॥ (गुरुप्रकरण)

हे नारायणदासजी, तुम्हें आदि आज्ञा है अर्थात् सबसे पहलही पहल तुम शिष्य हुए हो और दासातन, सेवा, समाधि, तथा प्रेमभक्ति और सुमरणमें तुम सदैव बड़े तत्पर हो। अधिकारी विहारीदासजीका तो देहान्त होगया है और हरदेवजी छोटे १० वर्षके बालक हैं और यह गुरुपरंपरा शिक्षा प्रणाली लोकोद्धारार्थ शुरू रखनेकी जरूरत है इसलिये तुमसे अंतिम यही आज्ञा है कि तुम्हारे शिष्य बेशक थांभायत बनें परंतु तुम इन संज्ञामें इसी धाममें निवास करना। इस आज्ञाको सुनकर श्रीनारायणदासजी महाराज विरहसमुद्रमें विव्हल होने लगे तब तो *श्रीजीमहाराजने* फिर उनको दिलासादे आशीर्वादात्मक दो शब्द फरमाए—

---

प्रमाण—वृष्णीनां प्रवरो मंत्री कृष्णस्य दयितः सखा।
शिष्यो बृहस्पतेः साक्षादुद्धवो बुद्धिसत्तमः ॥
श्रीमद्भागवत स्कंध १० अध्याय ४६ श्लो० १

शुचि बुद्धि संतो सुनो पराधर्म आधार।
कृष्णसखा केहि विधि रहत उद्धव बुद्धि उदार ॥ १ ॥
[illegible] कथा १०

इस प्रमाण से सखा शब्द उद्धव काही संबोधन है।

## सोरठा।

सब मेरा गुरु माँय, रामशब्द राता जिके ।
दूरा कदे न थाय, शब्दरूप मिलशां उठे ॥ १ ॥

## दोहा।

आनंदमें रह ज्यो सदा, कहज्यो सुमरण सार ।
रामसनेही रामजन सांचो एह विचार ॥ १ ॥ ( गुरुप्रकरण )

यह अंतिम उपदेश फरमाकर अपनी वाक् वाणी बंधकर मोक्ष पधार गए। इस अंतिम गुरुवाक्योपदेशको धारणकर श्रीनारायणदासजी महाराजने जहाँतक आपका शरीर विद्यमान रहा तहाँतक श्रीसिंहथल निजधाम को छोडकर अन्यत्र कहींभी चरण न धरा। यहीं आप धाम पधारे; सिंहथल देवलोंमें श्रीजीमहाराजके देवलके पास सामनेही आपपर छत्री बनीहुई है। सब थांभायतों का वर्षी मेला अपने अपने स्थान ठिकानोंमें होता है परंतु नारायणदासजी महाराजकी वर्षी तो सिंहथलमें ही श्रीपाट कोठारसे साजानी होती चली आती है।

अब देखिये श्रीहरिरामदासजी महाराजने जिन नारायणदासजी महाराजको इतना महत्त्व दिया और श्रीदयालदासजी महाराजने गुरुप्रकरण में जिनके महत्त्वका पूरा पूरा वर्णन किया क्या ये वचन अप्रमाणिक समझे जा सकते हैं? पाठकवृंद स्वयंही विचार करलें। वास्तवमें महात्माओंकी अनुभववाणीमें पहले पीछेकी शंका करणी ही व्यर्थ है क्योंकि उन महापुरुषोंके अनुभवशब्द हृदयांधकारको मिटानेके लिये साक्षात् सूर्यरूप हैं। उनमें पहिले पीछे क्या।



१ वर्ष तेतीसा चैत सुदि, सातम शुकरवार ।
हरिरामा तन छांडिके, जाय मिले निरकार ॥ १ ॥

## अथ श्रीनारायणदासजी महाराज की अनुभव वाणी ।

### साखी ।

सत्त गुरू अरु सन्त जन, राम निरंजन देव ।
दास नारायण वीनवै, दीजे परभू सेव ॥ १ ॥
नरिया मन का दुःखड़ा, किसकूं कहै सुनाय ।
मन विषयारी विष दशा, दमदम दौड़यो जाय ॥ २ ॥
मन माया के संग फिरै, अंतर करै विकार ।
मन करि मनको मारिहो, हरि से करूं पुकार ॥ ३ ॥
सद्गुरु की आज्ञा हुई, सुखसैं सुमऱ्या राम ।
नरिया निश्चो पाइयो, तजिया कुल बेकाम ॥ ४ ॥
तीन लोक का राजवी, राम निरंजन राय ।
सतगुरु के परताप तें, नरिया तन में स्याय ॥ ५ ॥
नरिया गुरु आछी करी, चेतन चरण लगाय ।
भरम विषै वह जावता, अपणा जान समाय ॥ ६ ॥
नरिया गुरु ऐसी करी, तैसी करै न कोय ।
जग सागर संग जावतां, राखलियो है मोय ॥ ७ ॥
नरिया रामहिं सुमरियै, टालै जमकी घात ।
आलस ऊंघ न कीजिये, अवसर बीतो जात ॥ ८ ॥
नरिया रसना राम कह, कंठ कमल सुमराय ।
प्रेम पियाला भर पिया, पीवत पाप नशाय ॥ ९ ॥
हिरदै धुन लागी रहै, सुमरै मांहो मांहिं ।
तन सारो चेतन भयो, नरिया सुख उपजाहिं ॥ १० ॥
नरिया नाभी आवताँ, हूआ सास उसास ।
मन तन सबही नाचिया, सुमरन रग रग पास ॥ ११ ॥
रसना नाभी बीचमें, एक अखंडी तार ।
नरिया रोम हि रोम में, सार शब्द झणकार ॥ १२ ॥
नरिया भाग्य उदय हुआ, धनि है विधी अपार ।
रोम रोम में रम रह्यो, एक शब्द ररकार ॥ १३ ॥

### अथ चेतावनी प्रारंभः ।

चेतावनि सुन चेतरे, मूरख मन्न गँवार ।
राम निरंजन ध्यायले, दैगो सुक्ख अपार ॥ १ ॥

## छन्द जाति ऊधोर।

फिरियो जीव जन्मां माहिं। कित्थे चैन पायो नाहिं।
अब तो मिनख करि मोकूंह। साँई सुमरसूं तोकूंह ॥ १ ॥
नायक जन्म देयो मोहि। हिरदै वीसरूं नहिं तोहि।
फरसूं संत की सेवाक। भज सूं राम कूं देवाक ॥ २ ॥
दीया गर्भ ही में वास। जठराग्नि ही के पास।
कीया देह का आकार। सारा अंग ही सुधार ॥ ३ ॥
उद्दर माहिं कीवी सार। ऊंधे मुक्ख अम्मी धार।
राख्यो मास ही नव जाण। उद्दर वीच ओखो प्राण ॥ ४ ॥
माहीं करत है पुकार। वाहिर लाव हो कर्तार।
मेरे तोहि को आधार। करसूं याद प्रियतम यार ॥ ५ ॥
श्वासोश्वास ही संभार। प्यारा राखसूं उरधार।
अब तो जन्मियो है वाल। दया करी है दय्याल ॥ ६ ॥
दाई कहै सुधन्यो काम। वाहिर काढियो है जाम।
माता हर्ष करि परसैह। वालो कान्ह सो दरसैह ॥ ७ ॥
पिता कहै हुओ न्याल। बेटो कमासी धनमाल।
भाई कहै अपनो वीर। बल तो वंधियो शरीर ॥ ८ ॥
वहिनड़ घाल लेवै पास। राखै मनां मोटी आस।
कड़ुंवै हुओ मंगलचार। गावै गीत बैठी नार ॥ ९ ॥
माता पिता सेती प्यार। सवसें करत है हितकार।
वालो रमै खेलै सोय। माता पिता विकसै जोय ॥ १० ॥
मही दूध पीवै आय। लाडू चूरमाँही खाय।
अब तो साथियाँ में जात। खेलै वहुत ही दिनरात ॥ ११ ॥
कूदै फैल ही करैक। किनता विड्ढी मरैक।
राखै पिताही समझाय। मानै नहीं जोरै जाय ॥ १२ ॥
ख्याली खलकसूं खुशियाल। अब तो वीसऱ्यो गोपाल।
वाँगी पाघ ही झुकाय। चंगा चौलणा लगाय ॥ १३ ॥
आछो करत है शृंगार। जोवै रूप ही दीदार।
हुवो मरद ही मोट्यार। माहीं ऊपज्या विकार ॥ १४ ॥
करमी करै जारी जाय। कसरी काढ़सी जमराय।
राखै जोश ही मनमाहिं। मोसा और कोई नाहिं ॥ १५ ॥
मुखसे बुरो ही भाखैह। सव सूं वैर ही राखैह।
हरि से हुओ गुनहै गार। जमरो मार करसी ख्वार ॥ १६ ॥

गाफिल समझ रे अज्ञाण। माथै रारा पति कूं जाण।
कीयो नीरसे पैदाक। ताकूं भजरे गन्दाक॥ १७॥
दोलत दियी है तोईक। गोविंद गाय रे खोईक।
अब तो व्याहि लायो नार। पारे बांधियो घरबार॥ १८॥
माता पिता से करि जुद्ध। माया बांटि ली बेसुद्ध।
गाडै व्याज ही देवैज। दूणा दाम ही लेवैज॥ १९॥
पिय सूं प्रेम ही भागोक। लोभ र मोह सूं लागोक।
मेहा नारि सें दिनरात। बूडो कामना में जात॥ २०॥
धंदो घिरत रोटी गाय। सोवै नींद ही अघाय।
चाँवल खाय चंगा माल। सांई बिना भूंडो हाल॥ २१॥
हत्या करे मारै जीव। बदला मांगसी रे पीव।
मांसहु खाय पीवै मद्द। हैगो मरद ही गरद्द॥ २२॥
पीवै पोस्त ही को लाय। पोसत पिंड ही को खाय।
पीवै तमाकू अरु भंग। जावै नीच जूणाँ संग॥ २३॥
पांचूं पसरिया अप्पार। कीया कर्म ही हुशियार।
मनवो विषै सूं भरियोह। खाताँ लागके मरियोह॥ २४॥
धंदा छाँड मैला खाज। मांहे सुमर लै महाराज।
निश्चै नाम लै निराश। नहिं तो होय सत्यानाश॥ २५॥
दया दीनता कर भाय। माया राम लेखै लाय।
मन को देत है विचार। समझै नाहिं रे गंव्वार॥ २६॥
कीयो संपदा विस्तार। मेरै पूत पोता नार।
मेरै गाय गोधा अन्न। मेरै ऊंठ घोड़ा धन्न॥ २७॥
आंधो अहूं में डोलैह। मुख ता राम नहिं बोलैह।
कहारे भरमियो भइयाह। हरि से दूर ही रहियाह॥ २८॥
झूठै बंधियो रे जाल। बंदा खायसी रे काल।
हिरदै नाहिं हरि का हेत। मुंहडे पड़ेगी बहु रेत॥ २९॥
कीया श्याम से बचन्न। जासूं झूठ पड़ियो मन्न।
रक्षा करी दोहरी माहिं। तासें प्रीति कीवी नाहिं॥ ३०॥
कीया गुण ही अप्पार। ऐसा भूलग्यो करतार।
जाण्यो नाहिं सिर्जन हार। माथै पड़ैगी बहु मार॥ ३१॥
अब तो जरा जोजर थाय। बूढो अंग ही धूजाय।
कुड़ियो डांगड़ी संभाय। आंखे धुंध लागी जाय॥ ३२॥
बूढा काम होवै नाहिं। आंधा अकल नाहीं माहिं।
नारी कहै कैसे काम। नाखो छानड़ी में धाम॥ ३३॥

बेटा कहि घरमें साल । पापी पड़्यो है बेहाल ।
दाको टूक देवै लाय । गल में ऊलड़े नहिं भाय ॥ ३४ ॥
तन से काम करता सब्ध । आदर भाव करता जब्ब ।
अब तन थाकियो म्हारोक । सब कूं लागियो खारोक ॥ ३५ ॥
यो तो स्वारथी संसार । तेरो नाहिं रे परिवार ।
बूढो दुखी है मनमाहिं । यामें कोई मेरो नाहिं ॥ ३६ ॥
घर में घणो रे कीतोक । कुछ इक चोह रे पूतोक ।
पूतां कियो है विचार । पिता करांगा कुछ लार ॥ ३७ ॥
दुनिया लोक बूझेआय । बूढ़ा व्यथा तेरे काय ।
खोटा कर्म लागा आय । पीड़ा पिंड सारे दाय ॥ ३८ ॥
बूढ़ा राम कहि भाईह । दुखी हायही लाईह ।
अब तो मौतही आईह । संगी कोई नहीं भाईह ॥ ३९ ॥
नर तूं बीसर्‌यो बेकाम । संगी नाहिं कीयो राम ।
चेत्यो नाहिं रे गंवार । आछो जन्म चार्‌यो हार ॥ ४० ॥
नर तूं काहे कूं आयोह । हरि को नाम नहिं पायोह ।
कंठ कूं काल रोक्यो आय । सब ही द्वार मूंधा लाय ॥ ४१ ॥
मारां दियी मांहो माहिं । दोहरो पिंड छूटे नाहिं ।
बहुतो कष्ट ही हुवोह । माया मोह करि मूयोह ॥ ४२ ॥
लोकां घाल कीयो छारि । देखा देखि रोवे नारि ।
जमरो मारि लेग्यो जीव । आडो नाहिं आयो पीव ॥ ४३ ॥

साखी ।

पति सूं ये मुख होय करि, सिख्यो मायाके साथ ।
अज्ञानी नर अहं में, पड़्यो पराये हाथ ॥ २ ॥

छंद जाति ऊधोर ।

अब तो लेचल्या जमदूत । कीयो मार करि धर पूत ।
लेग्या धर्मके आगेह । लेखा सर्व ही मांगेह ॥ ४४ ॥
झूठा बोल कह नहि सोय । सुकृत नाहिं कीयो कोय ।
मैला काम ही कीयाक । हरि का नाम नहिं लीयाक ॥ ४५ ॥
जापर कोपिया जमराय । मारां दियी जाही लाय ।
छातां मारियो पिच्छाड़ । गल में घाल बींस्यो माड़ ॥ ४६ ॥
ऊंधो टेर दीर्घा मार । जम्मां जोर कूटयो जार ।
हिरदे मांहि हरिका लेस । नांख्यो मुगदरां सूं पेल ॥ ४७ ॥

आगै भक्ति का ब्यपार । तपती माय ताता सार ।
ऊपर ताहिके फेन्योह । धंदो घाल करि गेन्योंह ॥ ४८ ॥
माख्यो नरक ऊंडे ताण । कीड़ा तोड़ घूंटै प्राण ।
फूकै पड़ै माथै मार । धंदा तोहि कूं धिरकार ॥ ४९ ॥
सापां विच्छुवां का कुंड । तामें डार दीयो दंड ।
विच्छू साँप पिंजरमांहि । दूतां मुगदराँ की न्हाहि ॥ ५० ॥
ऐसी त्रास दीधी ताहि । प्राणी पड्योही बिललाहि ।
एहा नरक ही भुगताहिं । भुगते बहुत जुग्गां माहिं ॥ ५१ ॥
जग में स्वाद ही लीयाह । साहिब याद नहिं कीयाह ।
यो तन फेर पावै काँय । पड़ियो अनंत ऊंडे माँय ॥ ५२ ॥
धंदा राम सुमन्यो नाहिं । दुःखां पार कैसे पाहिं ।
मनमें राखता अभिमान । जोधा गया मैली खान ॥ ५३ ॥
करता गर्व ही गुम्मान । गया नरक ही निदान ।
ऊंचा महल ही अव्वास । करता नारि नर विलास ॥ ५४ ॥
खाता मेवा मीठा भात । प्याला पीवता निव्वात ।
निर्गुण नाम राता नाहिं । गया गंदकी कै माहिं ॥ ५५ ॥
मांही केई जुग्गां ताहिं । पीछे चोरासी कूं जाहिं ।
जूणाँ अनेक ही भुगताय । जामें ऊपजै खपजाय ॥ ५६ ॥
बहुतो दुःख पावै जीव । सुमन्यो नांहिरे तैं पीव ।
तातें कष्ट तन पायोक । जुग जुग माहिं भटकायोक ॥ ५७ ॥

साखी ।

सतगुरु शरणै ऊबऱ्या, तरिये सुमन्या राम ।
नहिं तो भरम्या जावता, दुख पड़ता वे काम ॥ ३ ॥

छंद जाति ऊधोर ।

शरणै संत के आयाक । भावरु भक्ति ही भायाक ।
सेवा घाल की लागाह । दुविधा दोष ही भागाह ॥ ५८ ॥
रसना नाम ही लीयाह । अमृत कंठ ही पीयाह ।
हिरदै ध्यान ही धरियाह । तन मन सहज थरहरियाह ॥ ५९ ॥
नामी नाम ही निरधार । सुमरण सहज ही उच्चार ।
संगी साँचही धाऱ्याह । झूठा पास ही डाऱ्याह ॥ ६० ॥
[illegible] सूं प्रेम ही ल्यायाह । हरि गुण हेत सूं गायाह ॥
सहजाँ ज्ञान ही आयाह । मनवै शान्ति ही पायाह ॥ ६१ ॥

उलटा पछिम कूं ध्यायाइ । ऊंचा मेरु करि थायाइ ।
वाजा गगन ही वायाइ । निरंजन शून्य ही पायाइ ॥ ६२ ॥
सुन में शब्द ही निरकार । लागी सुरत ही इकतार ।
शुन में सुक्ख ही मइयाइ । दूजा दुःख ही गइयाइ ॥ ६३ ॥
पूरण ब्रह्म ही कूं पाय । सहजाँ रहे सुख सम्माय ।
मिटिये जनम अरु मरणाक । अब तन फेर नहिं धरणाक ॥६४॥
मिलिया नीर में हुय नीर । हंसा चुगत है हरि हीर ।
पाया राम ही महाराज । सरिया सहज जनका काज ॥ ६५ ॥

## साखी ।

सतगुरु के परताप तें, नरियै नाम पियाइ ।
प्यासा प्राण पिलाइया, पीवत ही जीयाइ ॥ ४ ॥
और सकल कूं छाँडि करि, परस्या आतमराम ।
नरिया साँसा को नहीं, जाय मिल्या निजधाम ॥ ५ ॥

इति चेतावनी ।

## अथ प्राण-परचा प्रारंभः ।

## साखी ।

जन्म जन्म जिव भरमियो, माया मोह लगाय ।
भवसागर में डूबताँ, सद्गुरु लियो रसाय ॥ १ ॥

## चौपाई ।

सद्गुरु न्यारा है निर्वांणी । दे दे ज्ञान तारिया प्राणी ॥
सद्गुरु पूरण ब्रह्म पियारा । दर्शन पायाँ मिले विकारा ॥ १ ॥
सद्गुरु एकमेक है साँई । भूल पड़्या जग जाणे नाँई ॥
सद्गुरु सेव करूँ मैं थाँरा । मैं हों तन मन जीय तुम्हारा ॥ २ ॥
सद्गुरु मोकौं शरण उबारो । निशिदिन मेरे लोहि अधारो ॥
सद्गुरु मोकौं डूबत तारो । भव सागर तें पार उतारो ॥ ३ ॥
सद्गुरु ऐसी दया उपायो । दुख दोजख कौं दूर गमायो ॥
सद्गुरु काम क्रोध कौं पालो । मैं तो कपटी विषय विहालो ॥ ४ ॥
सद्गुरु आशा तृष्णा जालो । म्हारी मन माया मोह टालो ॥
सद्गुरु मैं तो अन्ध अज्ञानी । काटो कर्म करो निज ज्ञानी ॥ ५ ॥
सद्गुरु मो मन दौड़ मिटायो । लालच लोभ र मोह हटायो ॥
सद्गुरु देवो शील सन्तोषा । म्हारो मन करो निर्दोषा ॥ ६ ॥

सद्गुरु देवो ज्ञान विचारा । अवगुण मेटि करी निस्तारा ॥
जन हरिरामजु भर्म गमाया । संशय शोक रु कर्म नसाया ॥ ७ ॥

साखी ।

सद्गुरुसिरजन हार है, सब का समर्थ साम ।
अवगुण मेट्या थालजी, दिया मोहि निज नाम ॥ २ ॥

चौपाई ।

राम राम रसना से लीया । प्रेम प्रकाश कंठमें कीया ॥
मनवा माहिं नाम से लाया । हिरदै सुमरण हेत लगाया ॥ १ ॥
नाभी भजन किया अधिकारा । पिंड सारेमें रमै पियारा ॥
रोम रोम में अर्ध उचारा । अंग अंग में है विस्तारा ॥ २ ॥
सहजाँ सुरति शब्द उलटाया । छांड्या देश विदेशां ध्याया ॥
बंकीनाल चलै इक धारा । मेरुदंड में हुआ करारा ॥ ३ ॥
वर्षा सहज वणी चहुँ खंडे । उलटा नीर चढ्या ब्रह्मंडे ॥
सुनसागर के माहिं समाया । अनहद गाज गगन गणणाया ॥ ४ ॥
पहुँता सन्त अमीरस पीया । तृष्णा घटी जिके नर जीया ॥
परब्रह्म से प्राण पिलाया । निशिदिन चरणे ध्यान लगाया ॥ ५ ॥
जित्थे काल कर्म नहिं काया । जित्थे विषय विघ्न नहिं माया ॥
राम निरंजन जग से न्यारा । दिया नरेकों सुक्ख अपारा ॥ ६ ॥

साखी ।

मैं हों प्राणी आपका, कदां न कीजे दूर ।
प्रेम भक्ति नरेकों दियो, राखो नित्य हजूर ॥ ३ ॥

चौपाई ।

शरणै आइ दीनता दाखे । सद्गुरु मोकों चरणाँ राखे ॥
मो गुरु दीया ज्ञान विचारा । भर्म कर्म तैं कीया न्यारा ॥ १ ॥
सद्गुरु मेरे किरपा कीनी । भाव भजन की आज्ञा दीनी ॥
सद्गुरु मनका शब्द सुणाया । मुखसे रामनाम सुमराया ॥ २ ॥
रामनामसा नाम न कोई । भावे मोड़ सकल फिर जोई ॥
राम राम कहि राम मिलावे । लख चौरासी कबहु न जावे ॥ ३ ॥
सद्गुरु ऐसा तत्त्व बताया । निश्चय पक्को राम कहाया ॥
सद्गुरु ऊपर प्राण धँवारी । तन मन शीश चरण में डारी ॥ ४ ॥
रटन जु नेह लगाया । कंठ कमल में सुमरण आया ॥
होर प्रेमरस पाया । पी पी प्राणी कर्म गमाया ॥ ५ ॥
रणकार नाम निज भाया । हिरदै ध्यान धणी का आया ॥
दीनता ज्ञान विचारी । दिलकी दुर्मति दूर निवारी ॥ ६ ॥

चेतन चलकरि नाभि सिधाया । श्वास उश्वासे सुमरण लाया ॥
तन मन सब ही सहज नचाया । भाँति भाँतिका नृत्य कराया ॥ ७ ॥
रग रग भीतर सहज पसारा । रोम रोम में है ररकारा ॥
नाड़ि नाड़ि में जीव जगाया । सारशब्द के संग लगाया ॥ ८ ॥
जीव पलटिया ब्रह्म जु होई । और विकार लिपे नहिं कोई ॥
विरहनि झुरी अती अपारा । अब तो पाया पीतम प्यारा ॥ ९ ॥
दया करी मोहि दुःख मिटाया । चरणकमल के बीच रखाया ॥
ररंकार सहजाँ लिव लाया । प्राणी बहुत परम सुख पाया ॥ १० ॥
पीया ऐसी कृपा जु कीनी । शरणे सदा आपमें लीनी ॥
सहाय करी अरु सुलटा धाया । पातोसाने बंध लगाया ॥ ११ ॥
शिखरपर चढ़िया पूरब ध्याना । ठाम ठाम का पाट खुलाना ॥
सूला ध्यान धरणि कों धाया । पातालां में पन्थ जु पाया ॥ १२ ॥
उलटा शब्द पछिम कों ध्याया । मन पवनाका बंध लगाया ॥
बंकनाल में सहजाँ चढ़िया । मेरु मंझि मेवासा दहिया ॥ १३ ॥
अधः ऊर्ध्व बिच राह चलाया । आकाशाँ में अनहद पाया ॥
चंद्र रु सूर गगन घर लाया । नाद बिन्दु के माँहि समाया ॥ १४ ॥
गहरी गाज गगन गणणाया । वर्षे अमृत प्राण पिलाया ॥
पी पी सन्त शुन्य में धाया । चित शान्ती घर सहज मिलाया ॥१५॥
मन पवना स्थिर दशम द्वारा । पांच पचीसों बंध्या सारा ॥
इड़ा पिंगला सुषमण मेला । सुरति शब्द जहँ हुवा मेला ॥ १६ ॥
शब्द निरंजन काज सुधारा । भवसागर से पार उतारा ॥
शब्द अकेवल ऊपर धारी । अपना ज्ञान रु लिया उपारी ॥ १७ ॥
उत्तर दक्षिण ध्यान मिलाना । पूर्व पश्चिम माँहि समाना ॥
परम शून्य है गरजनहारा । सहजाँ मिलिया प्राण हमारा ॥ १८ ॥
सुखसागर है निर्गुण राया । दर्शन किया परम सुख पाया ॥
त्रिवेणी में पीव निवासा । मिली पियारी लील विलासा ॥ १९ ॥
पती पत्नी प्रीति लगाई । झिलमिल ज्योती से लिपटाई ॥
मन कों धीरज धरणी आई । सहजाँ रहे अखंड लिवलाई ॥ २० ॥
संशय शोक सकलही मेटा । निर्भय निराकार कों भेटा ॥
पूर्ण भया परम सुख पाया । तातें अंतर ध्यान लगाया ॥ २१ ॥

साखी ।

पीव पीवमें मिल रहे, दूर कहाँ नहिं जाय ।
नारिये नाम जु ल्यायकर, सहजाँ रहे समाय ॥ ५ ॥

चौपाई।

तहाँ न त्रिगुण मोह न माया। पांच तत्व नहिं कर्म न काया॥
धरती वायु न आभ न तारा। राति दिवस नहिं अंध न कारा॥ १॥
चंद सूर नहिं इंद न पानी। घाट न वाट न दुज न प्रानी॥
जीव न जिंद न खानि न वानी। काम न क्रोध न लोभ न जानी॥२॥
तीन लोक नाहीं ब्रह्मंडा। सात द्वीप नाहीं नव खंडा॥
सात समुद्र नहिं नदी नहाया। भार अठारह वनी न राया॥ ३॥
चार वर्ण नहिं भटक न मरणा। जत्त न सत्त न भेष न धरणा॥
काज़ी कुरान न वेद न ब्रह्मा। राय न रंक न रूप न रंभा॥ ४॥
योग यज्ञ जप तप नहिं वरता। सेव न पूज न मूर्ति न धरता॥
देव न दानव जोध न जुद्धा। जरा न जाल काल नहिं फंधा॥ ५॥

साखी।

एकाएकी ब्रह्म है, न्यारा सब घट माहिं।
संत सयाना मिल रह्या, दुनिया को गम नाहिं॥ ५॥
बाहिर भीतर एक है, घट घट में निरकार।
जिन पाया जिन सुमरि के, आप उपावनहार॥ ६॥
परचा बहुता प्रानमें, हुआ लेवताँ नाम।
कहनी को आवे नहीं, नरियो मिल्यो मुकाम॥ ७॥

इति प्राणपरचा।

पद १

गुरु दर्शन दो महाराजा।
अब प्राणी पर दया करीजै सार सकलही काजा॥ टेर॥
सगुरु विछड़्याँ दुःख अपारा निशि दिन रहत उदासा।
कृपा करो जन्म बेहाला कलपत पल पल प्यासा॥ १॥
या जग माहीं सबै विडाणा किसका लेऊं अधारा।
हरिरामा निजधाम पहूंता प्राणी करत पुकारा॥ २॥
अवगुण गारो जीव हमारो शरणै करो सहाई।
झूरै तन मन माहिं विचारा सतगुरु चरण लगाई॥ ३॥
दरशन पायाँ पावन होई भय साँसा सब जाई।
कहै नारायण गुरु सुखसागर सुखमें लौ जी मिलाई॥ ४॥

पद २

मोहिं राखो राम हजूरा।
जन्म जन्म के अवगुण मेटो जान न दीजे दूरा॥ टेर॥

दया करी गुरुदेव हमारे रसना राम रटाया ।
कंठ हिरदा विच सुमरण साझ्या प्रेम पियाला पाया ॥ १ ॥
नाभिकमल निज नाम उचार्‌या रग रग में ररंकाय ।
सारशब्द का सकल पसारा तन सारे ततकारा ॥ २ ॥
करता ऐसी कृपा कीनी उलटा ध्यान लगाया ।
दास नारायण निरभै नेड़ा चरणां चाकर लाया ॥ ३ ॥

॥ इत्यंपूर्णम् ॥

## अथ श्रीहरिदेवदासजी महाराजकृत ब्रह्मस्तुतिः ।

### छप्पय ।

नमो आदि अविगत्त अगम हो आप अरूपी ।
अवरण नदा अपाद लहै कुण थाह सरूपी ॥
ब्रह्म सार निरकार परापर नूर पियारो ।
वसो सर्व जहँ पास नाथ निज आप नियारो ॥
अणदेह अखंड अजन्म अलख आप आप सम आखिए ।
हरिदेव स्वामि सस्तुति निज पावक तन मन पाखिए ॥ १ ॥
ब्रह्म नूर भरपूर सर्व निज रह सधारा ।
दृष्टि सार अनदृष्टि सृष्टि सब आप अधारा ॥
जीवन ज्योति सजीव जीव सबही का पेखो ।
परे सकल अणपार बीच तहाँ सार विसेखो ॥
निज जहाँ नाथ अविगत्त अरस परम परा पुरुषोत्तमो ।
हरिदेव स्वामि निज राम हो नमो नमो निर्गुण नमो ॥ २ ॥
नमो नमो निरकार सकल सिर सार सहाई ।
कला अकल अणवीन महा निज नीति कहाई ॥
देखण हार दयालु सर्व गत घेरा रपाना ।
पोखण भरण विचार करै हरि सहज पपाना ॥
परकार अघट घट घट प्रगट सुघट होय अणघट सना ।
हरिदेव ब्रह्म हित उर प्रणम्य धर्म सबै निज हरि भता ॥ ३ ॥
सुख सागर हरि सोई अगम आगर अति आनँद ।
सुमर्‌यां देह संतोष प्रीति परस्यां परमानँद ॥
अट विधि सादि आधार संत उर धार सदाई ।
सुख आलय दुख हरण तारण शीतल हरि थाई ॥

---

१ इसका अर्थी श्लोक देखा १४० ।

मेटै जु मरण भय जा जनम सोइ मेटै साहिब सचा।
हरिदेव स्वामि हरि है सही कबहू नह काई कचा ॥ ४ ॥
अलख आप अण रूप पलक में विश्व पसारे।
कारण आप कल्याण देव कारज उन सारे ॥
समरथ नाम सचाह थाट ऐसो जग थाप।
घट मठ एह अकार करे हरि सहज किताप ॥
आतम्म आप आपै सहित रूप शक्ति यही रचे।
हरिदेव ताहि प्रणमै सरस साहिब हो साहिब सचे ॥ ५ ॥
सर्व रूप सर्वज्ञ अंग अन अंग अनेका।
संग रहत नहिं संग रंग अनरंग है एका ॥
अंश आप अवतार धार आतम अनपारा।
गुणां रहित सो रूप रहै निज रूप नियारा ॥
कैताहि नूर विधि विधि कला करै नाथ सहजां मही।
हरिदेव दास वंदै हरप सोइ स्वामि समरथ सही ॥ ६ ॥
सहाय करण सब जान एक भगवान अनेका।
विश्व बहुत विस्तार आप सबही में एका ॥
पोषै सहज प्रकार परम तोषै सोइ प्यारे।
आदि मध्य अंत एक आप हरि होय अधारे ॥
निज पीव शीव जीवन सरव मेटै जन जामण मरण।
हरिदेव दास आनन्द करण नमो नाथ अशरण शरण ॥ ७ ॥
हरि गहरा गंभीर धीर हरि समा न होई।
सीर सुधा निज सार पीर पर जाणै सोई ॥
हरि हीरा दीदार पार हरि नको पुणीजै।
हरि वैराट हकीम महा निज मूल सुणीजै ॥
हरि समा आप हरि है सही पाप जीव करि है परा।
हरिदेव पाप सब का अगम ताप तुरत मेटंतरा ॥ ८ ॥
दाता दीन दयालु जीव किरपालु सदाई।
अधः मूँह उरमात होय हरि जहाँ सहाई ॥
नर शिर सोंज सुरेश धणी हरि सहज बढाले।
दई जान नर देह प्रीति पाली सोइ पाले ॥
जीवियां जुगत मूयां मुगत हरि बिन कुण पेमी करै।
...भि सरस्मृति निज तन यापक मन उधरै ॥ ९ ॥
... होय सर्व कदा कबहि सयानो।
... अरथां जन कहै परम अनपार पयानो ॥

हरि सायर गुण तोय कहा सुगुरा नर सारै।
उत्ती आवै प्यास वाव गुण पियै सुवारै॥
निज म्राज ब्रह्म उर विच अवश्य कर उराह अवगाहियो।
हरिदेव धारि तन मन वचन चरण शरण हम चाहियो॥ १०॥

इति।

## अथ गुरुस्तुतिः।

गुरु दाता निज ज्ञान ब्रह्म सत्ता विधि वाचे।
अनुभव दत्त अपार लेह सिख जाचक जाचे॥
भक्ति सार सोइ वाच वयण कर देह विचारा।
गुरु यह गम गंभीर कुरँद अघ मेटण हारा॥
आरम कला ऐसी अगम सुगम करै संपति सची।
हरिदेव शिखाँ आनँद सरस वन्दन गुरु याविधि वची॥ १॥
गुरु विन भक्ति न भेव गुराँ विन जुक्ति अजुक्ती।
गुरु विन शिष ना सुखी परम गुरु विना न मुक्ती॥
गुरु विन सुधी न सार पार गुरु विना न पहुंचै।
गुरु विन किरिया कूर नाहिं गुरु विना सुनिहचै॥
गुरु विना काय न है गमा शून्य समा गुरु विन सिको।
हरिदेव कहै गुरु विन तिके जग जल बूहा नर जिको॥ २॥
गुरु विन सर्वे गँवार पुनः पंडित है प्यारे।
गुरु विन कथनी कूर विना गुरु कहा विचारे॥
गुरु विन अर्चा किसी विना गुरु चर्चा अंधी।
गुरु विन नहिं व्यवहार सूंज गुरु विना न संधी॥
गुरु विना जिको गुण है अगुण सर्व सगुण गुरु साहिवी।
हरिदेव दास गुरु के शरण चरण कमल चित चाहिवी॥ ३॥
गुरु है दीन दयाल करै सिखपाल सदाई।
अखै भक्ति परसंग सदा सेवक सुखदाई॥
गुरु पावन गुरु परम जीव सिख जीवन जानो।
गुरु का गुण गंभीर दिपै रस राम दियानो॥
गुरु समा आप गुरु है गहर मिटै सर्व जग वासना।
महाराज गुरां प्रणमूं तुहै यह हरिदेव उपासना॥ ४॥
दर्पण भयाँ मलीन दृष्टि मुख नूर न दरसै।
हीर जवै अणघाट शोभ सागी नहिं परसै॥
पंडित पूत अपाठ असत है जगमें आदर।
इम गति होय हठील मोल के सर्म बेयादर॥

एता जु आदि कुल है सगुण गुरु बिन अगुण गिणीजिया।
हरिदेव मिले जब गुरु सही तब गुणपात सुणीजिया ॥ ५ ॥

इति।

## अथ करुणानिधान ग्रंथ प्रारंभः ॥

आदि ब्रह्म जन अनँत के, सारे कारज सोय।
जेहि जेहि उर निश्चो धरे, तेहि ढिग प्रगट होय ॥ १ ॥

### छन्द त्रिभंगी।

राक्षस ठगवाने ब्रह्मा छाने जाय लुकाने अपथाने।
मच्छा धरि प्राने जद भगवाने जलवहराने तिहठाने ॥
शंखासुर हाने निगम लराने श्याम दराने विधिसेतम्।
ब्रह्म हो अविनाशी आनंदराशी दोष विनाशी सुखदेतम् जिय० ॥१॥
हिरणख जब ठाढ़े फौन समाढ़े धर पय चाढ़े तब डाढ़े।
वेरा हरिताढे आयस गाढ़े धाराहगाढ़े तन बाढ़े ॥
राक्षस हणि दाढ़े इल गह काढ़े सो थिर माढ़े निजखेतम्।
ब्रह्म हो अविनाशी० ॥ २ ॥
अवनीके तवरे अगनिज्ञ अवरे मंजा कँवरे विच मवरे।
सिरियादे सिवरे हरि हित हिवरे न्याही निवरे जो जिवरे ॥
स्वालत सुत सँवरे यहँ विन भँवरे खेलत नँवरे निजखेतम्।
ब्रह्म हो अविनाशी० ॥ ३ ॥
प्रहलाद पुकारे जिह्व ररकारे निश्चय भारे गमसारे।
हिरणाकश धारे नहीं हमारे क्रोध विचारे खगसारे ॥
प्रगटे अवतारे खंभ प्रहारे राक्षस मारे जनहेतम्।
ब्रह्म हो अविनाशी० ॥ ४ ॥
वालक ध्रू ध्याये पिता बेठाये माँइ रिसाये दुखपाये।
गम पूछी माये हरि नहि गाये जब लिव लाये वनधाये ॥
धन धाम धमाये सब छिटकाये हरि उर पाये निज हेतम्।
ब्रह्म हो अविनाशी० ॥ ५ ॥
धूमर जब आये शिव भरमाये कँकण लराये उठधाये।
अस्त्रीक जिताये लारि पठाये शंभू माये हरि आये ॥
तिरिया तन थाये नाच नचाये कर शिर आप भसेतम्।
ब्रह्म हो अविनाशी० ॥ ६ ॥
तजि आरण करि जल कारण ग्राह विदारण जुध सारण।
यहँ यारण परे पुकारण उर इक धारण ररकारण ॥

सुनिये जय तारण चक्र सँभारण कपे वधारण करमुकतम् ।
म्रह हो अविनाशी० ॥ ७ ॥
भवपुञ्ज के अंगा कुलधर्म भंगा गणिकासंगा विपरंगा ।
अजमेल अनंगा दोष उपंगा कर्म कुसंगा नितसंगा ॥
हो तारण चंगा सुतहित यंगा जव जम जंगा छूटेतम् ।
म्रह हो अविनाशी० ॥ ८ ॥
अमरीप भुवाले ऋपि सुखपाले जेहि करआले दुखटाले ।
घट्टी यदु चाले उलटी भाले दुख असराले तपवाले ॥
दुर्वासा पाले सोइ भवनाले राजा टाले दुखदेतम् ।
म्रह हो अविनाशी० ॥ ९ ॥
आये जल अगरे सोइ ऋपि सगरे याहरन लगरे स्रीवगरे ।
तासुं ऋपि झगरे दीनी तगरे जलरत रगरे नय जगरे ॥
प्रिय रजवा डगरे शवरी पगरे परशत सगरे जलनेतम् ।
म्रह हो अविनाशी० ॥ १० ॥
कौरव मद भरिये है पंड हरिये द्रौपां हरिये थरहरिये ।
दुःशासन लरिये गहन कचरिये अंवर परिये कर अरिये ॥
विलखी जय तिरिये तो हरि विरिये चीर पधरिये निजचेतम् ।
म्रह हो अविनाशी० ॥ ११ ॥
कौरव पंड मारे जुद्ध करारे गयंद हजारे जहँ गारे ।
सुत यहँ टीटारे श्याम सँभारे गज घँट डारे दुखटारे ॥
राखे जय सारे इसा मुरारे तो कुण पारे पेखेतम् ।
म्रह हो अविनाशी० ॥ १२ ॥
तुरकज तन साले नर अनभाले वेदपराले ह्व हाले ।
मगचल पयपाले डगडगटाले शूकरवाले हतयाले ॥
कहियो अँतकाले हराम आले जेहि अमजाले छूटेतम् ।
म्रह हो अविनाशी० ॥ १३ ॥
चातक तद ठाणे शिर अरि जाणे पारधि वाणे दिसताणे ।
जाकूँ अहि हाणे शर छूटाणे जाप लगाणे सीयाणे ॥
पप्पीह सु भ्राणे टल विघनाणे हरिहि पिछाणे निजहेतम् ।
म्रह हो अविनाशी० ॥ १४ ॥
निज भक्त नामा अरि पति गामा हते पछामा दिगतामा ।
जीयादे जामा तो तेहि रामा नतो हतामा ह्व कामा ॥
गोगमने धामा लाय लगामा सुगल लिलामा फरिहेतम् ।
म्रह हो अविनाशी० ॥ १५ ॥

## अथ प्रश्नोत्तर ।

### चौपाई ।

निश्चल कहा ब्रह्म सुखदाई । चंचल कहा माया है भाई ॥
जीवन कहा सुजस भलजानो । मृतक कहा अपयशहि बखानो॥१॥
जागे कौन विवेकी होई । सोवे कौन मूढमति सोई ॥
बडा कौन जरणा उरपेखो । दाता कौन सत्यगुरु देखो ॥ २ ॥
गहिये कहा वचन गुरुमानो । तजिये कहा चिकर्म अज्ञानो ॥
सद्गुरु कौन तत्व के वेता । धन्य कौन ब्रह्म निज हेता ॥ ३ ॥
बुधिवंत कौन जोनिसे टारे । मोक्ष कहा निजज्ञान विचारै ॥
जाने कहा सांख्य विधिसारी । साधे कहा मन पवन विचारी ॥ ४ ॥
शुचिहै कौन दमन इंद्रयांको । पंडित कौन विचारे नीको ॥
कौन विचारै नित्य अनित्य । विषमु कहा गुरु निन्दा चित्त ॥५॥
कृतघ्न कौन प्रीतिही चोरे । नदी कहा तृष्णा बहु बोरे ॥
सार कहा चित शुद्ध विचारै । वचन कहा सत वचन उचारै ॥६॥
अंध कौन अति क्रोध अनीता । सूर कौन मनसे जुध जीता ॥
सुने कहा हरिगुन उपदेश । पीये कहा प्रेम रस वेश ॥ ७ ॥
जिह्वरस कहा वचन सुध भाखै । दान कहा ज्ञानागुण दाखै ॥
शीतल कहा हिरदे सन्तोष । तप्त कहा आह्रों अतिदोष ॥८॥
सुखी कौन जग वांछा तजे । दुखी कौन भव बन्धन भजे
अथिर कहा धन जोबन जानो । गरवा कौन सन्त सो मानो ॥ ९ ॥
नरक कहा गर्भवासा सोई । बन्धन कहा पराधिन होई ॥
मुक्ति कहा स्वाधीन अदोष । भूषण कहा शील सन्तोष ॥ १० ॥
करिये कहा सत्संगति सोई । सन्त कौन उपकारी होई ॥
मित्र कौन अशुभतें टारे । वैरी कौन आलस ठग मारै ॥ ११ ॥
बुरा कौन हरि विमुख विराम । चिन्ता कहा चिन्तवन साम ॥
निंदिये कहा मिथ्या संसार । वँदिये कहा सन्तजन सार ॥१२॥
दुर्लभ कहा प्रीति निरवाय । सुमरिये कहा राम निज राय ॥
विसरिये कहा पर अवगुण सोई । पापमूल कहा लोभहि होई ॥ १३ ॥
दुःखमूल कहा मूर्ख से प्रीति । तीर्थ कहा सत्संगति नीत ॥
शुभहि कहा सबसे मित्राई । धन्य कहा हरिनाम सदाई ॥ १४ ॥
पढ़िये कहा भगवन्त वाच । सुनिये कहा हरि कथा जु साच ॥
जीतिय कहा लोभ अरु मोह । सोभ कहा हरि भजन अदोह ॥ १५ ॥
डरसो कहा कालसो मानो । तरभय कहा विषय सो जानो ॥
वश कहा कीजे मन मतवारो । मीठो कहा जग बाद निवारो ॥ १६ ॥

कबीर जन भारे द्विज दुख धारे पतिया फारे दिश गारे ।
भाये जन भारे प्रेम अपारे पति निज प्यारे बिणजारे ॥
बालक जन हारे आनि उतारे मोह विधि सारे पोषेतम् ।
प्रभु हो अविनाशी० ॥ १६ ॥

रैदासजु लागा हरि प्रतिभागा ब्राह्मन जागा सब सागा ।
जिन से नहिं रागा ना अनरागा ऐसे लागा मंदभागा ॥
काढे उरभागा नाम सुहागा जब द्विजभागा सबसेतम् ।
प्रभु हो अविनाशी० ॥ १७ ॥

मीरां मोह मारी निज हरिप्यारी राणे विचारी विषगारी ।
अंजलि भरि गारी मुखमें डारी हरि हितकारी दुख टारी ॥
भूपति पच हारी निज पलदारी भक्ति करारी भावेतम् ।
प्रभु हो अविनाशी० ॥ १८ ॥

जनसे दुख दाये कुलके ताये रामत भाये नर ध्याये ।
नरसी के नाये अंक लिखाये हुंडी भाये जेहि गाये ॥
साँवल हुय साये दिर्यो भराये सब सुख दाये जनसेतम् ।
प्रभु हो अविनाशी० ॥ १९ ॥

दादू दुख धारे लोक पुकारे मुगल ख्वारे हुय प्यारे ।
कीने सब ख्वारे कुल धर्म हारे एह विचारे घेसारे ॥
जन दिश झोकारे मदमँत भारे चंदन सारे शुंडेतम् ।
प्रभु हो अविनाशी० ॥ २० ॥

तारे जन सारा अधम अपारा असंख्य जुगाँरा नहिं पारा ।
आवे बुध सारा कहै विचारा लहै कुण पारा बिर्दमारा ॥
ऐसे निरकारा जिवके प्यारा तारणहारा उरहेतम् ।
प्रभु हो अविनाशी० ॥ २१ ॥

दोहा ।

जहँ जिव उर करुणा धरे, वहाँ करे हरिपाल ।
अपनो विरद विचारियो, करुणामयी कृपाल ॥ १ ॥
अधम जीव तुम तारिया, तुम ही तारे संत ।
अब किरपा मोपर करहु, यों हरिदेव कहंत ॥ २ ॥

इति ।

तजै वास आसा वनै धाम तथू । रहै संग पाखै सदासोय रथू ।
थपै सोय थानं जहाँ अडिगवासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥३॥
धरै ध्यान ऐसे रहै एक सारा । सवै श्रुती साझन करै कृत्तकारा ।
सवै धर्म सासाज आसा उसासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥४॥
गहै सहज काया महा दोष साझै । वसै गेह न्यारा न को जाल वाझै ।
पखै होय नित्तुं प्रियै देह पासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥ ५ ॥
सझै आप ऐसा सवै देह सरमा । कला सील करणी करै नोलि करमा ।
मलूं अँतर धोये सवै निर्मल थासी । विना रामनामं न को ब्रह्म वासी ॥६॥
वसै सुरत सोई सदा जीव वासा । सवै अंग साझै गिनै आप सासा ।
रहै माहिं राता सदा जोति रासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥७॥
लहै भेव नासा सुरति स्वास लध्धुं । सरूँ देस सोई करै काम सिध्धुं ।
सवै सरजु फेरै फकै गृह लासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥ ८ ॥
फुरै धाक सोई करै वहुत फत्तूं । नमै लोक सारा सको सेव नित्तूं ।
सधै सोय मानूं तवै ताँह वासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥९॥
तजै आस तारां सजै सहज तनमां । अनंत सिद्धि आवै सहत सोय अनमां ।
छडै आप काया परा देह धासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥१०॥
घहै सोय आपा धरै आनि चित्तूं । नवी देह थापै सही आप नित्तूं ।
जहँ धार भयूं छिनक देह जासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥११॥
धरै सोय धारै इसी दृष्टि ध्याना । वसै वास देवा लहै स्वर्ग थाना ।
रमै संग अमरा सदा रंगरासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥ १२ ॥
इसी अँतर आना लहै भेव आपा । तनूं दोष पीया तजै सोय तापा ।
करै ऋद्धि निरधं निरिधं ऋद्धि थासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥१३॥
यही विध्ध वहुती महासिद्धि आवै । धरै सोय अंगू गुणह तास ध्यावै ।
यही भांति आपा महा मान मासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥१४॥
करै धंग आचार सुप्यार येता । लजा कर्म किरिया सवै साझि लेता ।
इसा ब्रह्म था मय करै थान आसी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥१५॥
पिया वेद पाठी कहा ठीक धारा । सई होम जापा करै धंग सारा ।
सवै आप धर्मा गहै अंग धासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥ १६ ॥
करै वेदमभ्यास जो छिद्र वेता । यहा सोय पाचीक स्रो ग्यान वेत्ता ।
सवै आप देनाज धोता सुनासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥ १७ ॥
धरै सोय आपा सही ब्रह्मवाना । पिया लोक सारे तजै ग्यानपाना ।
गिनै आन छोतों इसे देत तासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥ १८ ॥

बोवै को भव मान वडाई । सारै को निर्मल बुधिताई ॥
सन्त मिल्यां सारा सुख भाई । दुष्ट मिल्यां होवै दुखदाई ॥ १७ ॥
प्रश्नोत्तर माला सुन लीजै । याच विचार हृदय शुध कीजै ॥
ज्ञान सार वरण्यो इन माहीं । ध्यान अज्ञान दियो छिटकाहीं ॥ १८ ॥

### दोहा ।

प्रश्नोत्तर माला करी, ज्ञान ध्यान को भेव ।
जासे शुध हिरदो हुवै, दाखै जन हरिदेव ॥ १ ॥
भक्ति ज्ञान वैराग्य भल, बुधि निर्मल चित सार ।
शान्ती हिरदो है सरस, बाचै करै विचार ॥ २ ॥
प्रश्नोतर सन्तां करी, अर्थ वचनका ज्ञान ।
सो हरिदेव विचारके, कियो चौपई ज्ञान ॥ ३ ॥

### इति प्रश्नोत्तर ।

## अथ आत्मकृते विज्ञानक्रियायाः पंचमः समुल्लासः ।

### दोहा ।

विन भक्ती भगतं विविध, जुक्ति सीख सब जानि ।
ऐसा आदिम जग अनंत, अखूं असिध सिध आनि ॥ १ ॥
अक्षर उभय उचार विन, अंतर सोझि अरूप ।
विन पग पारे कया परसि, सागी दृष्टि स्वरूप ॥ २ ॥
त्यागी तन मन तास विन, आस बहुत उर आन ।
पास ग्रह किह विध लहत, नास विना गमनान ॥ ३ ॥
जोग अष्ट साझन जुगति, कष्ट देह अनकाज ।
घयोवृद्ध है सिध विगति, जीव मुगति नै साज ॥ ४ ॥
कारज शुभ करता करम, अशुभ कछू नहिं पह ।
अशुभ शुभ पावै अलप, न को ताहि विध नेह ॥ ५ ॥
करि हठ मारै तन करम, इंद्री भोग अनोह ।
राजकाज को सिध हाकि, भक्ति ब्रह्म नह कोह ॥ ६ ॥

### छंद भुजंगी ।

पखै सहज स्यामं रहै भेष सारा । उभै अंक ऐसा रहै जीह न्यारा ।
रहै सोय रत्ता सबै अंग रासी । विना रामनामं न को ब्रह्मधामी ॥ १ ॥
करै जोग भ्रष्टा दिवै कष्ट काया । नसैं अंग सारा नवै देह साया ।
तनू सहज सारै पखै सहजवासी । विना रामनामं न को ब्रह्मधामी ॥ २ ॥

## अथ हरिजस लिख्यते ।

राग आसा ।

### पद १

रामराय मैं हूं मंगन तेरा तुम दानपती सबकेरा ॥ टेर ॥
तुम दाता मैं जाचक तोरा द्वार खड़ा निज देवा ।
निशि दिन अदिग नूर तुम निरखूं सदा करूं तोहि सेवा ॥ १ ॥
तोरा संत विरद कहे आदू सो सुनि तो ढिग आयो ।
मैं तो मनू पाव उरसेती साचो नाम संभायो ॥ २ ॥
ओलग करूं अभंग हरि आगे विरदवचन निदिधासा ।
याचूं विरद न को उर बीजा एक तुम्हारी आसा ॥ ३ ॥
सुनिहो वचन दीनका साहिब अभै दान मोहि आपो ।
थापे भरज हमी हरिदेवो । फुरंद करमरा कापो ॥ ४ ॥

### पद २

राम राय मैं हूं बालक तोरा पिताज तुम हो मोरा ॥ टेर ॥
मैं बालक मति भोर रहे उर कछ नहीं जानूं काई ।
दीनबंधु देख हम शिशु मति आप विरद निरवाई ॥ १ ॥
सेवा साज न जानूं साहिब है मति हीन हमारी ।
करिहो अबै सुधें मोहि करता सो है रजा तुमारी ॥ २ ॥
मैं तो बाल केलि संग राता का तो मन गृह मोहा ।
का तो असन पान पक्वादिक ए उर सदा समोहा ॥ ३ ॥
तुम हो पिता सुधैं हरि नीका मैं मति भोर अजाना ।
जानूं नहीं कछु हम काई तुम हो दयाल सुजाना ॥ ४ ॥
मैं मतिहीन किया अति औगुन तुम मा गिनो दयाला ।
कह हरिदेव पिता हरि सुनिज्यो बाल करो प्रतिपाला ॥ ५ ॥

राग सोरठ ।

### पद ३

कृपा निधान करियो कछु कृपा दीन माथे ॥ टेक.
मैं आदि तुम के अंशा । अब विसर गए निजवंशा ॥
गौरे में आय विहावे । प्रभु मोहि दया सुध पावे ॥ १ ॥
तुम जीवों के प्रतिपाला । निज देवा देव दयाला ॥
सब के जो अंतरजामी । अब मोहि दया करि स्वामी ॥ २ ॥

निगूं पाठ गीता करै आप गामी । त्रिपै नेम गङ्गतं मनू धार पामी ।
सहीं देक पाषे मक्ष मैक प्यासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥ १९ ॥
करै लोय गाथा सुनी भाव सैती । दुनै अंग हत्या घटै नेम सेती ।
परा स्नान मान्या मपै मालिकामी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥२०॥
करै ईशपूजा सोई सहकर्मा । गहै हेत भूतादिका अंग सर्मा ।
सपै सेव प्रतिमा करै पाप कामी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥२१॥
निपै अंग मक्ता करै सेव नामी । सहै भेय पती तनू मेय सामी ।
विष्णु सेव पूजा हिये हेत ब्यासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥२२॥
मनूं हेत नपधा मपै अंग माने । जिके सेव धर्मा सपै अंतर जाने ।
सोई जहाँ सेव मनू माहिं धामी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥ २३ ॥
इति पूज्य प्रतिमा मपै अंग माने । मनु हेत सोई नाना भाँति माने ।
प्रिय मेम सहितं सको नेम प्यासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥२४॥
सपै देयपूजा करै भांति सारी । नमै हेत हीये सदा रीत न्यारी ।
दिपै देय परचा रमै निकट रामी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥२५॥
परै भेद लोका पुले पंथ पारा । सठं अष्टतीर्थं नहिं देह सारा ।
नऊं पंड जोये फिरे ब्रह्म आसी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥२६॥
दिये दान विप्रां सधै मानि देवा । सोई भांति सारी करै ख्यात सेवा ।
सधै आधि आपा द्विजां पूज थासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥२७॥
घटे आधि यहुती यना लोक यांचे । जिके दूर सोमा सुने आय जांचे ।
गुणे लोय गाथा तिके विरद गासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥२८॥
सती आग मंझे फरै गेह साचो । कनै लोय केता गिनै नेह काचो ।
जरै आप काया तनू वाच प्यासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥२९॥
महाजुद्ध माँहे करै मार माराँ । तजै आस काया सोई सूर ताराँ ।
लहै हेत ऐसे पन्या नेह थासी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥ ३० ॥
सधै शुभ कर्मा सोई आप साझै । जके नाम पाखै जपै नेह जाझै ।
इता धर्म आना सधै भुगति आसी । विना रामनामं न को ब्रह्मवासी ॥३१॥

दोहा ।

आन धर्म साझै अनँत, मरम पखै निज नाम ।
फय याकूं हरिदेव कह, न को ब्रह्मको धाम ॥ १ ॥
ज्ञान कथै सीखै ग्रंथ, अर्थ अगम का आखि ।
विना भजन नहिँ ब्रह्मघर, ए हरिदेवो दाखि ॥ २ ॥

( संपूर्ण )

## द्वितीयपरिच्छेदः ।

### धुरमेल ।

बानी सुखदानी विमल श्रीरामदास महाराजकी ।
अद्भुत आनंदकंद द्वन्द मायाकृत कटि है ।
आदि अन्त सिद्धान्त दान्त ररकार सुरटि है ॥
अनआतम अध्यास न्यासकृत निश्चय हट्टै ।
गुरुगम करत विचार पार भवमूल जु पट्टै ॥
मनुगृहि पृष्टि प्रश्न हु करत घनघुमंड मृदु गाजकी ।
बानी सुखदानी विमल श्रीरामदास महाराजकी ॥ १ ॥



हम दीना दीन पुकारे। तुम सुणौ निरजन हारे॥
थव तारण विरद विचारो। साँई वेग मुझे तुम तारो॥ ३॥
हमसूं कुछ नाहिं लहीजे। तुम देव दया निज कीजे॥
हरिदेव सदा हरि तेरो। चित चरण कमलको चेरो॥ ४॥

पद ४

विरदां निधान यहियो निज विरदां आप केरा॥ टेक॥
अजामेल से अघभारे। अंत पुत्र हेत पुकारे॥
साद सुणे सुण ध्याये। जमदूतां पासि छुडाये॥ १॥
गजराज की सुणि वाणी। सो ध्याये सारंगपाणी॥
निज आगे चक्र चलाये। गज ग्राह के दुःख मिटाये॥ २॥
आगे अधम अपारे। सो अर्ध टेर सुणि तारे।
हम औगुण अधिके यातैं। प्रभु साद सुणो नहिं तातैं॥ ३॥
मुझ औगुण तुझ ना लहियो। सो अधमतार तुम कहियो।
निज आपा विरद विचारो। हरिदेव दया करि तारो॥ ४॥

इत्यपूर्णम्।



**Sri Ramdasji Maharaj Achariya**
(Khedapa).

॥ श्रीः ॥

## पद १

चेतनराम शरण मैं तेरी। अबकी बेर अरज सुन मेरी ॥ टेर.
जो रीझो तो भक्ति मोहि दीजै। अपनो जानि कृपा हरि कीजै ॥ १ ॥
आदि अन्त मध्य सकल पसारा। सोई आतमराम हमारा ॥ २ ॥
अचरज देख अचंभो नाहीं। तेरे जनको संशय नाहीं ॥ ३ ॥
जिके पात तमहीमें पाया। जैमलदास शरण तेरी आया ॥ ४ ॥

## पद २

मन रे जो तू राम पिछानै। नेड़ाही सो निश्चय आनै ॥ टेर.
पांच तत्त्व ले किया पसारा। जल स्थल जीव सकल संसारा ॥ १ ॥
तीन भवन के बाहिर माहीं। हरि बिन काज सरै को नाहीं ॥ २ ॥
पालन पोषण करण सँहारण। दीन दया करि दुस्तर तारण ॥ ३ ॥
जेमलदास साच मन भजिये। राम विमुख विषय रस तजिये ॥ ४ ॥

---

## अष्टपदी।

बाद विषयास्वाद तज मन, गहो ज्ञान विज्ञान रे।
और ऐसो नाहिं जगमें, राम सम कोइ ध्यान रे ॥ १ ॥
भूल मत भ्रम माहिं भोंदू, अलख करियै याद रे।
उलटि आपा देख दिलमें, प्रेमबिन पशु बाद रे ॥ २ ॥
नाम निश्चय ध्याय निशि दिन, परम पीतम पाय रे।
शोक संशय मेट, सबही, भेंट त्रिभुवन राय रे ॥ ३ ॥
राम विन विश्राम नाहीं, स्वर्ग मध्य पयाल रे।
जीव हरि विन केम छूटै, कर्म कूटै काल रे ॥ ४ ॥
भलो पूरण भाग तेरो, जिन्द जबलग जाग रे।
आयु दम दम घटै निशिदिन, रहो निजमन लाग रे ॥ ५ ॥
मानुषो अवतार बीछुरि, बहुरि आवै नाहिं रे।
भक्ति विन बहु भया दुखिया, चौरासी लख माहिं रे ॥ ६ ॥
राम घट घट माहिं न्यारा, रूप ताहि न रेख रे।
और आप अमर अलेख रे ॥ ७ ॥
लगन लागी जाय रे।
सहज समाय रे ॥ ८ ॥

॥ श्रीरामो जयति ॥

विभुं पद्मनेत्रं दधानं तुरीयं प्रकाशस्वरूपं नतं विश्वदेवैः ।
श्रुतिज्ञानगम्यं शुभं विश्वनाथं स्तुवे वेदवेद्यं गुरुं रामदासम् ॥ १ ॥

## अथ श्री १००८ श्रीरामदासजी महाराजकी अनुभव गिरा प्रकाश ।

### स्तोत्रमंत्र ।

सतगुरु सेती वीनती, परब्रह्मसूं परणाम ।
अनँत कोटि सँत रामदास, निशिदिन करूं सलाम ॥ १ ॥
प्रथम वंदि परब्रह्म तित, जिना दिये सिरपाव ।
दुतिय वंदि गुरुदेवकूं, दिये भक्तिके भाव ॥ २ ॥
तृतिय वंदि चिन संतकूं, सब के लागूं पाय ।
परब्रह्म गुरु संतकूं, रामदास नितगाय ॥ ३ ॥
प्रथम वंदि गुरुदेवकूं, जिनाँ दियो ततज्ञान ।
दुतिय वंदि परब्रह्मकूं, अंतर प्रगटे भान ॥ ४ ॥
तृतिय वंदि सब संतकूं तिहूँ ठोरलौं मान ।
नाम तीन वपु एक है, रामदास कह ज्ञान ॥ ५ ॥
नमस्कारतें रामदास, कर्म सबै कटिजाइ ।
जाइ मिलै परब्रह्ममें, आवागमन मिटाइ ॥ ६ ॥
परब्रह्म सब घट रम रह्या, दूजा कोऊ नाहिं ।
रामदास दुविधा मिटी, जब देख्या घटमाहिं ॥ ७ ॥
परब्रह्म गुरु संतकूं, एकमेक दरसाय ।
रामदास या ऊपजी, जदही मुक्ति कहाय ॥ ८ ॥

इति ।

### अथ गुरुदेव को अंग ।

अटल वैण गुरुदेव के, रामदास सत मान ।
पता पूठा ना फिरै, गिरिवर गंग ज्ञान ॥ १ ॥
गिरी मेरु अरु गंगकी, या हद ऊली बात ।
रामदास गुरुशब्दतें, मिलै निरंजन नाथ ॥ २ ॥
तिलक राम रस चरणामृत, लिया प्रेम निजनूर ।
सतगुरु शब्दाँ रामदास, दुखदारिद भय दूर ॥ ३ ॥

---

१ निर्मातास्य पद्यस्य पं. दिगम्बरदासः ।

॥ श्रीरामो जयति ॥

विभुं पद्मनेत्रं दधानं तुरीयं प्रकाशस्वरूपं नतं विश्वदेवैः ।
श्रुतिज्ञानगम्यं शुभं विश्वनाथं स्तुवे वेदवेद्यं गुरुं रामदासम् ॥ १ ॥

# अथ श्री १००८ श्रीरामदासजी महाराजकी अनुभव गिरा प्रकाश।

## स्तोत्रमंत्र।

सतगुरु सेती वीनती, परब्रह्मसूं परणाम।
अनँत कोटि सँत रामदास, निशिदिन करूं सलाम ॥ १ ॥
प्रथम वंदि परब्रह्म नित, जिना दिये सिरपाव।
दुतिय वंदि गुरुदेवकूं, दिये भक्तिके भाव ॥ २ ॥
तृतिय वंदि धिन संतकूं, सब के लागूं पाय।
परब्रह्म गुरु संतकूं, रामदास नितगाय ॥ ३ ॥
प्रथम वंदि गुरुदेवकूं, जिनाँ दियो ततज्ञान।
दुतिय वंदि परब्रह्मकूं, अंतर प्रगटे आन ॥ ४ ॥
तृतिय वंदि सब संतकूं तिहूँ ठोरलौं मान।
नाम तीन वपु एक है, रामदास कह ज्ञान ॥ ५ ॥
नमस्कारतें रामदास, कर्म सबै कटिजाइ।
जाइ मिलै परब्रह्ममें, आवागमन मिटाइ ॥ ६ ॥
परब्रह्म सब घट रम रह्या, दूजा कोऊ नाहिं।
रामदास दुविधा मिटी, जब देख्या घटमाहिं ॥ ७ ॥
परब्रह्म गुरु संतकूं, एकमेक दरसाय।
रामदास या ऊपजी, जदही मुक्ति कहाय ॥ ८ ॥

इति।

## अथ गुरुदेव को अंग।

अटल बैण गुरुदेव के, रामदास सत मान।
एता पूठा ना फिरै, गिरिवर गंग ज्ञान ॥ १ ॥
गिरी मेरु अरु गंगकी, या हद ऊली बात।
रामदास गुरुशब्दतें, मिलै निरंजन नाथ ॥ २ ॥
तिलक राम रस चरणामृत, लिया प्रेम निजनूर।
सतगुरु शब्दाँ रामदास, दुखदारिद भव दूर ॥ ३ ॥

१ निर्मातास्य पद्यस्य पं. दिगम्बरदासः ।

दुःख दारिद्र भाजिगे, मिल्या निरंजन नाथ।
ररंकार रट रामदास, कर सतगुरु को साथ ॥ ४ ॥
सतगुरु समँदस्वरूप है, सिख नदी हुइ जाइ।
रामदास मिल एकता, सहजाँ रहे समाइ ॥ ५ ॥
रामनाम तो दुलभ है, जैसी खाँडा धार।
सतगुरु सेती संगरमें, से जन उतरै पार ॥ ६ ॥
सतगुरु सेती प्रीतड़ी, जे करि जाणै कोइ।
रामनाम धन पाइयो, आवागमन न होइ ॥ ७ ॥
राम रसायन भरपियै, सतगुरु सेतीसंग।
रामदास लागा रहै, रोम रोम विच रंग ॥ ८ ॥
रोम रोममें रुचि पिया, मनमें भया मगन्न।
अर्ध नाम रत्ता रहै, रामदास हरिजन्न ॥ ९ ॥
गुरु जैसा गुरुदेव है, रामा दूजा नाहिं।
भवसागरमें डूबताँ, काढ़ि लिया गहि बाहिं ॥ १० ॥
रामदास सतगुरु मिल्या, भरम किया सब दूर।
निशि अँधियारा मिटगया, ऊगा निर्मल सूर ॥ ११ ॥
रामदास गुरुदेव की, मैं वलिहारी जाहिं।
साँसा सबही मेटकै, ब्रह्म बताया माहिं ॥ १२ ॥
रामदास सतगुरु मिल्या, कह्या अमोलक बैण।
गुन सागर साँईं मिल्या, आदि आपका सैण ॥ १३ ॥
सतगुरु का मुख देखतां, पाप शरीरां जाइ।
साधुसंगति सत राम दास, अटल पदी लेजाइ ॥ १४ ॥
ब्रह्म विलासी संत जन, अगमी गम्म अपार।
सायरसा सूभर भऱ्या, सतगुरु सिरजणहार ॥ १५ ॥
सतगुरु मेरे शीशपर, मैं चरणांकी रज्ज।
शरणे आयो रामियो, लख चौरासी तज्ज ॥ १६ ॥
चौरासी का जीव था, शरणै लिया लगाय।
औगुण मेट्या रामदास, सतगुरु करी सहाय ॥ १७ ॥
रामदास की बीनती, साँभलिये गुरुदेव।
और कछू माँगूं नहीं, जुग जुग तुमरी सेव ॥ १८ ॥
रामदास की बीनती, साँभलिये गुरु बाल।
रामनाम सुमराइये, मेटो विषय जंजाल ॥ १९ ॥
किरपा की गुरुदेवजी, शब्द दिया निजसार।
रामदास निशिदिन भजो, छाँडो सबै विकार ॥ २० ॥

भवसागर में डूबताँ, सतगुरु काढ्या आय।
रामदास गुरुदेव जी, सहजाँ करी सहाय ॥ २१ ॥
गुरुकी महिमा रामदास, कहिये कहा बणाय।
हमसा पतित उधारिया, जमपै लिया छुडाय ॥ २२ ॥
गुरुसा दूजा को नहीं, भवसागर के मांहिं।
अनँता जीव उधारिया, मिल्या आदि घर जाहिं ॥ २३ ॥
सतगुरु ऐसा रामदास, जैसा पारस जाणि।
लोहाती कंचन करै, तन मन सौंपे आणि ॥ २४ ॥
सतगुरु ऐसा रामदास, जैसा सूर प्रकास।
रात अज्ञान मिटाइ कर, अंतर करै उजास ॥ २५ ॥
सतगुरु ऐसा रामदास, जैसा पूरण चंद।
सिखकूं अमृत पाइ कर, अमर किया आनंद ॥ २६ ॥
सतगुरु ऐसा रामदास, जैसा इंदर जान।
किरपा करि बरषा करी, भीज गया सब प्रान ॥ २७ ॥
दिया एकही रामदास, घर घर दीया जोय।
सबै अंधारा मिटगया, जगै अखंडित लोय ॥ २८ ॥
सतगुरु दीपक रामदास, सिख चल आया पास।
अनँता जीव जगाइया, अंतर भया उजास ॥ २९ ॥
गुरु जैसा गुरु देव है, सांची कहूं विचार।
गुरू मिलावै ब्रह्म कूं, और पार के पार ॥ ३० ॥
सतगुरु ऐसा रामदास, जैसा चंदन होइ।
सिख सेती सीतल करै, विषिया डारै खोइ ॥ ३१ ॥
सतगुरु ऐसा रामदास, जैसी तरवर छाहिं।
सीतल छाया मुक्ति फल, ता बिच केलि कराहिं ॥ ३२ ॥
गुरुकी महिमा कहा कहूं, मोपै कही न जाय।
चौरासी का जीव कूं, मुक्ति देदा लेजाय ॥ ३३ ॥
गोविंदतैं गुरु अधिक है, रामैं कहा विचार।
गुरू मिलावै रामकूं, राम अमर भरतार ॥ ३४ ॥
राम सबंही सिरजिया, लख चौरासी जीव।
रामदास सतगुरु बिना, परस न पावै पीव ॥ ३५ ॥
लख चौरासी जोनिमैं, सबही बंध्या जीव।
सतगुरु बंद छोडाइ कर, मेल्या आदू पीव ॥ ३६ ॥

रामदास सतगुरु मिल्या, मिलिया राम दयाल।
सुख सागर में रमरह्या, मैट्या विषय जंजाल ॥ ३७ ॥

इति।

## अथ गुरुवंदन को अंग।

गुरु वंदनतें रामदास, मिटजाइ भाल जंजाल।
जाइ मिले परब्रह्ममें, आठ पहर मत वाल ॥ १ ॥
गुरुकूं वंदन कीजिये, मुख सूं कहिये राम।
रामदास सो सिक्ख जन, पावे आदू धाम ॥ २ ॥
सतगुरु वंदन अधिक फल, जाका वार न पार।
रामदास मैं क्या कहूं, कहिगए संत अपार ॥ ३ ॥
सतगुरु वँदियाँ अधिक फल, चौरासी मिट जाइ।
स्वर्ग नरक दोनों मिटे, जामण मरण मिटाइ ॥ ४ ॥
सतगुरु वँदियाँ रामदास, टलि जाइ कोटि विकार।
करम कटै सवजीव का, मिलै मुक्ति के द्वार ॥ ५ ॥
सतगुरु वँदियाँ वाहिरो, राम न पावै कोइ।
चौरासी में रामदास, जीव जूण बहु होइ ॥ ६ ॥
वंदन कर निंदा करै, जाका मूंह मदीठ।
रामदास वा जीवकूं, जम दरगा मे पीठ ॥ ७ ॥
वंदन कर निंदा करै, भुगतै नरक दुवार।
रामदास वा दुःख को, है कोइ वार न पार ॥ ८ ॥
किरपा की गुरु देवजी, अंतर किया उजाल।
रामदास निंदा कियां, आँन झपेटै काल ॥ ९ ॥
सतगुरु जो सिख ऊपरै, कोप करै सोवार।
सोही सिख शीतल हुवै, आणै नहिं अहँकार ॥ १० ॥
सतगुरु लोभी लालची, क्रोधरूप बहु होइ।
वलिराजा प्रह्लाद कूं, देख निवाज्या सोइ ॥ ११ ॥
सतगुरु का गुण अनंत है, औगुण एक न जाण।
रामदास घट भीतरै, आपा लेह पिछाण ॥ १२ ॥
सतगुरु दीया रामनाम, निराकार निरवाण।
या में औगुण को नहीं, आपालेहु पिछाण ॥ १३ ॥
पारसरूपी सतगुरु, सिख है लोह निराट।
रामदास मिलियाँ समा, पलट और ही घाट ॥ १४ ॥

लोह पारस की कथा कहूं, सतगुरु अगम अपार।
तन मन सौंप्या रामदास, करै आप दीदार ॥ १५ ॥

इति।

## अथ गुरुधर्म को अंग।

सतगुरुसूं पूठा फिरै, जाके अंतर काण।
रामदास ताकूं येयां, बहुती हूंगी हाण ॥ १ ॥
सतगुरु सूं पूठा फिरे, सो अपती बहु जीव।
अति निंदा गुरुदेव की, परत न पावै पीव ॥ २ ॥
निंदक का मुंहडा बुरा, दीठां लागे पाप।
गुरुद्रोहीसूं रामदास, अलगा रहिये आप ॥ ३ ॥
गुरुधर्मी का रामदास, दर्शण कीजे जाइ।
दर्शण सूं अवगुण मिटै, कर्म विलै हुइजाइ ॥ ४ ॥
सतगुरु बड़ सिख सालहि, दपी धरणि में आइ।
रामदास वड़ लग गया, गगन गरजिया जाइ ॥ ५ ॥
गगन गरजिया रामदास, फूल्या सून्य मँझार।
डाल घली घड़ं कूंटमें, सिख फल लगे अपार ॥ ६ ॥
डाल घली घड पेडतें सब बड़ का विस्तार।
रामा पेड जु सींचिया, सब हरियाली डार ॥ ७ ॥
विट लागा सो नीपना, जल पड़ियां फँद जाइ।
गुरु त्यागे हरि कूं भजे, निश्चय नरकां जाइ ॥ ८ ॥
गुरु हितकारी रामदास, दिन दिन दूणा थाइ।
उलटि समावै ब्रह्म में, ओत पोत हुइ जाइ ॥ ९ ॥
सिख जो ऐसा चाहिये, रह सतगुरु सूं रत्त।
सतगुरु जो न्यारा रहै, सिक्ख न छांडै तत्त ॥ १० ॥

इति।

## अथ सुमरन को अंग।

प्रथमहि सुमरन जीभसूं, चोड़े करो पुकार।
दो अक्षर रट रामदास, साँई साद सुणाइ ॥ १ ॥
सुमरन कीजे रामदास, रोम रोम भरपूर।
सुमरन सूं साँई मिलै, सेवक सदा हजूर ॥ २ ॥
रामदास सुमरन कियां, रोम रोम सुख स्वाद।
माहि माहि स्वर सांभलै, घुरै अनाहद नाद ॥ ३ ॥

रामदास सुमरन कियौ, सुमरन निपजै साधि ।
सुमरनसैं सुन गढ़ चढ़े, सुमरन लगी समाधि ॥ ४ ॥
श्रवणों सुनियों रामदास, मुखसूं सुमर्यौ राम ।
रसना हिरदै नाभि चित, सहज किया विश्राम ॥ ५ ॥
रसना सूं सुमरण किया, अंतर लागी तार ।
रोम रोम चित रामदास, ऊठन एक पुकार ॥ ६ ॥
गुप्त रोली सुमरण किया, मन आयो इतबार ।
दूजा सब ही झूठ है, रामा सुमरण सार ॥ ७ ॥
रामा सुमरण सार है, श्वासोच्छ्वासाध्याय ।
किया करम सबही कटै, दूजा लगै न आय ॥ ८ ॥
केताही कुकरम किया, जाण्यां नहीं विचार ।
सरब पाप पल में कटै, रामनाम चितधार ॥ ९ ॥
कुकरम करूं न चित धरूं लगी शब्द की चोट ।
सतगुरु शरणें रामदास, पाई हरि की ओट ॥ १० ॥
बुरा भला सब तुम किया, घटमें बैठे राम ।
मैं तैं मिटगी रामदास, सहज मिल्या निज धाम ॥ ११ ॥
बुरा किया सब मैं किया, तुम केवल हो राम ।
रामदास की वीनती, मेटो सकल विराम ॥ १२ ॥
रामदास सुमरण विना, फंदे न छूटे जीव ।
अनँत जन्म जोइ पुण्य करै, तोइ न पावै पीव ॥ १३ ॥
पाप पुण्य सूं रामदास, स्वर्ग नरक में जाय ।
सुमरण विन छूटै नहीं, कोटिक करो उपाय ॥ १४ ॥
सुमरण एको सार है, दूजा आलजंजाल ।
रामदास सब सोझिया, हरिबिन परलै काल ॥ १५ ॥
हरि सुमरण कर लीजिये, सास उसासाँ ध्याय ।
रामदास सुमरण कियां, साहब मिलसी आय ॥ १६ ॥
सब इन्द्री सुमरण करै, मन ही करै पुकार ।
रामदास अब पाविया, सुखसागर भरतार ॥ १७ ॥
रामदास सुमरण तणा, विवरा देउँ बताय ।
घट माँहीं अजपा हुवै, सुणो सकल चित लाय ॥ १८ ॥
रामदास सुमरण कियाँ, प्रथम जगी इक नार ।
सहस्र एक चौवनमहीं, शब्द करत गुँजार ॥ १९ ॥
कंठ में प्रेम प्रकासिया, हृदै होत धमकार ।
नाड़ि नाड़ि चेतन भई, मन आयो इतबार ॥ २० ॥

नाभि कमल में संचऱ्या, सहस्र चार परकास।
नाडि़ नाडि़ न्यारी घुरै, सुणत रसिया दास ॥ २१ ॥
बहत्तर नाड़ी बंक की, मिली बंक में आय।
रामदास सब घेरकै, उलटा अभर भराय ॥ २२ ॥
नाडि़ सवासै एक ही, सहस्र पांच परवाण।
रामदास घट भीतरै, ए बहि नाडि़ बखाण ॥ २३ ॥
मही नाडि़ दूजी घणी, तीन लोक विस्तार।
रामदास तन सोझकर, सब का करो विचार ॥ २४ ॥
नाड़ी बहत्तर हजार है, सब ही तनके माहिं।
सबहि मिलाणी तीनसूं, त्रिवेणी में जाहिं ॥ २५ ॥
इड़ा पिंगला सुषमणा, त्रिवेणी के तट्ट।
रामदास ता ऊपरै, मंड्या सहज ही भट्ट ॥ २६ ॥
बाँसे चल आधा गया, परम सून्य के माँय।
गगन कूप में रामदास, अमृत भरभर पाँय ॥ २७ ॥
नाडि़ नाडि़ अमृत झरै, पीवत सबै सरीर।
रोम रोम बिच रामदास, चलत सुखम की सीर ॥ २८ ॥
साढ़ा तीन करोड़ में, एक होत ररकार।
सहजे सुमरण रामदास, ताका अंत न पार ॥ २९ ॥
उर अंतर नख सिख विचै, एक अजप्पा होय।
राम दास या संत गति, साधू जाणै कोय ॥ ३० ॥
जाप कियाँ मुख द्वार तें, रसना चाली सीर।
अजपा सुमरण घट विषै, को जाणै गुरु पीर ॥ ३१ ॥
गगनमंडलमें रामदास, अनहद घुरिया नाद।
रोम रोम साँई मिल्या, सुमरण पायो स्वाद ॥ ३२ ॥

इति।

## अथ विरह को अंग।

नैण हमारा रामदास पिय बिन रह्या विसूर।
अंतर दारुण विरह की तन इंद्रिय मनझूर ॥ १ ॥
अंतर दारुण अति घणी, पिंजर करै पुकार।
नैण रोय राता किया, तो कारण भरतार ॥ २ ॥
घाव कलेजे भाल बिन, रामा सालै नित्त।
रात दिनां खटकत रहै, तुझ कारण मुझ मित्त ॥ ३ ॥
विरह भाल उरमें लगी, अंतर सालै नित्त।
रामदास सुख उपजै, आप मिले मुझ मित्त ॥ ४ ॥

बांझ नारि के पुत्र बिन, नित झूरत दिन जाय।
रामदास यों तुझ बिना, तालाबेली माँय ॥ ५ ॥
निरधन झूरै धन बिना, फल बिन नागरबेल।
रामा झूरै राम बिन, विरही सालै सेल ॥ ६ ॥
विरह आय घायल किया, रोम रोम में पीर।
रामदास दुखिया घणा, हदे खटूके तीर ॥ ७ ॥
कुंजर झूरै वन्न कूं, सूवा अंबा काज।
विरहिन झूरै पीव कूं, कवै मिलो महाराज ॥ ८ ॥
वैनड़ झूरै वीर कूं, वर कूं झूरै नार।
रामा झूरै पीवकूं, दरसण द्यो भरतार ॥ ९ ॥
दरसण कारण रामजी, तलफतहूं दिनरात।
रामा पिव पायो नहीं, आन हुवो परभात ॥ १० ॥
आठ प्रहर चोसठ घड़ी, झूरत मेरा जीव।
रामदास दुखिया घणा, दरसण दो अब पीव ॥ ११ ॥
तुमरे दरसण बाहिरो, सब दिन अहला जाय।
सो दिन नीका होयगा, तुमहि मिलोगा आय ॥ १२ ॥
तुम मिलवाके कारणै, रामा झूरै सास।
तालावेली जीवमें, कद पूरोगे आस ॥ १३ ॥
विरह आय अंतर बसै, सतगुरु के परताप।
रामदास सुख ऊपजे, आय मिलोगे आप ॥ १४ ॥
तुमरे मिलियाँ बाहिरो, दाझी बारंबार।
रामा विरहन कारणै, आण मिलो भरतार ॥ १५ ॥
तुम मिलियां बिन मैं दुखी, विरही ऊठै लाय।
रामदासके तुम बिना, दम दम अहला जाय ॥ १६ ॥
रामा स्वारथ कारणै, झूरै सब संसार।
मैं झूरूं परब्रह्म कूं, अंतर द्यो दीदार ॥ १७ ॥
अंतर दारुण विरह की, तुमकारण निज राम।
तुमरे दरसण बाहिरो, सकल अहूणो काम ॥ १८ ॥
तुम मिलवा के कारणै, विरहन वूझी धाय।
राम तणो संदेसड़ो, कहो बटाऊ जाय ॥ १९ ॥
बाट बटाऊ सब थक्या, थकिया मेरा प्राण।
रामदास तन भीतरै, विरहकु लागो बाण ॥ २० ॥
पाँव पंख मेरे नहीं, मैं अबला घर मांहि।
मिलवा की श्रद्धा नहीं, झुरणो पिंजर मांहि ॥ २१ ॥

मो झुरवाको जोर है, दूजो कछु न होहि ।
तुम हो जैसा कीजिये, दरशण दीजे मोहि ॥ २२ ॥
विरह विलापां कर रही, दुखी होय बहु जप ।
रामदास निजपीव कूं, झूरे रैण र दिव ॥ २३ ॥
रैण विहाणी जोवताँ, दिन भी वीतो जाय ।
रामदास विरहिन झुरे, पीव न पाया माँय ॥ २४ ॥
रामदास विरहिन दुखी, दुखी होत बहु जिंद ।
दुखी जीव करुणा करे, तोहि विना गोविंद ॥ २५ ॥
रामदास कह विरहिनी, जाल करूं तन छार ।
हरि दरसण पायाँ विना, धृक जीतव जम्मार ॥ २६ ॥
धिक हमारा जीविया, माँग करूं तन भुःख ।
रामदास सांई विना, रोम रोम में दुःख ॥ २७ ॥
विरही तणो संदेसड़ो, सुणो पियारे मित्त ।
तुम विन झूरे रामियो, सास उसासा नित्त ॥ २८ ॥
तुम आवो अब रामजी, तुम विन दुखिया जीव ।
तुम विन झूरे विरहिनी, परम सनेही पीव ॥ २९ ॥
तुम मिलवा के कारणे, दिन दिन दूणी धाय ।
रामदास विरही भया, अंदर लागी लाय ॥ ३० ॥
आठ प्रहर विरही जगे, जाका मोटा भाग ।
रामा प्रीतम कारणे, उनमुन मति वैराग ॥ ३१ ॥
अंतर दारुण विरहकी, ताकूं लगे न कोय ।
रामदास सो जाणसी, जा घट लागी होय ॥ ३२ ॥
लागी जबही जाणिये, आठों पहर विसूर ।
रामा प्रीतम कारणे, रोम रोम सब झूर ॥ ३३ ॥
पिव मिलवाके कारणे, विरहिन ऊठे लाय ।
रामदास कैसे मिटे, पीव विना दुख पाय ॥ ३४ ॥
तुम सुखसागर गोंइयाँ, विरही दाझ मिटाय ।
दव लागो तन भीतरे, तुम मिलियाँ सुख पाय ॥ ३५ ॥
रामदासके विरह की, अंतर लगी पुकार ।
रात दिनां लागी रटे, सतगुरु के उपकार ॥ ३६ ॥
इति ।

### अथ मन मृतक को अंग ।

रामदास मन मारिया, मार र कीया स्वार ।
मूवां पीछे भूत हुए, फेर स्वार को स्वार ॥ १ ॥

रामदास मन मारिया, मार र दीया थाल।
घर लागो भमी धुमी, फेर उठेगी झाल ॥ २ ॥
सरप मार अरु मारियो, रामा साम्ढ़ थाय।
पाणु लाग चेतन भयो, उलट उणीको थाय ॥ ३ ॥
मन कूं मृतक जाण कर, मत कीजो विश्वास।
रामदास मन सरप ज्यूं, जब तब करै विनास ॥ ४ ॥
रामदास मन मारियो, मार र काढ़ी खाल।
घायलिया खरगोस ज्यूँ, फेर ऊठियो चाल ॥ ५ ॥
मन कूँ मृतक जाणकर, मत कोइ रहो नचीत।
रामदास कय ऊठ कर, अंतर करै कुपीत ॥ ६ ॥
मन मृतक सो जाणिये, घायल ज्यूं फिरराय।
रामदास दुखिया रहै, हरि सुमिरत दिनजाय ॥ ७ ॥
जन रामा सतगुरु मिल्या, अर्थ बताया एक।
मन मृत्तक हुय लगि रह्यो, आद अंत या टेक ॥ ८ ॥

इति।

## अथ सूक्ष्म मारग को अंग।

सो मारग पाया नहीं, साधु पहूंता धाय।
रामदास आगे रह्या, कलह कल्पना माँय ॥ १ ॥
रामदास घर अलग है, जाका थाह न कोय।
अंतर निश्चय किम हुवै, है वाका मग सोय ॥ २ ॥
कोन दिसा सूं आविया, कहो कोन दिस जाय।
रामदास अब भूलग्या, इहाँ पड़े हैं आय ॥ ३ ॥
रामदास उण देस सूं, चाल न आया कोय।
कहु कुण कूं ले बूझिये, मेरे मन की सोय ॥ ४ ॥
रामदास उण देस सूं, जावे सब संसार।
भार सीस पर शीत को, जाकी सुद्ध न सार ॥ ५ ॥
बादल आडा जगतके, सूर थाम बिच नाहिं।
साधु देह संसार में, ब्रह्म पटंतर माहिं ॥ ६ ॥
साधु राम तो एक है, विरला जाणै कोय।
रामा साधू ब्रह्म में, ब्रह्म साधु में होय ॥ ७ ॥
ब्रह्मदेस सूं संतजन, आन धन्यो अवतार।
रामदास उणदेसको, अनुभव कियो विचार ॥ ८ ॥
रामदास यूँ समझ कर, साधू शरण सँमाय।
साँसा दूर प्रसाय कर, अमर देस लेजाय ॥ ९ ॥

### सोरठा।

शब्दसणी सब मार, साराई शरीर में।
रामा भणी न धार, रोम रोम बिच वहगई ॥ १ ॥

### साखी।

शब्द बाण सूं मारिया, सबही मनका खोट।
रामदास आकाश में, लगी अखंड इक चोट ॥ ५ ॥
घर अंबर बिच रामदास, एक शब्द गुंजार।
उहाँसे आघी उलटि के, निकसी दशवें द्वार ॥ ६ ॥
शब्द गाज ब्रह्मंड में, जाण भणंकी बीण।
रामदास सुर संभले, महा झीण सूं झीण ॥ ७ ॥
रामदास घायल भया, सत्त शब्द की मार।
आठ पहर घूमत रहे, साँई हंदा यार ॥ ८ ॥
शब्द मार करड़ी घणी, विरला झेले कोय।
रामदास सो झेलसी, विरह विकलता होय ॥ ९ ॥

### सोरठा।

रामा शब्द संभाय, सतगुरु वाह्या तक्षमें।
आठ प्रहर घूमाय, घावलग्या सो जाणसी ॥ १ ॥

### साखी।

जन रामा सतगुरु मिल्या, शब्द जु वाह्या तीर।
उर अंतर नख सिख बिचै, सारै भिद्या शरीर ॥ १० ॥

इति।

## अथ ब्रह्म एकता को अंग।

सगुण जु निर्गुण रामदास, तू एको कर जाण।
एक ब्रह्म सब बीच में, समरथ पद निरवाण ॥ १ ॥
सगुण जु माया रामदास निर्गुण माहिं समाय।
एक ब्रह्म विस्तार है, दूजा कह्या न जाय ॥ २ ॥
पाला गल पाणी हुवा, जीव पलट हुवा ब्रह्म।
निर्गुण सगुण जु एक हुय, रामा छूटा भर्म ॥ ३ ॥
जीव मिलाणा सीव में, पलट हुवा निज ब्रह्म।

एक ब्रह्म सब बीच में, ताका वार न पार।
रामदास तासूं मिल्या, दुबध्या दूर निवार ॥ ५ ॥

इति।

## अथ ग्रंथ–गुरु–महिमा।

आये संत सधीर, लिये जगमें अवतारा।
खोले भक्ति भंडार, मिट्याहै तिमिर अंधारा ॥ १ ॥
अमर लोक सूं आय, सिंहथल माहिं विराजे।
तेजपुंज परकास, बजे अनहदके बाजे ॥ २ ॥
सतासंमाधि अगम जहँ आसण, सुखमण सहज समाधी।
आय रामियो चरणाँ लागो, सिख है आदि अनादी ॥ ३ ॥
हरिरामा हरि है अवतारा, अंतर कला कवीरूं।
नामदेवसा दृष्टि देखताँ, सूरा संत सधीरूं ॥ ४ ॥
पत प्रह्लाद चाल सनकादिक, ज्ञान सहित शुकदेवू।
ध्रुवसा ध्यान अटल अनुरागी, गोरख जैसा भेवू ॥ ५ ॥
दादूसा दीदार दुरंस, कोइ दर्शण पावै।
काल जाल सब जाय, भरम अघ दूर गमावै ॥ ६ ॥
दीर्घसा दिगपाल, मेरुसा अविचल कहिये।
सूरजसा परकास, समँदज्यूं थाह न लहिये ॥ ७ ॥
समँद संख्यामें होय, सत्तगुरु असँख कहाये।
गोविंदतें दीरघ, चंदतें शीतल थाये ॥ ८ ॥
ब्रह्म विलासी संत, ब्रह्म का है व्योपारी।
ज्ञान ध्यान गलतान, दीसतां दर्शण भारी ॥ ९ ॥
मुरधरके मँझ माहिं, प्रगट्या सच्चा साँई।
देख्या जगत ढ भेख, और ऐसा कुछ नाँई ॥ १० ॥
ऐसा है कोई संत, सूरवाँ कहियै साटू।
हरिरामा गुरुदेव, मिल्या पूरब पुन आदू ॥ ११ ॥
जो पावै दीदार, दुरस होय चरणा लागै।
भर्म कर्म सब जाय, काल अघ दूरा भागै ॥ १२ ॥
सिख कूं ज्ञान बताय, ब्रह्म के माहिं मिलावै।
ऐसी औषधि लाय, जन्मका रोग मिटावै ॥ १३ ॥
सुणिया था सुरलोक, देवता पायक पूगा।
अधिक ज्योति परकास, अनँत जहँ सूरज ऊगा ॥ १४ ॥

---

१ असंप्रज्ञातसमाधि। २ सहोदरमाई।

मिटिया तिमिर अनेक, तेज परकास्या माँही ।
रामाकूं गुरुदेव मिल्या, एक सचा साँई ॥ १५ ॥
ऐसा है गुरुदेव, हमारे शीश विराजै ।
जेती महिमा होय, गुरां कूं एती छाजै ॥ १६ ॥

## साखी ।

गुरुमहिमा सीखे सुणै, आपा लेह विचार ।
भजन करै गुरुदेव को, सो जन उतरै पार ॥ १७ ॥
गुरुकी महिमा रामदास, करता है दिनरात ।
सतगुरुसा दूजा नहीं, सत भाखतहूं बात ॥ १८ ॥

## चौपाई ।

सद्गुरु समी नहीं पर-दक्षिणा । सद्गुरु समा प्रेम नहिं चरणा ।
सद्गुरु समा तीर्थ नहिं तिरणा । सद्गुरु समा और नहिं शरणा ॥ १ ॥
सद्गुरु समा धूप नहिं रूपम् । सद्गुरु सम नहिं तत्व अनूपम् ।
सद्गुरु समा पुण्य नहिं दाना । सद्गुरु समा ज्ञान नहिं ध्याना ॥ २ ॥
सद्गुरु समा जोग नहिं जग्गा । सद्गुरु समा और नहिं सग्गा ।
सद्गुरु समी कहत नहिं कहणी । सद्गुरु समी रहत नहिं रहणी ॥ ३ ॥
सद्गुरु समा उडत नहिं गडिता । सद्गुरु समा पढ्या नहिं पंडिता ।
सद्गुरु समा पिता नहिं माता । सद्गुरु सा नहिं तत्व विधाता ॥ ४ ॥
सद्गुरु समा वीर नहिं बन्धू । सद्गुरु समा और नहिं सग्धू ।
सद्गुरु बिना नरक में जावै । सद्गुरु बिन कहु कौन छुडावै ॥ ५ ॥
सद्गुरु बिना कबहु नहिं छूटे । जहँ जावे जहँ जमरो लूटे ।
सद्गुरु बिना बहुत फिर भटके । जहँ जावे जहँ जमरो पटके ॥ ६ ॥
सद्गुरु बिना सर्व कों ध्यावै । गोगा पावू मात सरावै ।
सद्गुरु बिना सर्व कों जाणै । क्षेत्रपाल बहु भूत बखाणै ॥ ७ ॥
सद्गुरु बिना सर्व कों सेवै । धूप रूप सो बहु दिन लेवै ।
सद्गुरु बिना सर्व कों जोवै । करामात ऋधि सिधि कों रोवै ॥ ८ ॥
सद्गुरु बिना एक नहिं गूंझे । अनंत देवकों फिर फिर पूजे ।
सद्गुरु बिना बहु देव बखाणे । हरकी बात हलक्य कर जाणे ॥ ९ ॥
सद्गुरु बिना राम नहिं पावै । रसना कंठ किमु प्रेम मिलावै ।
सद्गुरु बिना हृदय नहिं शूधा । निभ्रनाम बिन कमलजु ऊंधा ॥ १० ॥
सद्गुरु बिना नाभि नहिं आवै । श्वासोच्छ्वास कहो किमु लावै ।
सद्गुरु बिन रसना नहिं बोलै । अन्तर ध्यान कहो किमु खोलै ॥ ११ ॥

सद्गुरु विन अजपा नहिं जाणै । रोम रोम ररं किसविधि माणै ।
सद्गुरु विना पंथ नहिं पावै । कैसे मिलकर जुगजुग जीवै ॥ १२ ॥
सद्गुरु विना पंच नहिं उलटै । काम पंरा कहु किसविधि पलटै ।
सद्गुरु विना अधः नहिं जाणै । ऊर्ध्व कमल कहूं किसविधि माणै॥१३॥
सद्गुरु विना मेरु नहिं छेदै । आकाश कमल कहु किसविधि भेदै ।
सद्गुरु विन अनहद नहिं पावै । त्रिवेणी तट कैसे न्हावै ॥ १४ ॥
सद्गुरु विना त्रिव्य नहिं लागै । ब्रह्मजोति कहु किसविधि जागै ।
सद्गुरु विन दशमा नहिं जाणै । सहज समाधि किसीविधि माणै ॥१५॥

## साखी

सद्गुरु विन सुधि ना लहै, कोटिक करो उपाय ।
रामदास सद्गुरु विना, सब जग जमपुर जाय ॥ १ ॥

## चौपाई ।

कोटि कोटि बहु ध्यान दिढावै । कोटि कोटि धुन ध्यान लगावै ।
कोटि कोटि बहु देव अराधै । कोटि कोटि किरिया जो साधै ।
तोहि गुरु गोविंद विन मुक्ति न जावै । सतगुरु विना काल सब खावै ॥१॥
कोटि कोटि तीरथ फिर आवै । कोटि कोटि असनान करावै ।
कोटिक दे पृथ्वी परदक्षिणा। निज्ञ नाम विन प्रेम न चरणा ॥ २ ॥ तो० ।
कोटि कोटि बहु तुलाविसावै । सोना रूपा दान दिरावै ।
और द्रव्य बहुतेरा देवै । सहस्र नाम निशीदिनलेवै ॥ ३ ॥ तोहि० ।
कोटि कोटि जिग होम करावै । कोटिक ब्राह्मण नोति जिमावै ।
कोटिक गउवाँ दान दिरावै । कोटि कोटि बहु हेत लगावै ॥ ४ ॥ तोहि० ।
धर्म करै कन्या परणावै । दत्त दायजो कोटि दिरावै ।
कोटि कोटि कन्या फल लेवै । सर्व शेष कूँ बहु धन देवै ॥ ५ ॥ तोहि० ।
कोटि कोटि व्रत सत्त कमावै । कोटिक तपस्या तप्प करावै ।
कोटिक धरत करै बहुतेरा । पोत पदर लूटावत डेरा ॥ ६ ॥ तोहि० ।
कोटि कोटि ऋधि सिद्धि कमावै । कोटि कोटि भंडार भरावै ।
सदावरत बहुतेरा देवै । कालगुरुकूँ नि... तोहि० ।
कोटिक कहत कहत बहु कहणी । ... ।
रेचक कुंभक जोगजु साजै । ... ॥ तोहि० ।
कोटि कोटि उड़ता बहु ... ।
कोटिक अगम नि... ॥ तोहि० ।
कोटि करै बारै ...

सज्जन परख विप्र विच वेली, कुलवन्ती कुल लाजा ।
धर्माध्यक्ष दुभख में पूणा, परमारथ हित जाजा ॥ ५८ ॥
सूरा खाग सती जल देही, आसत सिद्धि सदाई ।
परख सभाव दिना केइ रहता, गरथा रीस न काई ॥ ५९ ॥
वनिता समय शील की पारख, परगट साख शिरोमन ।
अपनी कला दिखावत आपे, जानत सबै मनोमन ॥ ६० ॥
साद अनादि मिल्याँ का निश्चय, परचै शब्द सतोलौं ।
निर्गुणसार वज्र अणअक्षर, अपरमपार अतोलौं ॥ ६१ ॥
बीजक सिद्ध मोक्षको मारग, परगट जनाँ सदाई ।
नमस्कार ऐसा ततवेता, भूल न परत कदाई ॥ ६२ ॥
जूनो द्रव्य देख अंक पावत, पिता आथ खत साखं ।
गुरु प्रसाद साध घट निर्णय, सत्तशब्द मुख भाखं ॥ ६३ ॥
चार प्रकार प्रगट धुर बानी, ताका भेद बताऊँ ।
अर्थ माहिं सबको परिपूरण, गरथाँ पार न पाऊँ ॥ ६४ ॥
परगट सदा साध घरह्वासिल, दोय अंक सत चिद्दा ।
प्रथमहि गुरू पढ़ाया हमको, श्वास श्वास पर सिद्धा ॥ ६५ ॥
जिनका दास पास नित चरणाँ, मन वच सुरति हमारी ।
अनुभव वाच साच उर आतम, परमपुरुषसे यारी ॥ ६६ ॥
खानाजाद गुलाम गुलामी, नितप्रति एकण धारा ।
भूँडा भला रावरा चाकर, घर जाया प्रतिपारा ॥ ६७ ॥
करुणा भाव वीनती दासा, आदि अन्त इक अंगा ।
समता लियां सर्व सुखदायक, निश्चल चित मन चंगा ॥ ६८ ॥
करता राम नहीं मैं करता, सदा दीनता माँई ।
अकरणकरण उधारण समरथ, चरण शरण जन साँई ॥ ६९ ॥
इन आशय वायक ब्रह्मवाणी, दास शिरोमणि सारं ।
बोध अनेक प्रगट चष आतम, अरस परस दीदारं ॥ ७० ॥
प्रथम जगत ते भयो उदासा, माया भर्म अनेका ।
स्वप्न जंजाल तजौं कुलकर्मा, भजौं शुद्ध मन एका ॥ ७१ ॥
प्रथम एकर मन गुरुगम धारण, सत्संगति घट माँई ।
ज्ञान खड्ग पासी मोह वादृत, निर्भय खाग वजाई ॥ ७२ ॥
सदा निशंक रहे निर्दापे, बन्धन ते निरवाला ।
केवल मंत्र जपै उर आनंद, राम शब्द मतवाला ॥ ७३ ॥
अन्तःकरण वासना त्यागी, शान्ती बन मँझ रहता ।
. पत्ती क्रोध कदे नहिं जावै, सत भिक्षा सत लहता ॥ ७४ ॥

पाया तिकाँ वहाँ "लिवें" लागी, परमपद गलताना ।
पाँचों तीन मध्य नहिं डोलै, यह "पतिव्रृत" का बाना ॥ १०९ ॥
चेत 'चेतावनि" चितके माहीं, धरिया सब्र जँजाला ।
"मैनका" भर्म सकल अघ मेटण, "मनमृतक" जु गुण गाला॥११०॥
मन वृति त्याग वासना त्यागी, तन पर झूठ बँधाणा ।
"सूक्ष्ममारग" सन्तका चलना, दास सपूत मँडाणा ॥ १११ ॥
"लम्बामार्ग" विकट गति चलना, विचमें विघ्न अनेका ।
"माँया" तीन प्रकार विलूधा, डाकण भखण विसेका ॥ ११२ ॥
देखत तजै छीन सब खावै, "मान" सवल घट माँई ।
"चाणंकअंग" एक विन फोकट, भूल परे सुन जाँई ॥ ११३ ॥
कहिहाँ कहा सन्त सब साक्षी, "कामीनर" जु ठगाणा ।
तिरिया रूप वाघणी जानो, मदनाँ घाव वचाणा ॥ ११४ ॥
"सहेज(हि)सुक्ख" रामके शरणे, "साँच" वाच नहिं डरणा ।
कंचन हाथ काच करि काने, साचा पार उतरणा ॥ ११५ ॥
भ्रम जंजाल जगत उलझाणो, हाथाँ मंड पुजावे ।
"भ्रमविध्वंसनअंग" जनेश्वर, एक अखंडी ध्यावै ॥ ११६ ॥
के तन "भेख" धारि भूलाणा, भला "कुसंग" न होई ।
गंगा नीर सिन्धु मध मेला, छोत मिटे नहिं कोई ॥ ११७ ॥
देख "सुसंग" इम दरशाणा, नींव चन्दन के संगा ।
भीतर भिद्या विना सब झूठा, वाँश गंठ नहिं रंगा ॥ ११८ ॥
ऐसे रहा "असाधु" अचेतन, वायस गिरा न कीरं ।
उद्र कहा सूर सुध पावत, शठ अज्ञान अधीरं ॥ ११९ ॥
"साधु" सदा सबका सुखदायक, मन वच क्रम इकधारा ।
हंसा चुगे नाम निजमोती, निर्पख रह्व संसारा ॥ १२० ॥
"देखादेखि" करे नहिं कयह, कुल मारग को त्यागे ।
फीक्षाँ नाल जान जग उग्र जु जन जग पथे न लागे ॥ १२१ ॥
जग जन अंग एक नहिं कयह, अनक्ष पक्षि गति जैसी ।
पाला देख देख जल मोती, विनस शिर कुण रैसी ॥ १२२ ॥
"साधूंसाक्षीभूत" सदाई, गुणा अतीत असंडा ।
सागर सीप रहे विन भाराय, मुक्ता उभ्यै समंडा ॥ १२३ ॥
ता रचना वर्णन कहा गाऊं, "साधुं ( कि ) महिमा" भारी ।
रामहि रतन और नहिं सर भर, इन्द्र जु आदि भिखारी ॥ १२४ ॥
मध सत गहाँ विना सब खप्पा, "मध्यंअंग" जन रत्ता ।
यह है "ज्ञानविचार" सनातन, गावै सन्त अनन्ता ॥ १२५ ॥

के जन दास उदास संभवी, के सुखदह की धारा।
प्रगट बोध सबको मारग, राम शब्द ततसारा ॥ ९२ ॥
चार खानि प्रगटे जिव सबही, ताकी बानी चारों।
चार पदारथ सिध परमारथ, चत गत मुक्ति मिलारों ॥ ९३ ॥
चार अवस्था आतम उपजत, ज्ञान दृष्टि परकासी।
शुभ जु क्रिया जन सेव सदाई, एकाएक उपासी ॥ ९४ ॥
द्वितिये उपज विरह उर मेले, तृतिये त्रिभुवन मोहा।
चतुर्थ अरस परस मिल खेलूं, सुरता नैन संजोया ॥ ९५ ॥
तत्पर सुक्ख छक्या तद बोल्या, अनुभव शब्द रसालूँ।
ज्ञान प्रकाश अंग गलताना, एकसे एक विशालूँ ॥ ९६ ॥
जीव अंकुर भक्त उर अवनी, उदय भया तत्कालूँ।
दुइ दल खुले अक्षर दुइ आदू, बरप्या प्रेम विचालूँ ॥ ९७ ॥
सद्गुरु ज्ञान घटा घन बरषत, भक्ति वृक्ष गरजाणा।
तत रत पेड मूल अविनाशी, बाणी डाल बँधाणा ॥ ९८ ॥
ता मध अंग प्रगट उपशाखा, बडनामी विस्तारा।
उपमेय नहीं उपमा कैसी, कहिहौं कछु अनुसारा ॥ ९९ ॥
"नमेस्कार" "गुरुदेव" सदाई, जिव सद्गत्ति "गुरुपारख"।
"गुरुवन्दन" "गुरुधर्म" सनातन, चरण शरण भव तारक॥१००॥
"सुमिरणअंग" "सार ( इक ) सुमिरण", सुमरण चार प्रकारा।
"अर्फल" एक अविगत को चीन्हे, यह "उपदेश" सचारा॥१०१॥
ताहि प्रसाद "विरेह" उर उपजत, पाऊँ प्रीतम प्यारा।
अटपट बैन इवास शर घायल, दरशण दो करतारा ॥ १०२ ॥
"ज्ञानेसंजोगविरह" नव जोवन, अग्नी सिन्धु जलाया।
मच्छी उडी अकाशां माहीं, आतम "परेचा" पाया ॥ १०३ ॥
"परचेसुर" यारि तब लागी, यह साधारण कीजे।
सोज समेत ज्ञान असवारी, मिल अपना सुख लीजे ॥ १०४ ॥
अम्मर पीव परचा "पिवेपरचे", परमानन्द सँगाती।
यह है "रेस" सबै ते मीठा, पीयाँ ताप न ताती ॥ १०५ ॥
ताको "लोभ" सदाई कीजे, तत कमँडलु भर नीरं।
पीपी अधप तलब के धोरे, श्वासोच्छ्वास अधीरं ॥ १०६ ॥
हरि बिन सर्व भया "हैरोना", पढि पढि इकत बौताना।
आन उपाय करी सो भूला, वे सब जान अजाना ॥ १०७ ॥
"हैरतेअंग" बूँद बिच गागर, सागर बूँद समावे।
"जरणा" धार पार पुरुषोत्तम, भाव पदारथ पावे ॥ १०८ ॥

"भैनिवेय" को कहे न माने, जाँवहीं सन्त हमारा।
सो तो मिलिया मलमूत्रमलपति, भूला जिंह गँवारा ॥ १४३ ॥
ऊँचा नीच इसी विधि कहिये, अघ अंग नहिं मेरा।
बिन हरिभक्ति नीचसे नीचा, श्रेष्ठ भक्ति करवैया ॥ १४४ ॥
"निन्दा" नहीं साच कह साधू, आतम अर्थ विचारो।
हितकी बात सकल सुखदायक, अवगुण मिटयाँ उधारो ॥ १
गुण गुसार निंदै नहिं साधू, दार गुसार गुमावे।
"दयानिर्वैरता" आप माहीं, सब की पीर मिटावे ॥ १४६ ॥
"सुन्दर" सार करो अविनाशी, तुम बिन कौन छुडावे।
एक अधार अजोनी आनँद, सायद सन्त बतावे ॥ १४७ ॥
"उपजैनअंग" हुवै यह उपजत, माग विदेश पयाणा।
षोड शृंगार तज्यां सुख पावै, आतम तत्त्व ठिकाणा ॥ १४८ ॥
नौका नाम तिरो भवसागर, उपजन अंग सदाई।
"कस्तूर्यांमृग" ज्यों मत भूलो, भ्रमत मुआ दुखदाई ॥ १४९
जावे नहीं "निर्गुण" शठ दुर्मति, पर्वत सुधा मिलाणा।
कोटि प्रकार कहो सुख आतम, मनमुख अध बँधाणा ॥ १५०
हरि परताप जिकाँ गति ऐसी, सदा "दीनता" माँई।
मैं सो नीच नीचसे नीचा, पतित उधारण साँई ॥ १५१ ॥
यह "तनमौलाअंग" धारणा, किनकों रोय बताऊँ।
हिन्दू तुरक कहा षट्दर्शण, पखके दिशा न जाऊँ ॥ १५२ ॥
निर्पख एक निजानँद आनँद, हरि गलतान दिवाना।
"मौला" श्वास उश्वास सुमरणा, अजपा जाप समाना ॥ १५३
"कँडवीवेलि" जान जग ताँता, तृष्णा आश पसारा।
जोगी जती सिद्ध कहा तपसी, फल तरबूज विचारा ॥ १५४ ॥
उदय अंकूर आदि सम कड़वा, खिर अरु अवनि मिलाणा।
लकड़ी लगी जली जद वेली, मूल गयाँ फल खाणा ॥ १५५ ॥
"वेँलि" अनादि साध घर माहीं, "वेहद" जाय समाणा।
तीन प्रकार तजी हद रचना, अपरम परम कहाणा ॥ १५६ ॥
सुमरण मेधा विधि अस्थानं, आतम शब्द पयाणा।
"सुरतिविचारअंग" सब निर्णय, केवल सुरति समाणा ॥ १५७ ॥
"ब्रह्मसमाधि" साध पद पूरण, नव तत गले अखंडा।
"मायाब्रह्म" (भयो जद) निर्णय," छाया "वृक्ष" अमंडा ॥ १५८ ॥
अक्षर ब्रह्म क्षर सोमाया, गुरु परसाद प्रकासी।
ररंकार "निर्गुण (निजनामी), सगुण" शु ममो थकासी ॥ १५९ ॥

"सारग्राही" हंस जनेश्वर, पय पानी निरवाला ।
माया ब्रह्म करै उर निर्णय, ततदर्शी मतवाला ॥ १२६ ॥
"पिउपहिचान" लिया घट भीतर, बाहिर कौन मनावै ।
जोत उद्योत सर्वज्ञ अगोचर, पूरण ब्रह्म धियावै ॥ १२७ ॥
यह "विश्वास" पूर हरि आशा, मन वच कर्म सदाई ।
पोषण भरण सर्व प्रतिपालन, भूलै नाहिं कदाई ॥ १२८ ॥
चिन्ता मेटि धरो उर "धीरज" हरि है पार उतारण ।
"विरक्तअंग" सारकी चोटाँ, नटणी वरत विचारण ॥ १२९ ॥
गर्व निवार अगमगति अविगत, "समर्थ" करै स होई ।
तृण ते वज्र वज्र ते तृण सम, नाच नचावै सोई ॥ १३० ॥
हर्ष रु शोक मिथ्या भय संशय, "शून्यसरोवर" न्हाया ।
जन्म रु मर्ण गया किण दिशिनें, अक्षर मँझ समाया ॥ १३१ ॥
"प्रेम" प्रवाह भया गलताना, "कुशब्द" लखै न कोई ।
अजरा जरै कौन है शत्रू, मेरा मंझ स कोई ॥ १३२ ॥
"शब्द" स तीर भया मन घायल, जानै वाहन हारा ।
ताकी वाज गगन मग निकसी, अनहद शब्द अपारा ॥ १३३ ॥
"कर्म" अनेक मिथ्या जन केरा, पाप पुण्य सब जाना ।
"कौल" जाल ते भया निदावै, ब्रह्म समँद सुख माना ॥ १३४ ॥
"मच्छी" नीर लह्या चित निर्मल, अघट अमर सुख पाया ।
ऐसी प्रीति बहुरि नहिं बिछुरत, कीर न जाल बधाया ॥ १३५ ॥
सही "संजीवन" यही ज औषधि, "चितकपटी" कहा जानै ।
मनतैं मोट तनाँ पर उज्वल, विद्रुम घोर समानै ॥ १३६ ॥
परगट जान असल यह कमसल, मन वच कर्म बुहारौ ।
सत्य असत्य कहो कद एकै, कुन्दन तुरुस निकारौ ॥ १३७ ॥
"गुरुशिषअंग" मिलै जद महरम, ओतप्रोत दरसाणा ।
बूझै ब्रह्म परम करदेवै, आतम तत्त्व ठिकाणा ॥ १३८ ॥
योही "हेतप्रीत" सत जानो, दूरापन उरमाहीं ।
गुडनी डोर सुरति के धोरै, मेरा मुझ्झ मिलाहीं ॥ १३९ ॥
"सूरा" होय खाग सत सुमरण, मन दुर घात हटाणा ।
"जीवतमृतक" हुया सोपाया, अधरा अमर मिलाणा ॥ १४० ॥
"मांसअहारी" सोकह जानै, गोजर श्वान भुलाना ।
हीरो जन्म "अपारख" खोयो, कोडी हाथ विकाना ॥ १४१ ॥
"पारख" परी जिकाँ शुधि पाई, द्रव्य हमारा येही ।
अन्तर परख दीके इकधारा, हीर अमोलक लेही ॥ १४२ ॥

(ग्रन्थ)

"ज्ञानविवेक ग्रन्थ" जब आयो, "गुरुमहिमा" परताप दिखायो।
"भक्तमाल" चेतो "चेतावनि", "जमफांसगती" सन्त करावनि ॥ १ ॥
"मर्न (से) राइ" करै "जगंजन" धिन, "रणजीत" सूरा सन्त भरमन।
"अमरबोध ग्रन्थ" भय पारा, "मूलपुराण" सोझिया सारा ॥ २ ॥
"उभयज्ञान" दुइ अक्षर पाया, "आदिबोध" तत अर्थ समाया।
दत "आकाशबोध" सर्वंगी, "नाममाल" रतनाम अभंगी ॥ ३ ॥
"आतमसार" लिया तत ताई, "ब्रह्मजिज्ञास" भया घट माँई।
"षट्दर्शण" का निर्णय भया, "पदपचीसग्रन्थ" ओर थया ॥ ४ ॥
"बालबोध" जन्मत धुर गायो, "पंचमात्रा" स्वरूप दिखायो।
"सोलहकला" प्रकट घट माहीं "आत्माबेलि" सजीवन ताहीं ॥ ५ ॥
"निरालंब" हरिजन पद पूरा, "नीसाणी" पदब्रह्म निज नूरा।
निर्णय नाम ग्रन्थ अख्याया, साखी अंग सर्व दरसाया ॥ ६ ॥
कवित रेखता हरिजस जेता, कुंडलिया सवैया हरि हेता।
ज्ञानसरोवर झूले जबही, चन्द्रायणा सोरठा सबही ॥ ७ ॥
दास उदास रु संभव सुखवह, अनुभव हरिजन चतविध सिधवह।

(श्रीराम-परची विश्राम १७)

इति श्रीरामस्नेहधर्मप्रकाश सम्पूर्णम् ।

श्रीरस्तु कल्याणमस्तु ।

---

## अथ श्री १०८ श्रीकबीर साहबके अनुभव शब्द ।

कबीर प्रणमत गुरु गोविंद कूं, अब उन पंथी सोय।
पहल भये परणाम तिहिं, नमो सु आगे होय ॥ १ ॥
कबीर सब कोउ डरपे कालसूं, ब्रह्मा विष्णु महेश।
काल डरे करतार सों, जय जय जय आदेश ॥ २ ॥

रेखता-

उतरे थान विश्राम या जीवको और विश्राम नहिं कोइ भाई।
स्वर्ग अरु मृत्यु पाताल छूटे नहीं जहां जावे तहाँ काल धाई।
एक निज स्वर्ग ऊपरे थानके आसरे नाहिं छूटे।
आसरे काल जम को नहीं थानके आसरे काल कूटे ॥
यह तप्प तीर्थ व्रत योगत्त जोग अरु जग सब देख ठाई।
विश्राम बिन पार पहुँचे नहीं वेद अरु पुराण सब देख आई।

१ स्वर्ग, एकके थान ।

"ब्रह्मपर्केता" एक अभंगी, ता पर अंग न कोई।
सबके परे प्रगट सब माहीं, रमता राम स कोई ॥ १६० ॥
भक्ति विलास प्रगट जन माहीं, अपरम अनुभव धारा।
देशकाल उपजत परसंगा, अर्थ शिरोमणि सारा ॥ १६१ ॥
वाणी चार अंग चौरासी, उपमेय अंग अपारा।
परगट साख शिरोमणि साखी, सद्गुरु शब्द उधारा ॥ १६२ ॥
शिव अवधूत नमो योगीश्वर, आसण लख चौरासी।
एता छन्दवर्ण शिव परगट, आतम एक उपासी ॥ १६३ ॥
लख मध एक भया चौरासी, सेनापति परवानू।
लख चौरासी जीव उपाया, ब्रह्मा सृष्टि विधानू ॥ १६४ ॥
पोषण भरण सबका पालक, विष्णुदेव सब नायक।
भक्त उपास दास का रक्षक, धर अवतार सहायक ॥ १६५ ॥
केवल मंत्र सबको बीजक, परगट साख बतावै।
तारण तरण परश परमानँद, अनुभव शब्द दिखावै ॥ १६६ ॥
परगट अंग जनाँ की वाणी, सब तत सार पिछान्या।
इसविधि ब्रह्म भया पारायण, महा परम सुख मान्या ॥ १६७ ॥
अक्षर भया लहा घर आदू, सूत्र रु तत्त्व जलाया।
घण सो काल खाय नहिं सकिहै, वज्र अडंक सवाया ॥ १६८ ॥
परगट शब्द कृपा गुरु कारण, यह फमज्या जन केरी।
इसविधि बीजक द्रव्य दिखाया, कहा-कहै मति मेरी ॥ १६९ ॥
अवर्ण कहा वर्ण में आवै, शब्दाँ शब्द दिखाया।
रामदास सद्गुरु के शरणै, उर उद्योत सवाया ॥ १७० ॥

दोहा।

अघ तिमिर भ्रम दृष्टिता, दूर करी गुरुदेव।
जन रामा आतम उदय, अनुभव पाया भेव ॥ २ ॥
प्रगटबोध परकासिया, वाणी अंग विचार।
देशकाल संयुक्ति सब, खंडण आन विकार ॥ ३ ॥
गुरु सन्मुख शिख आतमा, प्रीति जु जिनके होय।
रामशब्द धारण करे, भूल परे नहिं कोय ॥ ४ ॥
जन अगाध चन्दन सदा, प्रगट दिखायो मोहि।
राम साधु छोडूँ नहीं, जो कल उतथल होहि ॥ ५ ॥

इति प्रगटबोध।

1 यह ग्रंथ अवश्य विचारणीय है।

भजन के वास्ते संत जन कहत है नाम रसलीन यह नाम केरा।
नाम अरु ठाम कुल गाम नहिं ठेहिरि अगम अरु निगम गुरु गहत घेर
इन्द्रियां द्वार मन यार पहुंचे नहीं सकल परकास करि रहे न्यारा।
रूप अरु रेख वपु भेस नहिं पाइये कहै कबीर सोइ पीर प्यारा ॥ १०
एक बिन दूसरा दृष्टि आवै नहीं एक बिन दूसरा कौन दूजा।
एक बिन दूसरा सेव कहो कौन की एक बिन दूसरा कौन पूजा ॥
पांच अरु तीन का सर्व मंडाण है एक प्रकाश ब्रह्मंड कीया।
कहै कबीर अब द्वैत दीसै नहीं एक ही इष्ट गुरु देव दीया ॥ ११ ॥
अलख मर्य्याद अर्याद समर्थ धर्णी नाम निर्वाण ते गाह नाहीं।
शेष शिव विरंचि ते पार पावै नहीं उदय अरु अस्त नहिं धूप छाहीं॥
रूप नहिं रेख नहिं वरण वासा नहीं आप अलेख सब ठौर पूरा।
कहै कबीर कहुं लिप्त होवै नहीं लहै कोई सतगुरु ज्ञान पूरा ॥ १२ ॥
कथत है ज्ञान अरु ध्यान मुनि धरत है चलत विचार करि पंथ माहीं
सास उसास की गूदड़ी सीवतां सुरति की सुई तहां अनंत जाहीं ॥
रहै निरधार कोइ द्वंद में ना पड़े मच अरु पवन का करत मेला।
कहै कबीर फिर फूट चाले नहीं सहज दरियाव में सहज पेला ॥ १३
कर्म अरु भर्म संसार सब करत है पीव की परख कोइ संत जानै।
सुरति अरु निरत मन पवन कूं उलटिके गंग अरु यमुनके घाट आनै
पांच कूं नाथि के साथ सोई लिया अधर दरियाव का सुक्ख मानै।
कहै कबीर कोइ संत निर्भय रहै जन्म अरु मरण का भर्म मानै ॥ १४।
चक्र के बीच में कमल अति फूलिया तासका सुक्ख कोइ संत जानै
कुल्फ नव द्वार अरु पवन कूं रोकणा भृकुटी मध्य मन भँवर ठानै ॥
सिंधु की घोर चहुं ओर तहाँ देत है अधर दरियाव का सुक्ख मानै।
कहै कबीर यूं सुख सिंधु झूल है जन्म अरु मरण का भर्म भानै ॥ १५ ॥
गंग अरु जमुन के घाट कूं खोजले भँवर गुंजार जहाँ जुग्ग भाई।
सरस्वती नीर तहाँ देख निर्मल बहै जासका जल पियाँ पाप जाई ॥
पांच की प्यास तहाँ देख पूरी हुई तीन की ताप तहाँ लगे नाहीं।
कहै कबीर तहाँ अगम का खेल है गैब का चानणा देख माहीं ॥ १६ ॥
बोलरे बोल अब चुप्प कूं है रहा बोल मन सूवटा ब्रह्म बाणी।
पांच कूं पलट करि तीन कूं जीत ले महल चौथैतणी खबर जाणी ॥
गगन गरजै तहाँ नीर नीझर झरै पाक पीवै कोई संतपूरा।
कहै कबीर मसतान माता रहै बिना मृदंग तहां बजत तूरा ॥ १७ ॥
अगम अस्थान गुरु ज्ञान बिन ना लहै लहै कोइ संत गुरु ज्ञान पूरा।
द्वादश पलटि करि षोड़शा प्रगटे गगन गरजै तहाँ बजत तूरा ॥

नाम परताप तिहुँ लोक छाना नहीं भौसिंधु के तिरन कूं चन्या मेरा।
संत अनेक तरि पार पैले गये कहै कबीर निज नाम तेरा ॥ १ ॥
वारही वार रटि राम रस पीवणा भटकि मत भर्म में भूलि जाई।
जहाँ जावे तहाँ सूत सुलझै नहीं उलटि उलझै तहाँ जाय भाई ॥
सुलटि अवजूद में पलटि मन पवन कूं परम सुखधाम जहां प्राण लावै।
कहै कबीर यहाँ अजब विश्राम है रोमही रोम रस राम पावै ॥ २ ॥
मन वारही वार ररंकार रसना रटो सार सुखसीर निज नाम नेरा।
पाप का नास अरु ताप लागै नहीं चतुर अस्सी तणा मिटै फेरा ॥
नाम परताप तिहुँ लोक छाना नहीं शेष शिव विरंचि सब साधु गावै।
कहै कबीर गुरु दई है औषधी पीवै सो पार भवसिंधु पावै ॥ ३ ॥
देह गुण त्यागि अरु लागि हरिनामसूं जागिरे जागि अब कहा सोवै।
ज्ञानसमसेर ले मारि मन मीर कूं पांच कूं पकड़ि ज्यूं पीर होवै ॥
गगन का तखुत परि जुगति कर खेलणा रोक नवद्वार ज्यूं कमल फूलै।
कहै कबीर तहाँ काल लागै नहीं सहज दरियाव में प्राण झूलै ॥ ४ ॥
नाम ही ज्ञान अरु ध्यान पर नामही नामही भक्ति वैराग थाई।
नाम ही प्रेम निज नेम सो नाम ही नाम ही जोगकी जुगति भाई ॥
शील अरु साँच संतोष पर नाम ही नाम ही जप्प अरु तप्प कीया।
कहै कबीर यह कृत्य बाकी नहीं रोमही रोम निज नाम पीया ॥ ५ ॥
फेर रे फेर मन पवन कूं घेर रे सुरत की डोर सूं जेर भाई।
अधः अरु ऊर्ध्व के बीच में रोकणा नाम कूं छांडि नहीं अंत जाई ॥
निकट विश्राम निजधाम नेड़ा सही गुरां के ज्ञान तें होय पारा।
कहै कबीर यों नीर मुकलावणा चूहड़ी चाहका करो चारा ॥ ६ ॥
पवन के रोकणे मन्न भी बोलता मन्न के रोकणे तन्न बोलै।
तन्न के रोकणे तेज में खेलिया तेज में खेल के पाट खोलै ॥
देव कृपालु तब होय कृपालुता प्रेम प्रकासका सुफल आवै।
दास कबीर तहाँ अलख अपता रहो विना कर तांतियाँ नाद वावै ॥७॥
जोगकी जुक्ति विन मुक्ति होवै नहीं जुक्ति विन कर्मही नाहिं छीजै।
जोगकी जुक्ति विन साधु पद ना लहै जोगकी जुक्ति विन कौन धीजै ॥
सुरति मन पवन कूं फेर उलटा चलो शील अरु सांच संतोष धारो।
कहै कबीर यों राम रसना जपो काम अरु क्रोध मद लोभ मारो ॥ ८ ॥
राम कह राम कह राम कह लीजियो राम विन काम नहिं और कीजै।
सुरति मन पवन कूं फेर उलटा चलो रोम ही रोम रस राम पीजै ॥
आदि ही अंत मध्य एक ही आसरा एक विन दूसरा आन नाँई।
दास कबीर यूं कहत पुकारिके एक तूं एक तूं एक साँई ॥ ९ ॥

काम बलवान सब जीव अंधा किया पड़्या मन स्वारथी संग झूलै
कहै कबीर कोइ संत जन ऊबरे नाम निर्वाण नहि पलक भूलै ॥ २
तरक संसार से फरक फारक सदा गरक गुरु ज्ञान में सदा जोगी
अधः अरु ऊर्ध्व के बीच आसन किया बंक प्याला पिवै रस्स भोग
अधर दरियाव तहाँ जाय डोरी लगी महल बारीक में मौज पाया
कहै कबीर यूं संत निरभै भया परम सुख धाम जहां प्राण लाया ॥
देव निर्वाण तहाँ बाण लागै नही सकल कालां सिरै काल देवा।
विष्णु शिव शेष अज पार पावै नही चंद अरु सूर दोउं करत सेवा
तेज क्षिति पवन जल रहत आशा महीं निगम ह्रू कहत नहिं पार अ
कहत अग्गाध सब साध सेवै सदा दास कबीर तहाँ शीश न्यावै ॥
सच्चा साँइयाँ एक तूं अवर दूजा नही दृष्टि दीसै जिकी सर्व माया।
गुणां के कृत्य परपंच सब विनसही दीसता नही कोइ रहण पाया ॥
घट्ट अरु मठ्ठ महदादि थिर नाँ रहै रहैगा आदि सोई अंत माँई।
कहै कबीर मैं तासकी बंदगी एक भरपूर सर्वज्ञ साँई ॥ २६ ॥
पांव अरु पलक की आरती कौनसी रैण दिन आरती संत गावै।
घुरत नीसाण जहाँ गैब की झालराँ गैब की घंट का नाद आवै ॥
तहाँ नींव विन देहरा नाम निर्वाण है गगनका तख्त पर जुक्ति सार
कहै कबीर तहाँ रैणदिन आरती पातियाँ पाँच पूजा उतारी ॥ २७ ॥
साँइयां आप की सेव तो आप ही जान हो आप का भेव कहो कौन पा
आपनी आपनी बुद्धि अनुमान है वचन विलास करि लहर लावै ॥
इसो मोहि आत है देख वा उक्ति को निगमहू कहत नहिं पार पावै
कहै कबीर इथ सैन गूंगातणी गूंग होवै सोई सैन पावै ॥ २८ ॥
रजा तुम साँइयाँ करो सो होयगी आपकी रजा कहो कौन मेटै।
बूडता जीव तारै तुझे पलक में केई असंख्य जुग नाहिं भेटै ॥
उलटका पलट अरु पलटका उलट है आपका खेल कहो कौन पावै
पलक में भांज करि फेरि रचना करै कहै कबीर मैं रहा हावै ॥ २९ ॥
खेल अवधूत का महा अद्भुत है दूत परपंच का लेस नाहीं।
गुणमयी कृत्य सब कालकी दाढमें शेष शिव विरंचि अरु विष्णु ताहीं
रहै निर्धार आधार थिर नां रहै विसर संसार आधार माहीं।
कहै कबीर यह खेल निश्चय किया जन्म अरु मरण का भर्म जाहीं ॥३०
देख अवधूत का ज्ञान का घेसला कालके जाल कूं दूरि तोड़ै।
गुणमई कृत्य कूं फाटि पायमाल करि पांच पचीस कूं पलटि मोड़ै ॥
राग अरु दोषकी भींत कूं दाहि करि भरम के कोटकों फेर फोड़ै।
कहै कबीर यूं प्रेम परकास करि सुरत अरु निरत का तार जोड़ै ॥३१॥

इला अरु पिंगला सुषुम्णा सोधि करि अधः अरु ऊर्ध्व बिच ध्यान लावै।
कहै कबीर सोई संत निरभै रहै कालकी चोट फिर नाहिं खावै ॥ १८ ॥
छक्या अवधूत मस्तान माता रहै ज्ञान वैराग सूं छक्या पूरा।
सास उसास का पेम प्याला पिवै गगन गरजै तहां बजै तूरा ॥
पूठ संसार सूं राम राता रहै जतन जरणा लियां जुगति खेलै।
कहै कबीर यूं पीर सूं सर परू सहज सुखधाम में प्राण मेलै ॥ १९ ॥
संत की चाल संसार सूं भिन्न है सकल संसार में चहल बाजी।
हिंदू मुसलमान दोउं दीन सरहद्द बने वेद कतेब प्रपंच साजी ॥
हिंदू को नेम आचार पूजा घनी व्रत एकादशी रहै राजी।
बाकरा मारि मुख मांस भक्षन करै भक्ति नाहिं होत या दगाबाजी ॥
सर्व वध जीव अपराध के मूल है कठिन या चूक तुम चेत बाजी।
सर्व धर्म ऊपरे कृष्ण गीता कथी कृष्ण का कहा तू मान बाजी ॥
कहा गीता पढ़ी दृष्टि सूझी नहीं यों थकिमुवा नर मूढ़ पाजी।
मुहम्मद या करीम कृष्ण कहाँ क्या फरक बहस कर सुनो कहा बीन बाजी
मुसलमान कलमा पढ़ै तीस रोजा करै बांग निवाज धुन करत गाढ़ी।
बकरी मुरगी जीव जहै करै गाय पछाड़ि करि कूद काढ़ी ॥
जुलम एता करै बिहिश्त काहे मिलै खून अपराध की व्याधि बाढ़ी।
होय हिसाब तब जाय क्या देत है ले चले फरिश्ते पकरि दाढ़ी ॥
होय तंबीर जब कठिन कूंदी करै चाम दल कष्ट तहाँ परे गाढ़ी।
मुहम्मद महरबान दया दिलसे करो जहां रोजा तहां बिहिश्त ठाढ़ी ॥
जहाँ रब राज तहाँ बाज अनहदतणी महरपद मुहरेममें सुरति गाढ़ी।
कहै कबीर जहाँ साहिबी सो करै आप तिन चीन्ह सब कुफुर छाड़ी॥२०॥
तिलक माथे दिया हाथ में लाकड़ी भजन का भेव तो नाहिं पाया।
शील अरु सांच संतोष अंतर नहीं कनक अरु कामिनी जहर खाया ॥
गूदड़ा पहरि करि बक आसन किया मच्छली गिटन सूं हेत भारी।
कहै कबीर जब काल गढ घेर है कौन गति होयगी जीव थारी ॥ २१ ॥
पर्वतां दोय में जीव बहु उलझिया बनी के बीच में लूट लीया।
पांच पैंडायताँ प्रगट पैंडादिया तासकै बीच कोइ संत जीया ॥
भीर भगवंत अरु शरण गुरु देव की घाटियाँ लंधि करि पार हूवा।
कहै कबीर यूं खेयलै सावती बहुरि विषधार में नाहिं बूवा ॥ २२ ॥
करत परतीत सो खाय गोता सही रहै निरभै तहां चोर लागै।
अग्नि के संग ज्यूं बीच पिलघल चलै कामिनी संग यूं काम जागै ॥

## पद २

माइ गोविंद रु बाप गोविंद जाति पांति गुरु देव गोविंद । टेर
गोविंद ज्ञान रु गोविंद ध्यान सदा आनंदी राजाराम ॥ १ ॥
गोविंद गावै गोविंद नाचै गोविंद भेष सदा नृत्य काछै ॥ २ ॥
गोविंद पाती गोविंद पूजा नामो भणै मेरे देव न दूजा ॥ ३ ॥

## पद ३

इतना कहत तोहि कहा लागत । रामनाम ले सोवत जागत । टेर
ध्रुव प्रह्लाद इह गुण तारे । रामनाम अक्षर हृदै विचारे ॥ १ ॥
रामनाम सनकादिक राता । रामनाम निर्भयपद दाता ॥ २ ॥
भणत नामदेव भाव है ऐसा । जैसी मनसा लाभ है तैसा ॥ ३ ॥

## पद ४

जब तब रामनाम निस्तारै ।
साठ घड़ी में एक घड़ी रे सोई सकल अघ जारै ॥ टेर
काशी पुरी मँझ गवरांपति अह्न निशि सदा पुकारै ।
कीट पतंग सुनत गति पावै गोविंद गुण विस्तारै ॥ १ ॥
अजामेल गनिका शुक पंछी रसना नाम उचारै ।
गज पशु व्याध तिरे हरि सुमिरत महिमा व्यास विचारै ॥ २ ॥
परम पुनीत स्वरूप हरि वासर निजजन हरि व्रत धारै ।
नामदेव कहै सोइ दास कहावै जीवतैं छिन न विसारै ॥ ३ ॥

## पद ५

राम भक्ति विन गति न तिहनकी कोटि उपाव जो करही रे नर ।
जल सींचे करि जतन बबूले आंब बँबूर न फलही रे नर ॥ टेर
आपा थाप और कूं निंदे गये मान के मारे ।
फिर पीछे पछिताहुगे घरे रत्न न मिलहिं उधारे रे नर ॥ १ ॥
यह ममता अपनी जनि जानो धन जोबन सुत दारा ।
बालू के मंदिर विनस जाहिंगे झूठा करो पसारा रे नर ॥ २ ॥
जोग न भोग मोह नहिं माया कहा भयो वनमें वासा ।
चरनकमल अनुराग न उपज्यो तब लग झूठी आशा रे नर ॥ ३ ॥
मनुष्य जन्म आय नहिं चेते धंधे पचे गवारा ।
तेरे शिर काल खड़ा शर सांधे नामदेव करत पुकारा रे नर ॥ ४ ॥

## पद ६

जिह्वा बोले तो रामहि बोल । नहितर वज्र कपाट न खोल ॥ टेर ॥
जो बोलिये तो कहिये राम । आन वचन से नाहीं काम ॥ १ ॥

सेलियाँ वांकियाँ वेप अवधूत की जीवता मरै सोइ ठोइ पावे ।
तीर खुरसाण का वहुत तीखा वहै लगै उर माहिं डिग नाहिं जावे ॥
राजसा माहिं गदगोल वहु ऊपज्या तामसा माहिं अंधार भाई ।
कहै कबीर निह सत्तका तापिये जीव की वृत्ति क्यूं ठीक थाई ॥ ३२ ॥
तत्त्व कूं छाँडि निह तत्त्व कूं सव कथै भ्रम्म में पड्या सव भेप धारी ।
मुकुट करि जटा शिर तब जोगी भया पहर करि मुंदरा कान फारी ॥
एक नागे भये सर्व लजा तजी एक कच्छोट कस काम जारी ।
छेद्र अब जुज वर गूघरू वाप करि पाखंड केते कहुं गर्व प्रहारी ॥
आकाश मौनि मुख उरध वाहु नखी दीह निशि रहे ठाढेज वारी ।
बंध पग खंभ से उरध मुख झूलत रहै धूम घोटत रहै कस्स कारी ॥
अन्न भोजन तजे दूध रोगन करे वजे जग माहिं में दूध धारी ।
लूण कूं त्याग करि भये अलूणिया बैठ के गुफा में लाय तारी ॥
तिलक छापा किया मूर्ति पूजा लिया शंख धुन आरती जोति जारी ।
सेव कीन्ही सही देव, चीन्हा नही आपरा मत्त तजि जड़ पुजारी ॥
ज्ञानी पंडित वडे गीता भागवत पढ़े कर्म की भूलना नाहिं टारी ।
इतना विटंवसे वस्तु न्यारी रही ज्ञान की दृष्टि से लीज्यो विचारी ॥
भरम कूं त्याग करि लागि निज परम से इसे जन कोइ निज ब्रह्मचारी ।
कहै कबीर सोइ संत जन जौहरी काटि जम फंद सब को संघारी ॥३३॥

इत्यलम् ।

## अथ श्रीनामदेवजी महाराज के अनुभव पद ।

१

जौंलगि रामनाममें हित न भयो तौंलगि मेरीमेरी करतां जन्म गयो । टे०
लाग्यो पंक पंक ले धोवै निर्मल न होवै जन्म विगोवै ॥ १ ॥
भीतर मैला वाहिर चोखा पाणी पिंड पखाले धोखा ॥ २ ॥
नामदेव कहै सुरभी परहरिये भेड़ पूंछ कैसे भवजल तिरिये ॥ ३ ॥

१ श्रीमद्भगवद्गीता, पिंगलगीता, संपाकगीता, मंकिगीता, बोध्यगीता, विचख्युगीता, हारीतगीता, वृत्रगीता, पराशरगीता, हंसगीता, अनुगीता, ब्राह्मणगीता, अवधूतगीता, अष्टावक्रगीता, ईश्वरगीता, उत्तरगीता, कपिलगीता, गणेशगीता, देवीगीता, पांडवगीता, ब्रह्मगीता, भिक्षुगीता, यमगीता, व्यासगीता, शिवगीता, सूतगीता, सूर्यगीता, इत्यादि.

भक्ति न रसनान भक्ति न कथै ज्ञान
भक्ति न बनमें गुफा खुदाई ।
भक्ति न ऐसी हास भक्ति न आशा पास
भक्ति न यज्ञ सब कुल कामिनि गाई ॥ १ ॥
भक्ति न इंद्री बांधे भक्ति न जोग साधे
भक्ति न अहार घटावे यह सब कर्म कहाई ।
भक्ति न निद्रा साधे भक्ति न वैराग्य बांधे
भक्ति नहीं यह सब वेद बडाई ॥ २ ॥
भक्ति न मूंड मुंडावे भक्ति न माला दिखावे
भक्ति न चरन धुवावे यह सब मुनिजन कहाई ।
भक्ति तोलौं न जानी जोलौं न आपको आप बखानी
जोइ जोई करे सोई सोई कर्म चढाई ॥ ३ ॥
आपो गयो तब भक्ति पाई ऐसी है भक्ति भाई
राम मिले आप गुण खोयो ऋद्धिसिद्धि सब जगवाई ।
कहै रैदास छूटी आशा तब हरि ताही के पासा
आत्मा स्थिर तब सब निधि पाई ॥ ४ ॥

## पद २

परचै राम रमै जो कोई पारस परसे दुबुधि न होई । टेर
जो दीसे सो सकल विणास अण दीठे नाहीं विश्वास ।
बरण रहित कहै जो राम सो भक्ता केवल निष्काम ॥ १ ॥
फल कारण फूली बनराई उपज्यो फल तब पहुप विलाई ।
ज्ञानहि कारण कर्म कमाई उपज्यो ज्ञान तब कर्म नसाई ॥ २ ॥
बटक बीज जैसा आकार पसऱ्यो तीन लोक विस्तार ।
जहाँ का उपजा तहाँ समाई सहज शून्यमें रह्यो लुकाई ॥ ३ ॥
जो मन बंदे सोई बन्द अमावस में जैसे दीसे चंद ।
जल में जैसे तूंबा तिरै परचै पिंड जीवै नहिं मरै ॥ ४ ॥
सो मन कौन जो मनकूं खाई बिन द्वारै त्रैलोक्य समाई ।
मनकी महिमा सब कोइ कहै पंडित सो जो अनुभव रहै ॥ ५ ॥
कह रैदास यह परम वैराग रामनाम किन जपहु सभाग ।
घृत कारण दधि मथै सयान जीवनमुक्त सदा निर्वान ॥ ६ ॥

## पद ३

भवतो मैं हाऱ्यो रे भाई ।
थकित भयो सब हाल चालतें लोकन वेद बडाई । टेर

रामनाम मोरे हिरदै लेख। राम विना सब फोकट देख ॥ २ ॥
नामदेव भणै मेरे यको नाम। रामनाम की मैं बलि जाम ॥ ३ ॥

## पद ७

हरि भज हरि भज हरि भज मूल विन हरि भजन परै मुख धूल। टेर
अनेकवार पशु है अवतर्‍यो। लख चौरासी भर्मत फिर्‍यो।
पायो नहीं कहीं विश्राम। सतगुरु शरण कह्यो नहिं राम ॥ १ ॥
राज काज सुत वित सब जाय। अविनाशी से प्रीति लगाय।
यह अनुमान भक्त व्रत धारै। जरा मरण भय संकट टारै ॥ २ ॥
गुण सागर गोविंद गुण गाय। अपनो विरद बिसर जनि जाय।
प्रणमत नामदेव संत सधीर। चरण शरण राखो हरि तीर ॥ ३ ॥

## पद ८

रामनाम मेरे पूंजी धना। जा पूंजी मेरो लागो मना। टेर।
साह की पूंजी आवै जाय। कबहू आवै मूल गमाय ॥ १ ॥
यह पूंजी है अगम अपार। ऐसा कोइ न साहुकार ॥ २ ॥
जाली जलै न खाई खाय। राजा डंडे न चोर लेजाय ॥ ३ ॥
अलख निरंजन दीन दयाल। नामदेवके धन श्रीगोपाल ॥ ४ ॥

## पद ९

भक्ति आप मोरे वावुला। तेरी मुक्ति न माँगूं हरि वीठुला। टेर
भक्ति न आपै तो तन आडूं। कोटि करै तो भक्ति न छाँडूं ॥ १ ॥
अनेक जन्म भ्रम तो फिर्‍यो। तेरो नाम ले ले उधर्‍यो ॥ २ ॥
नामदेव कहै तूं जीवन मोरा। तूं सायर मैं मच्छा तोरा ॥ ३ ॥

## पद १०

सन्त प्रवेणी भक्ति आपिला नहिं आपिला तो प्राण त्यागिला। टेर
हमचा थाती तुम्ह धस भाला अमचा जीयला किमचा लागिला ॥ १ ॥
च्यार मुक्ति आठ सिधि आपूं भक्ति न आपूं दास नामइया ॥ २ ॥
नामदेव वीठुल सनमुख भक्ति आपिला मुक्ति त्यागिला ॥ ३ ॥

इत्यलम्।

# अथ श्रीरैदासजी महाराज के अनुभव

## पद १

ऐसी भक्ति न होई रे भाई।
राम नाम विन जो कछु करिये सो सब भर्म कहाई। टेर

कृष्ण करीम राम हरि राघव जब लग एक एक नहिं पेखा।
वेद कतेब पुरान क़ुरानन सहज एक नहिं देखा ॥ ४ ॥
जोइ जोइ कर पूजिये सोई सोई काचा सहज भाव सतहोई।
कह रैदास में ताहि कूं पूजूं जाके गाम न ठाम नाम नहिं कोई ॥ ५ ॥

पद ६

भाई रे भरम भक्ति सो जान जोलों नहिं साचसे पहिचान। टेर
भरम नाचण भरम गायण भरम जप तप दान।
भरम सेवा भरम पूजा भरम से पहिचान ॥ १ ॥
भरम पट कर्म सकल संहिता भरम ग्रह धन जान।
भरम करि करि कर्म कीये भरम की यह बान ॥ २ ॥
भरम इन्द्री निग्रह कीये भरम गुफामें वास।
भरम तोलों जाणिये शून्य की करे आस ॥ ३ ॥
भरम शुद्ध शरीर तोलों भरम नाम विनास।
भरम भणे रैदास तोलों जोलों चाहे ठाम ॥ ४ ॥

पद ७

भाई रे राम कहां है मोहि बतावो सत्य राम ताके निकट न आवो। टेर
राम कहत सब जगत भुलाना सो यह राम न होई।
कर्म अकर्म करुणामय केशव करता नाम स कोई ॥ १ ॥
जिहि रामहि सब जग जाने भ्रम भूलै रे भाई।
आप आपतें कोई न जाने कहै कौन से जाई ॥ २ ॥
सत तन लोभ परस जिव तन मन गुन परसन नहिं जाई।
अखिल नाम जाके ठोर न कितहूं क्यों न कहो समुझाई ॥ ३ ॥
भणे रैदास उदास ताही तें करता कोहै भाई।
केवल करता एक सही कर सत्य राम तिहि ठाई ॥ ४ ॥

पद ८

ऐसो कछु अनुभव कहते न आवे साहिब मेरो मिलै तो को बिगरावै। टेर
सब में हरि है हरि में सब है हरि आपनपो जिन जाना।
आपा साखी न दूसरि जाननहार समाना ॥ १ ॥
से रहन रहीजे बाजी का मर्म भय जाना।
सांच बाजीगर जाना मन पतियाना ॥ २ ॥
होय तो कोई न सूझै जाने जानन हारा।
विवेक गुप सहज सरूप संमारा ॥ ३ ॥

थकित भयो नाचण अरु गावण थाकी सेवा पूजा।
काम क्रोध ते देह थकित भइ कहूं कहाँ लगि दूजा ॥ १ ॥
राम जन होउं न भक्त कहाऊं चरण पखालुँ न देवा।
जोइ जोइ करूं उलटि मोहि बाँधै ताते निकट न भेवा ॥ २ ॥
पहिले ज्ञानका किया चानणा पीछे दिया बुझाई।
शून्य सहज में दोऊ त्यागे राम कहूं न खुदाई ॥ ३ ॥
हरि बस है षटकर्म सकल अरू दूरब कीन्ही सेऊं।
ज्ञान ध्यान दोउ दूरब कीन्हे दूरब छाँडे तेऊं ॥ ४ ॥
पाँचूं थकित भए हैं जहाँ तहाँ जहाँ तहाँ थिति पाई।
जा कारन मैं दौर्यो फिरतो सो अब घट में पाई ॥ ५ ॥
पाँचूं मेरी सखी सहेली तिन निधि दई दिखाई।
अब मन फूल भयो जग महियां उलट आपमें समाई ॥ ६ ॥
चलत चलत मेरो निज मन थाक्यो अब मोपे चल्यो न जाई।
साँई सहज मिले सो सन्मुख कह रैदास बताई ॥ ७ ॥

## पद ४

गाइ गाइ अब क्या कहि गाई गावन हाराकों निकट बताई। टेर
जबलग है या तन की आशा तबलग करै पुकारा।
जब मन मिल्यो आश नहिं तनकी तब को गावण हारा ॥ १ ॥
जबलग नदी न समुद्र समावै तब लग बढै अहंकारा।
जब मन मिल्यो रामसागर से तब यहु मिटी पुकारा ॥ २ ॥
जबलग भक्ति मुक्ति की आशा परमतत्त्व सुण गावै।
जहाँ तहाँ आश धरत है यहु मन तहाँ तहाँ कछु न पावै ॥ ३ ॥
छांडै आश निराश परम पद तब सुख सत कर होई।
कहै रैदास जासे और कहत है परम तत्त्व अब सोई ॥ ४ ॥

## पद ५

रामजन होउँ न भक्त कहाऊँ सेवा करौं न दासा।
गुनी जोग जिग कछु न जानौं तातैं रहौं उदासा। टेर
भक्त हुआ तो चढै बडाई जोग करौं जग मानै।
गुणी हुआतैं गुणि जन कहै गुणी आपकों तानै ॥ १ ॥
ना मैं ममता मोह न महिमा यह सब जाय विलाई।
दोजख भिहिस्त दोउ सम करि जानौं दुहुवातैं तरक है भाई ॥ २ ॥
मैं तैं ममता देख सकल जुग मैं तैं मूल गमाई।
जब मन ममता एक एक मन जबहि एक है भाई ॥ ३ ॥

### कंठी माला धारणमंत्र ।

तुलसीकाष्ठसंभूते माले विष्णुजनप्रिये ।
त्वां धारयाम्यहं कण्ठे कुरु मां रामवल्लभम् ॥ १ ॥

---

यज्ञोपवीतवद्धार्यं सदा तुलसिमालिका ।
क्षणमात्रपरित्यागात् विष्णुद्रोही भवेन्नरः ॥ २ ॥

### चरणामृतमंत्र ।

अकालमृत्युहरणं सर्वव्याधिविनाशनम् ।
विष्णुपादोदकं पीत्वा शिरसा धारयाम्यहम् ॥ १ ॥
एकादशीव्रतं गीता गंगाम्बु तुलसीदलम् ।
विष्णोः पादाम्बु नामानि मरणे मुक्तिदानि च ॥ २ ॥

---

तीर्थे प्रसादस्वीकारानन्तरं वैष्णवो द्विजः ।
न हस्तक्षालनं कुर्यात् न तत्राचमनक्रिया ॥ ३ ॥

### तुंबिकाकमण्डलुशुद्धिमंत्र ।

ॐ जलं दहति पापानि कमण्डलुगतं तु यत् ।
गंगातोयसमं नित्यं जलपात्रं च शुद्ध्यति ॥ १ ॥

### कठारीशुद्धिमंत्र ।

ॐ जले चाग्निः स्थले चाग्निरग्निश्च वायुमण्डले ।
त्रिभिरग्निप्रकाशैश्च काष्ठपात्रं च शुद्ध्यति ॥ १ ॥

---

## पद ९

नरहरि चंचल मति मोरी कैसे भक्ति करौं राम तोरी। टेर
तू मोहि देखै हौं तोहि देखूं प्रीति परस्पर होई।
तू मोहिं देखै न हौं तोहि देखूं यह बुधि सब मति खोई ॥ १ ॥
सब घट अंतर रमसि निरंतर मैं देखत ही नहिं जाना।
गुन सब तोर मोर सब अवगुन कृत उपकार न माना ॥ २ ॥
मैं तैं तोर मोर असमंजस कैसे करि निस्तारा।
कह रैदास कृष्ण करुणामय जय जय जगत अधारा ॥ ३ ॥

## पद १०

प्रभुजी तुम चंदन हम पानी जाकी बास अंग अंग समानी। टेर
प्रभुजी तुम दीपक हम बाती जाकी जोति जगै दिन राती ॥ १ ॥
प्रभुजी तुम घन बन हम मोरा जैसे चितवत चंद चकोरा ॥ २ ॥
प्रभुजी तुम मोती हम धागा जैसे सोन ही मिलत सुहागा ॥ ३ ॥
प्रभुजी तुम स्वामी हम दासा ऐसी भक्ति करै रैदासा ॥ ४ ॥

इत्यलम्।

## वैष्णवधर्ममंत्र।

### कवित्त।

धूणी गिरनार मंत्र तारक धाम रामनाथ
विलास चित्रकूट इष्ट सीता जान है।
ऋषि वशिष्ठ वेद ऋग देव हनुमान तीर्थ
क्षेत्र है धनुष बीज अग्नि वखान है॥
रमाचारज शाखा है अनँत मुक्ति सामीप्यकं
अच्युत गोत्र वर्ण शुक्ल सुख खान है।
राघव उपासी धर्मशाला अयोध्या है पर-
दक्षिणा गोदावरी अखाड़ा निर्वान है ॥ १ ॥

## यज्ञोपवीतधारणमंत्र।

ॐ यज्ञोपवीतं परमं पवित्रं प्रजापतेर्यत् सहजं पुरस्तात्।
आयुष्यमग्र्यं प्रतिमुञ्च शुभ्रं यज्ञोपवीतं बलमस्तु तेजः ॥ १ ॥

---

१ सुखविलास।

## कई महात्माओं के आविर्भाव और तिरोभाव
समय वि. सं.।

| नाम | ग्राम | प्रादुर्भाव | दीक्षा | |
|---|---|---|---|---|
| श्रीशंकर स्वामी | कालपी(दक्षिण) | ८४४ | | ८ |
| श्रीरामानुज स्वामी | कांचीपुरी | १०७४ | | १ |
| श्रीरामानंद स्वामी | काशी | १३५६ | | १ |
| श्रीकबीर साहब | काशी | १४५५ | | १५ |
| श्रीहरीदासजी म. | डीडवाँणा | १४७५ | | १५ |
| श्रीजांभाजी | पीपासर (बीकानेर) | १५०८ | | १५ |
| श्रीगुरुनानक साहब | पंजाब | १५२६ | | १५ |
| श्रीजसूनाथजी | कतरियासर (बीकानेर) | १५३९ | | १५ |
| श्रीसूरदासजी | वृंदावन | १५४० | | १५ |
| श्रीगोस्वामी तुलसीदासजी | काशी | १५८९ | | १६ |
| श्रीस्वामीजी दादूदयालजी म. | नराणा | १६०१ | | १६ |
| श्रीसुन्दरदासजी म. | कोषाणा | १६५३ | १६१२ | १६६ |
| श्रीसन्त दासजी म. | दांतड़ा | १६८६ | | १७४ |
| श्रीचरणदासजी म. | डहरा (अलवर) | १७६० | १७४२ | १८० |
| श्रीजैमलदासजी म. | दुलचासर (बीकानेर) | | १७६० | १८३ |
| श्रीदरियावजी म. | रैण | १७३३ | १७६९ | १८१ |
| श्रीहरिरामदासजी म. | सिंहथल | | १८०० | १८१५ |
| श्रीनारायणदासजी म. | सिंहथल | | १८०६ | १८३५ |
| श्रीरामचरणजी म. | शाहपुरा | १७७६ | १८०८ | १८५३ |
| श्रीरामदासजी म. | खैड़ापा | १७८३ | १८०९ | १८५५ |
| श्रीदयालदासजी म. | खैड़ापा | १८१६ | | १८५५ |
| श्रीपैरवारामजी म. | जोध. सूरसागर | १८२४ | | १८८५ |
| | | | | १८९६ |

१ श्रीरामस्नेहसद्धर्मोपदेष्टा मूलाचार्य। २ विरक्तशाखाप्रवर्तक श्रीपरशराम
म. सं. १८६० में जोध. सूरसागर विराजे। आपकी अनुभववाणी १५००० श्लो
संख्याकी है।

४

बधावो म्हारे नित नवलो म्हारे सतगुरांजी रो परताप। टेर।
सतगुरु आया पाहुना मैं काँई करूं मनुहार।
हिवड़ा करूं बिछावना तन मन ऊपर वार ॥ १ ॥
केसर चंदन गार घलाऊं घर आंगणो लिपवाय।
कंचन कलस बधावस्यां हिलमिल मंगल गाय ॥ २ ॥
आंगण बाही पलची हुयगई अम्बर बेल।
आज गुरुजी म्हारे पाहुना हिवड़ा में कूंपल मेल ॥ ३ ॥
सद्‌गुरु चंदन बावना सिख सतगुरुके वास।
सतगुरु हाट हीरा तणी म्हारे हिरदे भयो प्रकास ॥ ४ ॥
कहै कबीर धर्मदासनें अमृत पियो अघाय।
यो मन सदा रलियावणो म्हारे कुण आवे कुण जाय ॥ ५ ॥

५

म्हारे मन आज उमावो हो, रामसनेही आविया निज भाव बधावो हो ॥ टेर ॥
जन्म आज लेखे भयो धिन उदित अंकूरा हो,
परम भाग्य परगट भयो मिल पंकज सूरा हो ॥ १ ॥
पाँच सखी मेली भई मिल मंगल गाया हो,
उर सरोजके चौक में सुख रास मंडाया हो ॥ २ ॥
रंग राग बाजा अनँत घर बढत बधाई हो,
मन गुलाल अबीर चित प्रेमा सरसाई हो ॥ ३ ॥
कोड़ कोड़ आनँद भयो कोड़ाँ कोड़ बधाई हो,
ग्यान भक्ति वैराग मिल मेरे घर आई हो ॥ ४ ॥
भावसदन ओप्यो अजब गुरुदेव विराजे हो,
सबै मनोरथ पूरवे हरिराम निवाजे हो ॥ ५ ॥
रामदास धिन धिन घड़ी धिन मोसर म्हौ हो,
पाल पाल मिलज्यो सदा म्हांने राम सनेही हो ॥ ६ ॥

६

या दिनको मैं बलि जाऊं हो, मिले पियारे रामजन सन्मुख सिर नाऊं हो ॥ टेर ॥
करूं दंडौत परिक्रमा वन्दन बारंबारा हो,
आज पधारे सतगुरु धिन भाग हमारा हो ॥ १ ॥
चौरासी फेरा टल्या जम दंड मिटाया हो,
मर्म जाल भय भाजग्या आतम सुख पाया हो ॥ २ ॥

॥ श्रीः ॥

# संग्रह–सार ।

## अथ निर्गुण-भजनमाला ।

वधावा.

१

म्हांरा हरिजन आइजो म्हांरे आंगणिये थानें ले मोतीड़ा वधाऊं । टेर ।
सुरे गायरो गोवर मंगाऊं घर आंगणियो लिपाऊं ।
कंचनकलस वधाय गुरांने मोतियां चोक पुराऊं ॥ १ ॥
कदली वनरो हस्ती मँगाउं अंबाड़ी झुकाउं ।
गेहरा गदरा गुरुजी बिराजै ऊपर चँवर दुलाऊं ॥ २ ॥
जल जमुनारो नीर मँगाऊं तातो तुरत कराऊं ।
चोवा चंदन और अरगजा अपणे हाथ न्हवाऊं ॥ ३ ॥
नख छोल्या सा चावल मँगाउं काचे दूध धुआऊं ।
खीर खांड घृत अमृत भोजन अपणे हाथ जिमाऊं ॥ ४ ॥
कंठी माला कड़ा किलंगी सतगुरु अरपण लाऊं ।
दिखण दिशारी मंगाय फाँवरिया अपणे हाथ ओढाऊं ॥ ५ ॥
कहै कबीर सुणो भाई साधू आनंद मंगल गाऊं ।
भवसागर गुरु दयाल खेवटिया भवजल बहुरि न आऊं ॥ ६ ॥

२

चालो ए सइयाँ आपे गुरां ने वधावण जासां ए । टेर ।
सतगुरु स्वामी म्हारा अंतर जामी चरणाँ में शीस निवासां ए ॥ १ ॥
कुंकुम केसर री गार घलासां मोतिड़ां रो चोक पुरासां ए ॥ २ ॥
सोनेरी झारी रूपेरी थारी कंचन कलस वधासां ए ॥ ३ ॥
घर घर री सब सखियां तेड़ासां हिल मिल मंगल गासां ए ॥ ४ ॥
मीरां कहै प्रभू गिरधर नागर हरिचरणा में चित लासां ए ॥ ५ ॥

३

चालो रे मनां सतगुरुजीरै चरणां । टेर ।
या चरणाँ सूं आवागवन मिटत है पीछे क्या करणा ॥ १ ॥
देह धर्‍यां की याही है परम गति साधु संगति करणा ॥ २ ॥
चितरा चंवर करुं गुरां ऊपर मनमें ले उर धरणा ॥ ३ ॥
मीरां कहै प्रभू हरि अविनाशी छांड सकल भरमना ॥ ४ ॥

कंठ कमल में फूली गुल क्यारी अमीरस पीया है।
गुपता सा नैन गुरां म्हारा खोल्या ज्यों मन्दिर दीया है॥ १॥
पूरणचंद्र चौक बिच ऊगो हिरदै उजियाला है।
झिलमिल नूर गुरांजीरा बरस्या ज्यूं दीपक माला है॥ २॥
भँवर गुंजार नाभ घर माहीं मंगल गासां है।
प्रेमरा कलस गुरां नें बधासां बधाई बटासां है॥ ३॥
घमकै छै घूघर बाजे छै मुरली रास रच्यो छै है।
तूं चढ बैठी गगनरा गोखां में श्रवना सुन्यो छै है॥ ४॥
धिन शरणो सुखराम कहै नित फिरूं छूं फूली है।
सुखरा सागर गुरु दरियासा दुखड़ो सब भूली है॥ ५॥

१०

आवो ए गावो सइयां बणत्र बधावो म्हारे पाहुणा परम गुरु आज। टेर।
सोनेरो सूरज सइयां इण पुल ऊगो म्हारे घर बैठा गंगा आई आज॥१॥
कथा कीर्तन सइयां हरि गुण गासाँ म्हारे आंगणिये छै संतारो समाज॥२॥
लख चौरासी सइयां दुखड़ेरी पासी कोई हुवा छै बहुत बकाज॥ ३॥
इण भवसागरसे म्हारा सदगुरु तारे कोई आपणे विरद की लाज॥४॥
सुखदेव सागर में म्हारो मनड़ो झूले म्हारे सन्त सदाई सिरताज॥५॥

११

घर आज हमारे आया परम गुरु पाहुणा॥ टेर॥
कंचन कलश शीश धर कर में भर मोतियन को थाल।
जय जय शब्द होत चहुँ दिशि तें दर्शन दिया दयाल॥ १॥
केसर चन्दन तिलक चढ़ाऊं पुष्प माल पधराय।
प्रेम प्रीति सूं करूं आरती सखियाँ मंगल गाय॥ २॥
वीण मृदंग शंख सहनाई बाजा बजत अपार।
जरी पाट पर परत पांवडा आये भवन मंझार॥ ३॥
कर दंडोत शीश धर चरणां तन मन अर्पण कीन।
जन भावन सतगुरु पद परसत लाभ जनम को लीन॥ ४॥

१२

सूरज सोनारो ऊगो सखीरी धिन आजनो॥ टेर॥
पावन भवन करण पग धारे सतगुरु सबही संत।
कथा कीरतन हरि गुण गावै आनंद उदै अनंत॥ १॥
दरशन करत सबै नर नारी साचो राम सनेह।
प्रेम भाव चित चाव परस्पर दूधाँ बूठा मेह॥ २॥

विधि वैकुंठ सदन फवै अठसठ तीरथ गंगा हो,
रामदास पदकंज परस उर भक्ति अभंगा हो ॥ ३ ॥

७

लोकां थानें लाख वधाई हो म्हारा सतगुरु आया आज
लोकां थानें लाख वधाई हो ॥ टेर ॥
भलीभई म्हारे आंगण आया, जाण पुराणो नेह।
आनंद भयो मन भावनो म्हारे दूधां वूठो मेह ॥ १ ॥
भावतड़ा सतगुरु भेट्या मेट्या आल जंजाल।
प्रभुजी दीनी प्रीत सूं म्हांने भक्ति श्रीगोपाल ॥ २ ॥
कर प्रणाम परिक्रमा देसां दुख दालद भव दूर।
ऊगो सहेली आज नो म्हारे सोना हंदो सूर ॥ ३ ॥
छुत्तराम प्रभु हरिमुख निरखै नैणा नैण निहार।
बलिहारी गुरुदेवजी री मैं रही छूं लूण अवार ॥ ४ ॥

८

सख्यां ज्ञानी गुरुजी वधासां हे, ऐसो मोसर
चूक के फेरूं कव पासां हे ॥ टेर ॥
चित कर चंदन अगर कस्तूरी कुंकुम लेसां हे।
करणी री केसर घोल के घाके मस्तक देसां हे ॥ १ ॥
प्रेम फुलेल ले सनमुख जासां अमी रस पीधा हे।
गुण की गुलाल उड़ाय गुरां पर सांच को सूधा हे ॥ २ ॥
धीरज थाल धरूं ले आगे करूं मन मोती हे।
इस विध आरती संजोय गुरां की झिगमिग जोती हे ॥ ३ ॥
पाट पितांवर पांवड़ा विछावां सिरे पधरासां हे।
दिल की दुरमति दूरकर विनती गुदरासां हे ॥ ४ ॥
भोजन भाव जिमाय गुरां नें ले मन्दिर माहीं हे।
तीन लोक संपति सब वारूं तोहि उरण नाहीं हे ॥ ५ ॥
सतगुरु शरणे अभयपद पाया अमीरस पीसां हे।
काळ करम सबै मिट जासी जुगे जुग जीसां हे ॥ ६ ॥
ध्यान गवाड़ बिच सतगुरु भेट्या मेट्या मन खतरा हे।
सुरतराम कहांलों जस गावे जाणूं किया जितरा हे ॥ ७ ॥

९

सख्यो सतगुरुजी रे जासां हे, सोई आज्ञा गुरुदेवकी
म्हे तो सीस चढ़ासां हे ॥ टेर ॥

## वसंत.

### पद १

नर क्यों सुमिरे नहिं राम नाम, तेरी निकमी रसना कौन काम। टेर.
झगरा झगरी करत झूठ। पखा पखी परनिंदा पूठ।
सीखत भाखत सुनत ज्ञान। आतम को नहिं धरत ध्यान॥ १॥
सकल वरण में एक अंश। ऊंच नीच कुण होय वंश।
जा मुख हरि की नाहिं वान। सोई जनम कुल हीन जान॥ २॥
जो सिनखातन पाय जीव। प्राण थके मुख उचर पीव।
निशि दिन ऊमर घटत जाय। जुरा पसारो करत आय॥ ३॥
काल कसी सा कर कबाण। मारे आजक कल विहाण।
गाफल कांई सूतो नचीत। जाग अभैपद करले मीत॥ ४॥
काटत भरम करम का फास। मेटत जनम मरण की त्रास।
हरिरामा भज परम तन्त। शिव सनकादिक कहत सन्त॥ ५॥

### पद २

अब राख शरणें राम मोहि। वहुवेर भरम्यो विना तोहि। टेर.
का वहु लालच करत लोभ। का अपनी कर मरत सोभ।
का मन बंधे आल जाल। जब जीव पकड़ ले जाय काल॥ १॥
का विषिया मन काम क्रोध। का करि मूवो वाद मोध।
का मन बंधे आन पास। विना भक्ति भयो फूस फास॥ २॥
मैं कव नाना करत नेह। का मन त्यागी वचन देह।
का मन माया वीच गाड। मैं केतिवेर गयो छाड छाड॥ ३॥
मैं कब आसन वैस पूर। का तन तीरथ फिरत दूर।
का मन आशा अनंत पास। का मन हुय बैठे निरास॥ ४॥
का मैं आलस करत ऊंघ। का फिर सूंघा करत सूंघ।
का मन मूरख विकल जास। का हुइ वैठे वेदव्यास॥ ५॥
का लघु का दीर्घ ता जान। का मुझ मान वडाई ठान।
का साझे अष्टांग जोग। का नाना विधि करत भोग॥ ६॥
कव मुंडित कव रखत केस। कव कुल काया पलट भेस।
कव करते सन्यास करम। कव कुल मारग लोक सरम॥ ७॥
[illegible] सिंघ स्याल। मैं कव राय रंक भूपाल।
[illegible] हुइ अचेत। मन मिरगे ज्यूं चरत खेत॥ ८॥
[illegible] धार जौन। कव बोलत कव गहत मौन।
[illegible] पाय। जब राम नाम सूं विमुख थाय॥ ९॥

शीत प्रसाद लेत चरणामृत उरमें अधिक उमंग ।
पावन पतित होत पल माहीं कर संतन को संग ॥ ३ ॥
संत समाज आज भल पायो दूर भया दुख द्वंद ।
जन भावन सतगुरु दर्शन तें पायो परमानन्द ॥ ४ ॥

## १३

## राजभोग ।

राग गूढ़ बिलावल ।

सतपुरुषांरे भोग लागे शब्द अनाहद घंटा वागे ॥ टेर ॥
प्रेम प्रीतिसे करी है रसोई अमृत भोजन पारस होई ॥ १ ॥
कंचन झारी सुकृत थाल जीमन वैठे श्रीराम दयाल ॥ २ ॥
पाय प्रसाद अँचवन कीनो महाप्रसाद दास कूं दीनो ॥ ३ ॥
दास एक कणका भर लीनो तातें काल भयो आधीनो ॥ ४ ॥
कहै कबीर हम भये हैं सनाथ जब सतगुरु मस्तक धरिया हाथ ॥५॥

## १४

सतगुरु भोजन जीमो प्यारे, अपने जनपर कृपा कीजे जाऊं सदा बलिहारे ॥ टेर ॥

पारब्रह्म परमेश्वर स्वामी आवो कृपा धारे ।
श्री गुरुदेव दयानिधि आनंद संतनके हितकारे ॥ १ ॥
भाव भक्ति ले करूं रसोई श्रद्धा साग सवारे ।
सुरत शब्द का चौका लाऊं चरण कमल बलिहारे ॥ २ ॥
करमाँबाई खीच पवायो उठ परभात सवारे ।
शुचि संजम किरिया नहिं देखी प्रेम भक्ति के प्यारे ॥ ३ ॥
झूँठे करफर वन सूं लाये जाति अपावन नारे ।
शबरी के फल रुचिकर पाये मीठे गिणे न खारे ॥ ४ ॥
दुर्योधनका मेवा त्यागे व्यञ्जन न्यारे न्यारे ।
साग विदुर घर रुचिकर पाये पर्णकुटी पग धारे ॥ ५ ॥
भिलनी के बोर सुदामा के तन्दुल लीने वदन पसारे ।
नामा का दूध धनाकी रोटी जुग जुग जन विस्तारे ॥ ६ ॥
मैं अजान कछु सेव न जानूं सेवा अगम अपारे ।
सनक सनन्दन अर्जुन नारद ब्रह्मादि पचहारे ॥ ७ ॥
दीन छीन मतिहीन महा जड शरण पड्यो दरबारे ।
रामदास की श्रद्धा राखो लीजे भोग मुरारे ॥ ८ ॥

## पद ६

रमै संत जहाँ बसंत फाग । मिले पीव जन बडे भाग । टेर.
प्रथम मुक्ता पीउ शोर गाय । रमत रमत हिरदा में जाय ।
जहाँ मुरली की टेर सुणाय । बंधी प्रीति अब प्रेम अघाय ॥ १ ॥
नाभि कमल में नाद घोर । बक डंके पर लागत ठोर ।
रोम रोम में सुख अपार । पीव पधारे नाभि मंझार ॥ २ ॥
बंकनाल पिचकार कीन । पांच पचीसों संग लीन ।
अधः ऊर्ध्व बिच मंड्यो ख्याल । पिवजु पधारे महल चाल ॥ ३ ॥
अनहद बाजा घुरे अपार । जहाँ अलख निरंजन अमर मुरार ।
मिले संत ता माहिं जाय । अनत कोट रहे फाग रमाय ॥ ४ ॥
रमत नारद सनकादि शेष । ब्रह्मा विष्णु रु आदि महेश ।
सुखदेव अरु ध्रुव प्रहलाद । सुखसागर जहाँ सुख समाद ॥ ५ ॥
जनक विदेह मिले तहाँ आय । बालमीक पांडुता माय ।
गोरख भरथरी गोपीचंद । सुखसागर मिलकर आनंद ॥ ६ ॥
नामदेव अरु रामानंद । नामा कबीर तिलोकचंद ।
पींपा धना सजन रैदास । रंका बंका सैना रब्यास ॥ ७ ॥
नानग दादू हरीदास । केवल कूबा संतदास ।
जनदरिया अरु महर रंग । किसनदास सुखराम संग ॥ ८ ॥
अनत कोटि रहे फाग रमाय । जन हरिराम मिले तहां आय ।
रामदास जहां चरण निवास । गुरुगोविंद मिल पूरी आस ॥ ९ ॥

## पद ७

देखो देखो संतो नर की भूल । सींचत शाखा तजत मूल । टेर.
राम निरंजन देह समान । ताहि छोड़ पूजे पखान ।
जल पीवे पाषाण धोय । सो तो आदि अंत पाषाण होय ॥ १ ॥
आकाश शीस पाताल पाय । सो संपुट में कैसे समाय ।
राम निरंज आवै न जाय । सो दियो तुमारो कैसे खाय ॥ २ ॥
वार वार मैं कहुं पुकार । सो शब्द न माने करत रार ।
कबीर कोइ लहै न खोज । भटक मरे जैसे बनके रोझ ॥ ३ ॥

## पद ८

... घर लागो रंग । मेरो चित न चलै मन भयो पंग । टेर.
... भयो उमंग । घस चोवा चंदन चरच अंग ।
... लागे ठाँय ठाँय । गुरु ब्रह्म बतायो आप माँय ॥ १ ॥

का सीखत का सुनत ज्ञान। का चौके चतुराई ठान।
का तप तीरथ व्रत्त नेम। जब पारब्रह्म सूं नाहिं प्रेम ॥ १० ॥
जन हरिरामा सकल जान। राम नाम की परी पिछान।
तन मन सौंप्या गुरुके पास। दिया अभैपद मिटगी त्रास ॥ ११ ॥

## पद ३

मन राम सुमर निशि दीह तोय। जनम मरण दुख मिटै दोय। टेर.
राम नाम निज परम तंत। सुमर सदा होय पार संत।
गिरा अगम अथ भय जगाय। सोइ शब्द सुने सुरती लगाय ॥ १ ॥
ज्ञान सुनो मन कर विचार। उभै अंक रसना उचार।
सुमरै मन तन सहत संत। आदि अंत उधरे अनंत ॥ २ ॥
सुनो नाम परताप सोय। भज्यां सहत भव पार होय।
लिखे सिला सिर अंक सार। पान तरू जिम तरे वार ॥ ३ ॥
सोई नाम तुम ध्याय जीव। मिलैं सहज इन सहत पीव।
भालि मनु हरदेव आख। राम अंक ध रसन भाख ॥ ४ ॥

## पद ४

ऐसी कृपा तुम करो देव। रमूं फाग सोइ ब्रह्म सेव। टेर.
बिना तोहि हम चित व्याप। महर करे हरि मिलो आप।
दरस देवो मुझ पूर्व भाग। जिम निज खेलूं वसंत फाग ॥ १ ॥
अवर फ़ाग मह करू मेल। सोई काल घर तणो खेल।
सोई फाग तेरे शरण नेह। मुझे रमावो रंग एह ॥ २ ॥
विना तोहि मो पति अभंग। किना रमूं ऋतु वसंत रंग।
अरज करै हरदेव तोहि। अंतर मेलो देवो मोहि ॥ ३ ॥

## पद ५

रमत पियारी पीव संग। तन मन अरपे सबै अंग। टेर.
फाग रमण को चल मुरार। सब सखियन मिल मांग स्वार।
प्रेम प्रीत की झार गुलाल। शून्य महल में मँड्यो ख्याल ॥ १ ॥
पांच पचीसूं एक ठाँय। सुरत शब्द के मिली माँय।
रमत पियारी पीउ पास। रोम रोम में मंड्यो रास ॥ २ ॥
अलख निरंजन अमर देव। जहाँ सुरत निरत मिल करत सेव।
रमत पिया संग आदि अंत। अनत कोट जहाँ मिले संत ॥ ३ ॥
सतगुरु मोहि मिटाय पीव। उलट जीव जहाँ होत सीव।
कहत रामियो अगम अपार। सुर नर नागा लह न पार ॥ ४ ॥

अंजन मंजन तज विकार। अठसठ तीरथ सब नामलार।
रे मन मूरख कहाँ जाय। तेरे घट ही में तीरथ क्यों न न्हाय ॥ २ ॥
जहाँ जाइये जहाँ जल पाषान। पूर रहे प्रभु सब समान।
वेद स्मृति सब लिया जोय। वहाँ जाइये हरि यहाँ न होय ॥ ३ ॥
सतगुरु मैं बलिहारी तोय। मेरा सकल विकल भ्रम दिया खोय।
रामानन्द स्वामी रमत ब्रह्म। गुरु एक शब्द काटे कोटिकर्म ॥ ४ ॥
आडा पर्वत विषम घाट। सुर नर मुनि कोई लहेन घाट।
कहै कबीर मन भया अनंद। जब हरष मिले गुरु रामानंद ॥ ५ ॥

## पद ९

तज तज रे भँवरा कमल पास। तेरी भँवरी रोवे अति उदास। टेर.
तैंने बहु पुष्पन को लियो है भोग। तेरे सुख न भयो तन बढ्यो है रोग।
मैं जो कहूं तोहि बार बार। मैं सब बन ढूंढ्या हार हार ॥ १ ॥
दिवस चार को सुरंग फूल। ताहि देख क्या रह्यो भूल।
जब बनस्पती में लगेगी आग। तब तुम भँवरा कहाँ जावोगे भाग ॥ २ ॥
पुष्प पुराणो भयो है सूख। तब भँवरे को लगि है भूख।
उड़ि न सके पर गये हैं लूट। तब भँवरी रोवे शिर कूट ॥ ३ ॥
दोऊ दिशि जोवे मधुप राय। तब भँवरी चाली शीस चढाय।
कहै कबीर मनका सभाव। राम भज्याँ बिन जमको दाव ॥ ४ ॥

## होरी अलियो विलावल।

## पद १०

दुलहा बिन फाग दुहेली।
नैन सूं नैन बैन सूं बैना प्यारे पास गहेली। टेर.
सुरत संदेशा देत रैन सुनहो श्याम सुजाना।
तज कुल काज लाज लोकन की मिल्यो मुख महमाना ॥ १ ॥
नाकोई देह न गेह संजोगा भई अगम गति न्यारी।
दिल दरावें घर दिया महोला अलख पुरुष सूं यारी ॥ २ ॥
बिन करताल डंफ बिन तूरा पग बिन पातर नाचे।
भवंड मंडल में रास रच्यो है जहाँ मेरा मन राचे ॥ ३ ॥
सदा सुमंगल हरण सकल भ्रम महानंद बिराजे।
जन हरिराम सुरत किया बासा अधर महलके छाजे ॥ ४ ॥

चित चंदन गुरु गाल अरगजो चोया गुन चुनोरी।
सूंधो सुरत लगाय रैन दिन अनहद नाद सुनोरी ॥ ४ ॥
भक्ति परा जिव पाय परम पद निश्चल होय रहोरी।
जनम मरण फेरा मिट जावै नव तत देह दहोरी ॥ ५ ॥
अनँतकोटि रम पार पहूंता गुरु गोविंदसे जोरी।
सेवगराम सतगुरु संग खेले औ सरसाज सझोरी ॥ ६ ॥

## पद १४

राम रसीले से रंग रच्यो म्हारे आज वसंत को खेल। टेर.
प्रेम नीर पिचकारी दिलसे छूटत चहुं उर झेल ॥ १ ॥
अधः ऊर्ध्व विच खेल मँड्यो है सुरत शब्द को मेल ॥ २ ॥
धुनविच ध्यान ज्ञान जहाँ अनुभव जनम मरण दुख पेल ॥ ३ ॥
धालचाल रस राम रमैयो रामदास गुरु खेल ॥ ४ ॥

## पद १५

नितही वसंत नित फाग मंगल होरी खेलो। टेर.
दया धर्म की केसर घोरी प्रेम प्रीति पिचकार।
भाव भक्ति से भर सतगुरु संग जनम सफल नर नार ॥ १ ॥
क्षमा अबीर चित चंदन सुमरण ध्यान धमार।
ज्ञान गुलाल अगर कस्तूरी उमग उमग रंग डार ॥ २ ॥
चरणोदक अरु महाप्रसाद अपणे शीस चढाय।
लोक लाज कुल काँण छाँडिदे निरभै निसाण वजाय ॥ ३ ॥
कथा कीर्तन मंगल महोत्सव कर संतन से सीर।
कबहु न काज विगरै नर तेरो सत्त सत्त कहत कबीर ॥ ४ ॥

## पद १६

खेलन बहुरि न आवूं ऐसा खेलूंगा मैं खेल। टेर.
सुलट खेल बहु जनम बदीता अबके उलटा खेल ॥ १ ॥
रसना कंठ हृदय हुय हिल मिल नाभि कमल रंग रेल ॥ २ ॥
पैठ पयाल आकाश उलट चढि बंक नीझरझर झेल ॥ ३ ॥
त्रकुटी घाट न्हाय हुय निर्मल जन्म मरण दुख पेल ॥ ४ ॥
फागुन साधु संगति गुरु समरथ सेवगराम मिल्यो मेल ॥ ५ ॥

## पद १७

श्याम से खेल सखी री नित आनंद मंगल होरी। टेर.
सुषमण होरी खेलण निकसी ज्ञान कुमकुमा घोरी।

सुरतारी कर पिचकारी रंगभर हरि के सनमुख डारी।
पाप भय सब ही भग्यो री ॥ १ ॥
किरपा कर मोय फगाया धगस्या रंग भर लीनी झोरी।
हरि के सन्मुख हुय कर खेलूं सुंदर भाग फल्योरी।
सबे मिल खेलोरी होरी ॥ २ ॥
बहुत जनम की भई दुहागण अबके सुहाग मिल्योरी।
कहत कबीर अमर सुख विलसे सब दुख दूर भयोरी।
सबे मिल हरि कूं रट्योरी ॥ ३ ॥

पद १८

होरी खेलो या संत नगर में मत जावे ... र.
काल कटक फिरे चहुँ फेरा आस पा
इन भय भाग लाग सतगुरु संग हरि ... । १ ॥
दानव दैत्य रहत नहिं साँचत सुरनर
जे जे इन पुर बाहिर रहग्या बंध सक
संत नगर निरभय भय नाहीं के सतगु
सेवगराम दूरा मत जायो सबही काल

पद १९

रसना भई बैरन मोरी करे मनसूं मिल
हरि सूं वियोग कियो अलबेली विषरस
हरि बिन रैन बजर सी लागत तलफत
उठी तन विरह की होरी ॥ १ ॥
इक रसना दूजी मनसा नारी दोय मिल
निशि दिन फिरे विषय रसमाती नगर
मानी नहिं बहुत कह्योरी ॥ २ ॥
कहेरी सुरता सुणरी सुमता यो तन जा
या तन की अब होय फजीती शिर पर
चोरासी में भटक रह्योरी ॥ ३ ॥
एक पुरुष ताके पांच सुंदरी यो घर जा
मनसा नारी फिरे डहैकाणी खट रस च
परस्पर शोर मच्योरी ॥ ४ ॥
लड़ने कूं आ सूरी पूरी झूठी साख भरो
नेह लग्यो है हरामी छेल सूं प्रीति पाछ... ।
ऐसी मतवारी गोरी ॥ ५ ॥

अजहूं चेत कछुहु ना बिगर्‌यो रसना राम कह्योरी।
सुषमणदास शरण सतगुरु की हरि सुमर्‌यो सो तिर्‌योरी।
मैं तो तेरे शरण पर्‌योरी ॥ ६ ॥

## पद २०

करुणानिधि अरज हमारी राम सुनलीज्यो मुरारी। टेर.
जन्म मरण को पार न पायो ये दुख बहुत बुरारी।
हाथ जोड़ विनती करूं माधव संकट मेटो भारी।
राम शरणागत थारी ॥ १ ॥
ध्रुव प्रहलाद विभीषण तार्‌यो तारी गौतमनारी।
अजामीलसे अधम उधारे गनिका सी तुम तारी।
नाथ कहा ढील हमारी ॥ २ ॥
धनाभक्त वाजींद कबीरा नामदेव लियो उबारी।
अनत कोटि प्रभु तार दिया है कहा तकसीर हमारी।
राम भूलो मत म्हारी ॥ ३ ॥
रोम रोम गुन्हगार भर्‌यो हूं खूनी बहुत विकारी।
हमसे अधम पार कर करता छीतमदास विचारी।
राम रज हूं मैं तिहारी ॥ ४ ॥

## पद २१

मन भावन फागन आयो जामें रसियो राम रिझायो। टेर.
या तनकी मैं मटकी बणाऊं भाव सो रंग भरायो।
सुमता की करले पिचकारी ज्ञान अबीर उड़ायो।
प्रेम को रंग बरसायो ॥ १ ॥
सुरत निरत की ताल बजत है ध्यान को चंग मढ़ायो।
मनसा की मृदंग मनवो बजावे गुरु के वचन सोई गायो।
मनुष्य तन मौसर पायो ॥ २ ॥
सुबुधि गुलाल जुगत की केशर शील बदन छिरकायो।
मृगमद घोरी संतोष कटोरी पियाजी सूं खेल मचायो।
क्षमाको चँवर दुलायो ॥ ३ ॥
भक्ति मुक्ति का फगवा बँटत है विरले हरि जन पायो।
जाके चरण की रज धर मस्तक सेवा...
धनजी को ...

अजहूं चेत कछुइ ना बिगऱ्यो रसना राम कह्योरी ।
सुषमणदास शरण सतगुरु की हरि सुमऱ्यो सो तिऱ्योरी ।
मैं तो तेरे शरण पऱ्योरी ॥ ६ ॥

## पद २०

करुणानिधि अरज हमारी राम सुनलीज्यो मुरारी । टेर.
जन्म मरण को पार न पायो ये दुख बहुत बुरारी ।
हाथ जोड़ विनती करूं माधव संकट मेटो भारी ।
राम शरणागत थारी ॥ १ ॥
ध्रुव प्रह्लाद विभीषण ताऱ्यो तारी गौतमनारी ।
अजामीलसे अधम उधारे गनिका सी तुम तारी ।
नाथ कहा ढील हमारी ॥ २ ॥
धनाभक्त वाजींद कबीरा नामदेव लियो उबारी ।
अनंत कोटि प्रभु तार दिया है कहा तकसीर हमारी ।
राम भूलो मत म्हारी ॥ ३ ॥
रोम रोम गुन्हगार भऱ्यो हूं खूनी बहुत विकारी ।
हमसे अधम पार कर करता छीतमदास विचारी ।
राम रज छूं मैं तिहारी ॥ ४ ॥

## पद २१

मन भावन फागन आयो जामें रसियो राम रिझायो । टेर.
या तनकी मैं मटकी बणाऊं भाव सो रंग भरायो ।
सुमता की करले पिचकारी ज्ञान अबीर उडायो ।
प्रेम को रंग बरसायो ॥ १ ॥
सुरत निरत की ताल बजत है ध्यान को चंग मढायो ।
मनसा की मृदंग मनवो बजावै गुरु के वचन सोई गायो ।
मनुष्य तन मोसर पायो ॥ २ ॥
सुबुद्धि गुलाल जुगत की केशर शील चंदन छिरकायो ।
मृगमद धोरी संतोष कटोरी पियाजी सूं खेल मचायो ।
क्षमाको चँवर दुलायो ॥ ३ ॥
भक्ति मुक्ति का फगवा बँटत है बिरले हरि जन पायो ।
जाके चरण की रज धर मस्तक सेवादास जस गायो ।
रामजी को शरण सुहायो ॥ ४ ॥

पद ३३

हम्म फकीर अनाहद राता मैं घर अकुला के जाऊंगा।
ब्रह्मा विष्णु महेश्वर तीनूं दश अवतार न ध्याऊंगा। टेर.
बैठा रहूं न फिर कर लाऊं भूखा रहूं न अघाऊंगा।
पंथड़े जाय पांव नहिं तोडूं घर बैठा ऋधि पाऊंगा॥ १॥
तीरथ जाउं न जलमें न्हाऊं जलका जीव न सताऊंगा।
अड़सठ तीरथ गुरू लखाया घटही भीतर न्हाऊंगा॥ २॥
पाती तोड़ पथर नहिं पूजूं देवी देव न ध्याऊंगा।
पात पात में है पुरुषोत्तम वाकूं नाहिं सताऊंगा॥ ३॥
जड़ी बूंटी औषधि नहिं साधूं नाड़ी वैद्य न लाऊंगा।
सतगुरु वैद्य मिल्या अविनाशी ताकूं नाड़ि दिखाऊंगा॥ ४॥
चंद्र सूर दोउं सम कर राखूं सुन में सुरति समाऊंगा।
कहे कबीर सुनो भाई साधो ब्रह्मजोति मिल जाऊंगा॥ ५॥

पद ३४

ऐसा हाल फकीरों हंदा सुणलीज्यो सब कोई वे।
स्वर्ग मृत्यु पाताल लोकता फिकर फकीरां खोई वे। टेर.
टोपी तत्व सुमरणा चिंतवन सींगी अनहद सोई वे।
नाम निरंतर चोला पहन्या सेली सुरत सुमोई वे॥ १॥
जत कोपीन आड़बंध सत का मगन मतंगा सोई वे।
सिरजनहार तिलक शिर ऊपर सुमरण कंठी पोई वे॥ २॥
धूणी ध्यान लगाय रैणदिन फिकर पावोड़ी पोई वे।
आशा तृष्णा अधिक लाकड़ी धूणी माहिं धसोई वे॥ ३॥
भिक्षा भाव सहज की चीपी झोली अकलज टोई वे।
जो मांगै ताही कों देवै ऊंच नीच नहिं कोई वे॥ ४॥
सेज्या भूमि आकाश ओढ़णा जोति चंद्रमा जोई वे।
निशि दिन पवन करत खवासी दृढ आसण पर सोई वे॥ ५॥
सदा उदास रहत जगत सूं निस्पृही निरमोही वे।
तातें तीव्र वैराग्य धारणा राग द्वेष नहिं कोई वे॥ ६॥
एका एकी रहत रैण दिन दिलकी दुर्मति खोई वे।
कहत कबीरा अलमस्त फकीरा रावरंक नहिं कोई वे॥ ७॥

## पद २४

खेलन की ऋतु भारी ।
नु पाय भजन कर हरि को ओ मोसर दिन चारी ।
अब चेत अनारी । टेर.
गुलाल अबीर प्रेम कर प्रीति तणी पिचकारी ।
स उसास राम रंग भरभर सुरति सरीसी नारी ।
इन संग रचारी ॥ १ ॥
टो खेल सकल जग खेले उलटो खेल खिलारी ।
गुरु सीख धार शिर ऊपर सतसंगति चल जारी ।
म सब दूर गमारी ॥ २ ॥
प्रहलाद् विभीषण खेलें मीरां करमा नारी ।
भावन जगमें इमि खेलें सो नहि आवत हारी ।
खी सुन लीज्यो हमारी ॥ ३ ॥

## पद २५

रीया रंग खेलन आयो ।
ला पिंगला सुषमण नारी ता संग खेल खिलायो ।
रत पिचकारी चलायो । टेर.
चो रंग जगत को छाडो साचो रंग लगायो ।
हिर भूल कबहु मति जायो काया नगर बसायो ।
वै निरभै पद पायो ॥ १ ॥
चूं उलट फेर घट भीतर अनहद नाद बजायो ।
स बकवाद दूर तज दीजे ग्यान गीत नित गायो ।
पिया के मन तब भायो ॥ २ ॥
नूं ताप तीन गुण त्यागो संशय शोक मसायो ।
न भावन हिव यूं नित गायो फेर जनम नहिं पायो ।
ति में जोति समायो ॥ ३ ॥

## होरी सोरठ ।

## पद २६

गुन पी रे मधपू हुय मतवाला प्याला प्रेम हरी रसका । टेर.
बालपणो हंस खेल गुमायो तरुण भयो तिरिया बसका ।
वृद्ध भयो कफ बायुज घेर्यो पकड्यो रह्यो नहिं जाय गुसका ॥ १ ॥
पाप पुण्य दोय भुगतण आयो कुण तेरा और तूं किसका ।
हिंगळाजदान हरी गुण गायले तन जोबन सुपना निशिका ॥ २ ॥

कीड़ी चाली सासरे नंव मण काजल सार।
हस्ती वाके गोदमें ऊंठलियो ललकार॥ २॥
जल जाई थल ऊपनी जल में कियो न पाप।
एक अचंभो देखियो बेटी जायो बाप॥ ३॥
घड़ो न डूबै बेड़ियो हस्ती मल मल न्हाय।
कोट कांगरे पाणी आयो पक्षी प्यासा जाय॥ ४॥
सासू कवारी बहू हमल में नणंदल फेरा खाय।
देखण चाली पुत्र जन्मियो पाड़ोसण हालोगाय॥ ५॥
अंडांथा जब बोलता बच्चा बोले नाहिं।
पंडित होय सो अर्थ करै अज्ञानी गम नाहिं॥ ६॥
बेटी पूछे बापने अणजायो वर लाव।
अणजायो वर नां मिले तोरे मोरे ब्याव॥ ७॥
कहत कबीर सुणो भाइ साधो साची कहुं समझाय।
या पद को कोइ अर्थ विचारे तो सहज मोक्ष मिल जाय॥ ८॥

इति।

## अथ विनय-वैराग्योपदेशमंजरी।

जय जगवंदन नंद के नन्दन पांडव स्यंदन हांकनहारे।
चर्चित चंदन कए निकंदन ग्राह गयंदन ग्राह विदारे॥
इंद्र फनिंद्र कविंद्र मुनींद्र क छन्द गुणीगन वृन्द उचारे।
आनंदकंद गोविंद मुकुंद करो दुख द्वंद निकंद हमारे॥ १॥

कवित्त।

जनम गमायो राम नामको न गायो कछु कीनो ना उपाय भवसिंधु के तरन को।
शरण में जैहो कौन वदन दिखैहों हाय औगुण भरे हो गुण एको ना शरन को॥
रसिक विहारी है न आपको भरोसो रंच को सहाय शोकनद पार के करन को।
परो मजधार बीच हों तो निराधार अब एक ही अधार रघुराय के चरन को॥ १॥

---

१ सुषुप्तवृत्ति। २ आत्माका संग। ३ नवतत्त्व। ४ दग्ध होजाना। ५ निजमन
६ एकता। ७ मिथ्या अहंकार। ८ सूक्ष्म शरीर। ९ अन्तःकरण जलाशय में प्रेमजल
१० स्थूल वैराट। ११ माया। १२ जीव। १३ मन। १४ नेत्र। १५ शुन्य
वेदान्ती। १६ शुद्ध सत्वगुणी माया। १७ अविद्या जीवकी स्त्री। १८ वासना
१९ बहिर्मुखवृत्ति। २० अज्ञान। २१ वैखरी वाणी। २२ जिज्ञासु। २३ पूर्ण
२४ माया। २५ ब्रह्म।

कोटि २ ब्रह्मांड जो करता कोटि २ दैत्योंका काल।
थोलांरो साचो निरबंधण गोलांरो गोलो गोपाल॥
ईश्वर द्यां अचंभो आवै घट सूरापण निपट घणो।
ठावो सकल सकलरो ठाकुर तूं चाकर चाकरां तणो॥
वास मझ झूठ नहिं दाखै केशव अर्ज सुणो दे कान।
तिलोचंद घर रह्यो टहलवो छीपे तणी छजाई छान॥१॥

कवित्त।

रूठे क्यों न राजा तातें धरे नहीं काजा एक तूमे महाराजा और कौन को सराहिये।
रूठे क्यों न भाई तातें कछू ना बसाई एक तू ही है सहाई और कौन पास जाइये॥
रूठे क्यों न मित्र शत्रु तरत आठों याम एक रावरे चरण केरे नेह को निवाहिये।
संसारी ही रूठ एक तूही है अनूठा सब घूमेंगे अगूंठा एक तू न रूठ्या चाहिये॥१॥

दोहा।

जितने तारे गगन में, तितने वैरी होय।
कृपा होय श्रीराम की, वाल न बाँको होय॥१॥
कहा करै वैरी प्रवल, जो सहाय रघुवीर।
दश हजार गज बल घट्यो, घट्यो न दश गज चीर॥२॥
सांई टेढी अखियां, वैरी खलक जहान।
टुकेक झोला महरदा, लक्खों करे सलाम॥३॥
लग्न मुहूरत योग वल, तुलसी गनतन काहि।
राम भये जेहि दाहिने, सबे दाहिने ताहि॥४॥
गंगा जमुना सरस्वती, सात समुद्र भरपूर।
तुलसी चातक के मते, विन स्वाती सब धूर॥५॥
सीतापति रघुनाथजी, तुम लग मेरी दौड़।
जैसे काग जहाज को, अंत न वाकूं ठौड़॥६॥
काहू के धन धाम है, काहू के परिवार।
तुलसी मोसम दीनके, सीताराम अधार॥७॥
नहिं विद्या नहिं बाहुबल, नहिं खरचनको दाम।
तुलसी मोसम पतित की, तुम पत राखो राम॥८॥
सब देखे परखे लिखे, बहुत कहे क्या होय।
तुलसी सीताराम विन, अपनो नाहीं कोय॥९॥
माधव मा भव होहु मम, माधव मम होहु आन।
माधव मेरे उर बसो, सदा सकल सुखखान॥१०॥
वारन को तारन अहो, वार न लागी तोहि।
वार न कीजे हे प्रभो, वारन भटकन मोहि॥११॥

काम क्रोध लोभ मोह विवस मलीन दीन दुःखित दरिद्री इमि रागिन को दंगी तू।
रसिकविहारी भली भांति पहिचानों राम हौं वो तोहि जानूं हूं सदातें नीच संगी तू ॥ १० ॥
कूबरा कसाई जाट कीर डूम नाई कोळी छीपा रु चमारन की भक्ति मन भाई है।
गूजर गवारन कूं संगले विहार कियो ताकी तो पुरानन में कथा व्यास गाई है ॥
गनिका और भीलनी को तारी सो प्रसिद्धवात दासी को खवासी खासी ऐसी चतुराई है।
नीचको निवाजबे की तुमही को परी बान मेरी जात ऊंच प्रभु काहे को बनाई है ॥ ११ ॥
गोकुल में जन्म लीनो जल जमुनाको पीनो सुबल सुमीत कीनो जाको जग जाप है।
भनत मुरारी जाकी जननी जशोदा जैसी उद्धव निहार नंद जैसो तेहि बाप है ॥
काम बामते अनूप तजी मजचंद सुखी रीझ्यो संग कूबरी कुरूप सो अमाप है।
नेह.नीर नयको न पंचतीर भय को न वयको न पूतना के पय को प्रताप है ॥ १२ ॥

## दोहा।

पंगुल गूंगो रोग युत धनिक क्षुधातुर जीव।
भय युत बालक प्रिय अचख सुनत अनाथ सदीव ॥ १ ॥

## छप्पय।

पंगु कुब्जा संपाति गुंग जमलार्जुन गावत्त।
रोगी माधवदास धनिक तिरलोचन ध्यावत्त ॥
क्षुधित सुदामा विप्र भीत युत मजकी भामिनि।
बालक ध्रुव प्रह्लाद अबल द्रुपदादिक कामिनि ॥
हि अंधसूरलों हम सुने हाथ विके तिनके हरी।
जग के निवास सब गुननयुत सरूपदास विनती करी ॥ १ ॥

## कवित्त।

ज्ञान औ विराग दोउँ पायन बिनाहूं पंगु भक्ति रचना ते हीन गूंगहू निहारोगे।
त्रिधा ताप रोगी कर्म वानिज धनिकहूं में भूखो दरशको केउ जन्म को विचारोगे ॥
काल भीति बालबुद्धि आत्मा है अबला औ अंध तत्त्व अंजन के बिनाहु नेक धारोगे।
एक अंग के अनाथ ताके बिके सुने हाथ आदि अंत में अनाथ नाथ क्यों बिसारोगे ॥ १३ ॥
मनसे महीपति के मुंशी मसंग मोह मदन मजूरिरखी मदत मतवारी है।
क्रोध कोतवाल लोभ नाजर की मिसलत ज्ञान मुदई की जिन मिसल बिगारी है ॥
अहंकार अहल्मद करत ना रपोट भली तृष्णा चपरासी की दस्तक नित जारी है।
दीन की दरख्वास्त मही डिगरी न होवै केशव अरजी हमारी आगे मरजी तुम्हारी है ॥ १४ ॥

## गीत।

अद्भुत नाथ न लोपे आज्ञा इन्द्र ब्रह्मा शंकर ले आप।
भावयणो छोड़ारो भूखो पांदारो पांदो मा बाप ॥

कबीर तेरा जोर न जुलम है, मेरा होय अकाज।
विड्द तुम्हारो लाजसी, शरण पड्यां की लाज ॥ २७ ॥
कबीर भयके जे सांई मिले, सब सुख अपणा रोय।
पाहण ऊपर शीश धर, कहूंज कहणा होय ॥ २८ ॥
कबीर सांई मेरा सुनहगे, बूझेंगे कुशलात।
उन सांई से कहुंगा, मेरे मनकी बात ॥ २९ ॥
कबीर मो मरने को नेम है, मरूं तो हरिके द्वार।
कबहू तो हरि पूछि हैं, कौन मर्‌यो दरबार ॥ ३० ॥
जा मरनें सों जग डरे, मेरे है आनंद।
कब मरिहों कब भेटिहों, पूरण परमानंद ॥ ३१ ॥
सांई तोसों वीनती, भावे भूल मभूल।
करीजिका शिर ऊपरे, करसी जिका कबूल ॥ ३२ ॥
डाल हने फल कूं भखे, पातन कूं फाड़ेह।
ये अवगुण पंछी करे, तोउ तरवर नहिं ताड़ेह ॥ ३३ ॥
बडे दीनको दुख सुनत, देत दया उर आन।
हरि हाथी सूं कबहुती, कहु रहीम पहिचान ॥ ३४ ॥
मूंड़ चढाये हू रहे, पर्‌यो पीठ कच भार।
रह्यो गरे पर राखिये, तोऊ हिये पर हार ॥ ३५ ॥
हरे चरै तापहि बरै, फरै पसारहि हाथ।
तुलसी स्वारथ मीत जग, परमारथ रघुनाथ ॥ ३६ ॥
राम अवलंब अनन्य गति, राम विना वेहाल।
वाकीलार हरि फिरत है, ज्यों जननी संग बाल ॥ ३७ ॥
लार फिरै रक्षा करै, गिरत पकरले बाँह।
जनि दुख पावै दास मम, यों जानै मन माँह ॥ ३८ ॥
दो पेंड हरि सन्मुख चले, हरि आवत पेंड पचास।
ज्यों जननी लघु बालकी, दोरि के आवत पास ॥ ३९ ॥

टीका–जैसे माता ऊपरी पर काम करें है नीचे घर में बालक खेले है, जहां ताऊ बालक अपने ख्याल में मग्न है वहां ताऊ माता भी चुपचाप होरही है। जब बालक कों भूख लगी तब रोवण लाग्यो तब माता भी दिलासा देने लगी। जब बालक सीढी के नजदीक आयो तब माता को चिंता उपजी सो देखन लगी, जब बालक एक दोय सीढी पर चढ्यो तब तो माता के धोखो भयो। अब जो गिरेगो तो हाथ पांव टूट ‍। तब तो माता ऊपर सूं बहुत सीढी उतर के बालक कूं कंठ लगाय लेत हैं।

१ तुम भाती डग आठभर, हम आवें डग साठ।
तुम ने करडे काठ के, हम लोहे की लाठ ॥ १ ॥

क्या मुख ले बिनती करूं, लाज आवत है मोहि।
तुम देखत अवगुण करौं, कैसे भाऊँ तोहि ॥ १२ ॥
मैं अपराधी जन्मका, नख शिख भर्या विकार।
तुम दाता दुख भंजना, मेरी करो संभार ॥ १३ ॥
मुझ अवगुण है तुझ्झ गुण तुझ्झ गुण अवगुण मुझ्झ।
जो मैं विसरूं तुझ्झ को, तुम न विसारो मुझ्झ ॥ १४ ॥
मोमें गुण कुछ है नहीं, तुम गुण भरेहो जहाज।
गुण अवगुण न विचारिये, बाँह गहां की लाज ॥ १५ ॥
अवगुण किये तो बहु किये, करत न मानी हार।
भावे बंदा बखसिये, भावे गरदन मार ॥ १६ ॥

## सोरठा।

कबलौं गिणूं कृपाल, मो अवगुण गुण रावरे।
देखहु करन दयाल, गनिकाको सो घूंघटो ॥ १ ॥

## दोहा।

हरियो देख हरामको, रोस न कीजे राम।
अब तो तेरो हुय रह्यो, और न मेरे काम ॥ १७ ॥
बिड़द तुम्हारो रामजी, लेबहिये महाराज।
हरिये गुण अवगुण किया, तोही तुम कूं लाज ॥ १८ ॥
हरिये अवगुण बहु किया, करत न कोई छेह।
जो तूं अवगुण याद कर, होय न छूटण केह ॥ १९ ॥
हरिये दोषण बहु किया, शंक न मानी काय।
भावे तो मुझ बगसिये, भावे कुंद मराय ॥ २० ॥
काहू के शिर को धणी, कूड़ा करत कलाप।
हरिये के शिर तू धणी, तुंही माय रु बाप ॥ २१ ॥
जन हरिये की बीनती, साँई करिये कान।
बंदे कूं मुश्किल घणी, साँई तुझ आसान ॥ २२ ॥
हरिये का दिल तुझ्झ सूं, तेरा मुझ सेतीह।
ज्यों सोनो अरु सोहगी मिलिया अगोतीह ॥ २३ ॥
हमसा तेरे बहुत है, तुमसा मेरे नाहिं।
हरियो तुझको छांडिके, और न किसपे जाहिं ॥ २४ ॥
पाप किया से मुझ किया, हरिया फेर न सार।
भावे तो मुझ मेटकर, भावे दोज़ख डार ॥ २५ ॥
कलम हमारी रामजी, होय तुम्हारे हाथ।
जनहरिये कूं तारिये, सदा तुम्हारे साथ ॥ २६ ॥

हराम के काम तो पोत करे साहब्ब के नाम भटकता है।
साईं दीन कहे आधक मती पकड़ के काल पटकता है ॥ ३ ॥

सवैया।

गर्भ चढे पुनि सूप चढे पलना पे चढे चढे गोद घना के।
हाथी चढे फिर अश्व चढे सुखपाल चढे चढे जीमें घना के ॥
धेरी औ मित के चितचढे कवि ब्रह्म मने दिन वीते पना के।
ईश कृपालुको जान्यो नहीं अब कांधे चढे चले चार जनाके ॥ ४ ॥
पेट में पोढ़के पोढे मही जननी संग पोढ़ के वाल कहाये।
त्योंहि त्रिया संग पोढ़न लागे तो सारी निशा हंस खेल गमाये ॥
क्षीरसमुद्र के पोढ़ न हारेको ध्यान कियो न कभी चित लाये।
पोढ़त पोढ़त पोढ़ रहे तो चितापर पोढ़न के दिन आये ॥ ५ ॥
देह अचेतन प्रेतदरी रज रेत भरी मल खेत की क्यारी।
व्याधि की पोट अराधिकी ओट उपाधिकी जोट समाधिसे न्यारी ॥
रे जिय देह करे सुख हान इते पर तो तोहि लागत प्यारी।
देह तो तोहि तजेगी निदान पें तूहि तजे किन देहकी यारी ॥ ६ ॥
विक्रम भोज दधीचि भखे बलि करण कुबेर जिसा थिर नाई।
भीषम द्रोण भखे दुर्योधन पंचहु तत्व समुद्र सुखाई ॥
वेद कतेव पुकार कहे नर जीमगई अवतार सदाई।
खायगई सगरे जगकूं इक मोत निगोडी को मोत न आई ॥ ७ ॥
जलमें उपज्यो जलमाहिं रह्यो जल पोखत है जल छूवत नाहीं।
तापक जो रवि सोपत है नित कंज ज्यूं ताहि देख्यां विकसाहीं ॥
तैसे यो जीव विषयसंग फूलत ता विन जीव अती मुरझाही।
हरि सूं उपज्यो हरि पोखत है हरिमाहिं रह्यो हरि कूं विसराही ॥ ८ ॥
पशुअ भले उनते जग में नहि कर्म करी दुख बीज को बोवे।
कियो भुगते पशु देह धरी सुख दुःख के पाप के कर्म कूं धोवे ॥
आचार मलीन चरे अपनो उनके संगते कोऊ भ्रष्ट न होवे।
उनतें यो नीच भयो नर माणक गांठ के सींग रु पूंछ को खोवे ॥ ९ ॥
जननी क्यों बोझ मरी इनकी जाने ऐसे पशू को पेट में राखो।
कलंक जणी अपणे कुलको अधबीच नहीं क्यों गर्भ तें नाखो ॥
जन्मत ही मरि क्यों न गयो जाने जीव के रामको नाम न भाखो।
मरेतें भलो निज मूरख को जीवत करेगो यो सरव को साखो ॥ १० ॥
आछो सो काछ कछ्यो तननें मननें नहीं आछो सो नाच यो नाच्यो।
राम गुलाम कहावत है पै गुलाम भयो जगको दाम जाच्यो ॥

दृष्टांत-तैसे माता की नांई नारायण है, सो भी सब के ऊपर अपनो स्वस्वरूप में बर्ते है। और जीव जो है सो नारायण को अंश है तातें बालककी नांई अज्ञ है, सो नीचे संसार में स्त्री पुत्रादि विषय ख्याल में जबताऊ आसक्त होय रह्यो है तब-ताऊ नारायण हू याकी उपेक्षा कररह्यो है, जब जीव के बालककी नांई विषय सूं वैराग्य भयो अरु नारायण की चाह भई तब विरह करिकें रोवणे लाग्यो तब माता की नांई नारायण हू गुरु शास्त्रद्वारा जीव कूं समझावणे लाग्यो जब जीव बालक की नांई भगवत् प्राप्तिका साधनरूप सीढी के नजीक आयो तब माता की नांई नारायणहू जीवपर कृपादृष्टी सूं देखने लाग्यो जब जीव बालककी नांई एक दोय साधनरूप सीढीपर चढ्यो तब माता कीसी नांई हरि दौरिके अंग लगावे है।

निज स्वाधीन स्वल्पमूल्य के, मन रुचि जाणन हार।
ऐसे सेवक हरि दिये तें, भज्यो न ताहि गंवार ॥ ४० ॥

टीका-स्वल्पमूल्य=सेर नाजके १४ चाकर हैं, सेर नाज कूंभी सब ही बांटि खावे है, झगर नहिं मरे है। काम ऐसो करे है हजार रुपिया का चाकर सूं भी नहीं होय। धर्म अर्थ काम मोक्ष जो मन चावे सोई अर्थ कूं साधी देत हैं तातें देखरे गंवार जीव! परम दयालु नारायण ने ऐसा सेवक दिया तो भी उन सेवकोंसेई सेवा नारायण की नहीं कराई, तू तो करेई काय की।

पकरि रह्यो प्राणां कूं, अरु प्रेरत इंद्रियग्राम।
सहायक सब व्यवहार में, भजत न लूण हराम ॥ ४१ ॥

टीका-देहरूप फूटा पिंजरा में चंचल प्राणरूप पक्षी कूं पकड़ राखो है तातें प्राण ठहर रह्यो है। नहीं तो कबकोई कोइ द्वार होके निकस जातो। फेर श्वासारूप करके बाहर जावे है तोभी शिकारी बाज की नांई ज्यांको खेंच्यो फेर उलटि के ठिकानेपर आय बैठे हैं नहीं तो नारायण विना पवन कूं पीछो फेरने वालो कौन है? ऐसे सब इंद्रिय समुदाय कूं आप आपके व्यवहार में नारायण प्रेरे हैं।

झूलणा।

देह आज पड़ो चाहे काल पड़ो दिन च्यार पड़ोजी झड़ाक झड़ेगी।
पांच पचीस पचास पड़ो दस तीस पड़ोजी खड़ाक खड़ेगी॥
ऐस पड़ो भावे पोर पड़ो परार पड़ोजी दड़ाक दड़ेगी।
दीन कहे कहा देहको सोच है सो वरप रहे तोही देह पड़ेगी ॥ १ ॥
फिट फिट्ट कहै दुनि घट्ट तेरा इस घट्ट का घाट घड़ायगाजी।
खट पट्ट ते खेद वधाय रहा झटपट्ट सिताव झड़ायगाजी॥
केई कूड़ कपट्ट निपट्ट करे अवधूत अपट्ट अड़ायगाजी।
साँइ दीन दपट्ट झपट्ट कहे जी जन्म जंजीर झड़ायगाजी ॥ २ ॥
जिव पेट के सूलतो भूलगया यहाँ पेट के काज भटकता है।
यहो कूड़ कपट्ट झपट्ट रहा लालच लपट्ट लटकता है॥

ऐसे ही करत सब जन्म व्यतीत भयो राम को न नाम लेत यम सूं न भीते हैं ।
माणक जुवारी मूल गाँठ कूं गमाय जैसे आये बांध मूठी फिर जात हाथ रीते हैं ॥
राम को न लेत नाम काम को भयो गुलाम दाम दाम पीछे लागि पाप बहु कीते
औरन को देत दुःख आपको चहत सुख रामसूं विमुख होय फिरत नचीते हैं ॥
सुखन के काज बहु दुख को सजत साज विषय विष लेह माहिं घोरि घोरि पीते हैं
राम को विसारि नरजन्म में धूरि डारि आये बांध मूठी फिर जात हाथ रीते हैं ॥

फिरत है फूले २ माया के भर्म भूले बैठे सब हारि अरु माने जगजीते हैं ।
ज्वानी के जोर माहिं मानकी मरोर माहिं कोई कूं गिने नाहिं विषय चित्त दीते हैं
मोह मद माते अति विषय हू के रंग राते विषय के यत्न माहिं दिन सब बीते हैं ।
जनम को हारि सब काजकूं बिगारिकरि आये बांध मूठी फेर जात हाथ रीते हैं ॥ ९

पाय प्रभुताई कछु कीजिये भलाई यहाँ नाहीं थिरताई बैन मानिये कविन के ।
यश अपयश रहिजात बीच पहुमी के मुल्क खजाना येनी साथ गये किन के ॥
और महिपालन की गिनती गिनावे कोन रावण से ह्वैगये त्रिलोकी वश जिनके ।
चोपदार चाकर चमूपति चंवरदार मंदिर मतंग ये तमाशे चार दिन के ॥ १० ॥

हय हाथी हेम हीर हुरम हिरननैनी हींसत हाँकरत फिरत घर घेरे है ।
बंधु सुत सुता सुत सुत सुतहू के सुत सज्जन सगेन से कहत मेरे मेरे हैं ॥
चोहटा न चाकर चहुंधा चहैं चोकीदार चोबारा न चहल चुहल चेरी चेरे हैं ।
तिनको सो तू है वे हैं तेरे तोलूं तेरो तन तन गये तिनको तो तूं न वे न तेरे हैं ॥ ११

माया के समूह भाँति बंधिके शिथिल भयो मान कह्यो मेरो ओलो छाड्यो घट घेरो है ।
काल है करेरो आनि दहेगो दरेरो सो तो पर्‍यो ही रहेगो सब परको बखेरो है ॥
कुटुम्ब घनेरो बहु बेर लग हेरो सो पंखिन को रेरो जैसे दरखत बसेरो है ।
चलत सबेरो दरकूच भांति केरो तेरो मेरो मेरो कहै यामें कोन साज तेरो है ॥ १२

एरे मन मेरे तेरे कौन हाल ह्वैगे अर गेरे अज्ञान बीह गोविंद नाहिं गाये हैं ।
ऊठि के सवेरे सांझ दोरन की करी एक ढेरे बहु जोरि देरे धन में लुभाये हैं ॥
साधू कहैं टेर टेर तोहू न समझे शठ पूर्व भलेरे पुण्य मोयर यह पाये हैं ।
रे रे अज्ञान जीव पीव क्यूं न हृदय रखे घेरे घंघेरे काल केते नर खाये हैं ॥ १३ ॥

कौरव दल पांडव समर सुत जादू जैसे जात हू न जाने ज्यूं तरैया परभात की ।
बलि वेणु अंबरीष मानधाता प्रहलाद कहिये कहांलों कथा रावण अजात की ॥
येहू न बचन पाये काल कौतुकी के हाथ भांति भांति सेना रथी घने सुथ घात की ।
प्यार प्यार दिन को बचत सब चांड करो अंत सुरिवैहे जैसे पूतरी बरात की ॥ १४ ॥

कहाँ कहो मोह मोह लोही धे परी है देव मोहन से मोही महामाया में भिजावे ।
दैवके सुगंध महा मधु से मधुप मानवाला घन मानी महामद यो छिटकावे ॥
हलव के रलन से रमद के लैकिलैकि ललन की धोरती खिलोनावी खिजावे ।
[illegible] दे महा मत्त व्याल वशी कवन्द ऐसे बांके ऐसे वशी ऐसे सुजावे भिजावे ॥ १५ ॥

कूड़ कपट्ट विकार भर्यो मन नेक नहीं हरि सूं भयो साच्यो।
कैसे के राम रीझे अब माणक यो मन रामके रंग न राच्यो॥ ११॥
आछो सो नर्त करो मन नर्तक जैसे तैं आछो यो काछ कछ्यो है।
आदर नेम करी हरि को नित चिंतन ध्यान यो नर्त अछ्यो है॥
प्रेमकरी हरि को रस पीवहु पीवत दूध ज्यूं वालवछ्यो है।
माणक सूर ज्यों आगे ही दौरत नेक न धारत पांव पछ्यो है॥ १२॥

कवित्त।

भैया जगवासी तू उदासी है के जगतसों एक छ महीना उपदेश मेरो मानु रे।
और संकल्प विकल्प के विकार तजि बैठि के एकंत मन एक ठोर आनु रे॥
तेरो घट सरिता में तूही है कमल ताको तूही मधुकर है सुवास पहिचानु रे।
प्राप्ति न ह्वै है कछु एसो तू विचारतु है सही ह्वै है प्राप्ति सरूप यों ही जानु रे॥ १॥
करिले रे सुकृत सुमरिले रे नरहरि भरिहरि ओदर दरनि मोहजाल की।
रसरास तेरे हाथ चिंतामनि हेरे यातें ओट गहिले रे प्रह्लाद प्रतिपाल की॥
करत कहा है कहा करिवे को आयो कहि कोहै तूं कहा है कैसी गति काल की।
गई सो तो गई अब रही सो तो राख मूढ एक एक लव जात लाख लाख लाल की॥ २॥
श्वासके भरोसे गढ मास में निवास कियो आशा मन माहिं राखि मानत सरीरा की।
बडे २ सूरवीर छोड गये देख मूढ रही ना निसानी तहां साह अरु वजीरा की॥
भजरे निरंजन दुखभंजन कुल आलम को नित्य रोज खबर लेत पाइन में कीरा की।
कहै कवि प्यारामल सुमरणकी यही पल एक एक घडी जात लाख लाख हीरा की॥ ३॥
काहू घर पुत्र जायो काहू के वियोग आयो कहूं राग रंग कहुं रोवारोव करी है।
जहां भानु ऊगत उच्छाह गान गीत देखे सांझसमें ताही स्थान हाय हाय परी है॥
ऐसी जगरीति देख को न भयभीत होत हा हा नर मूढ तेरी मति कौन हरी है।
मानुषजन्म पाय सोवत विहायो जाय खोवत किरोरन की एक एक घरी है॥ ४॥
चौरासी समुद्र घूर मिल्यो है मनुष्यतन कहीं भूरि भागतें किनारे आनथीयो है।
ऐसी या अनूप देह नाक कान नेन बेन ऐन करतार जू करार कर कीयो है॥
ताही को तू पाय करत डाचा ढोल पशू ज्यूं भरत पेट विषय पान पीयो है।
गोविंद नरदेह पाय प्रभू को न जान्यो ताय धूरि वाके मन में धिकार वाको जीयो है॥ ५॥
नंदकी नौनिधि धरी वीसल की बीस टरी रावन की सबै जरी खाख में समावोगे।
हेम हीर चीर हाथी काहू के न भये साथी वाट के बटाऊ जेम ठाठ छिटकावोगे॥
वहां सूं न लाये हाथ यहां सूं न चाले साथ यहां ही की जोर जोर यहां ही लौं खावोगे।
कहत है छजू पवार सुनोरे मायाके यार बँधी मूठी आये हो पसार हाथ जावोगे॥ ६॥
इत उत फिरत है हरत भरत कछु करत अनर्थ बहु जात दिन बीते है।
रात्रि पड़े घरमांही आयके भोजन करि नारी कंठ लाय करि सोवत नचीते हैं॥

सांभर की खालन को बांधत सिपाई लोक गैंडे की खाल ढाल ओ राजा मन भावेगी।
कहै दयाराम एक राम के भजन बिन मानुस की खाल कछु काम नहिं आवेगी ॥ २४ ॥
खालही की खोलमें अखिल ख्याल खेलिखेलि गाफिल ह्वै भूल्यो दोस दुख की सुचाली तें।
लाख लाख मांहि अभिलाष नये खोटे भइ अलख लख्यो न लखी लाखन की लाली तें॥
पुलकि पुलकि देव प्रभुतें न पाली प्रीति दे दे करताली न रिझायो बन माली तें।
झूठी झलमल की झलक ही में भूल्यो झलमल की पखाल खल खाली खाल पाली तें॥ २५॥
जासूं तू कहत यह संपदा हमारी सोतो साधने अडारी ऐसें जैसे नाक सिन की।
जासूं तू कहत हम पुन्य जोग पाई सोतो नरक की साई है बड़ाई डेढ़ दिन की॥
घेरा माहिं पर्‌यो तू विचारे सुख आंखिनको माखिन के चूटत मिठाई जैसे भिन की।
एते पर होहि न उदासी जगवासी जीव जगमें असाता है न साता एक छिन की॥ २६॥
रेतकी सी गढ़ी किधों मढ़ी है मसान कीसी अंदर अंधेरी जैसी कंदरा है सैल की।
ऊपरकी चमक दमक पट भूषन की धोके लागी भली जैसी कली है कनेल की॥
औगुन की औंडी महा भौंडी मोहकी कणोंडी मायाकी मसूरती है मूरती है मैल की।
ऐसी देह याही के सनेह याकी संगति सों ह्वै रही हमारी गति कोल्हूकेसे बैल की॥ २७॥
केतीवार सिंह स्वान सांभर सियार सांप सिंधुर सारंग सुसा सूरि ऊदरे पर्‌यो।
केतीवार चील चमगादर चकोर चीरा चक्रवाक चातक चंडूल तन भू धर्‌यो॥
केतीवार मच्छ कच्छ मींडक गिडोरा मीन शंख सीपि कोडी ह्वै जलूका जलमें तिर्‌यो।
कोऊ कहै जारे जिनावर तब माने बुरो यों न जाने मूढ मैं अनेकबार ह्वै मर्‌यो॥ २८॥
मूष चूस कहत हमारो तहखानो यह चिरियां कहत खसखानो मैं बनायो है।
मकरी कहत यह हमारो मगसखानो भमर कहत काठ महल मैं उपायो है॥
माछर पखारी कांठे छांडिदे हमारो धाम नोर रु विलाव छिपकलहू अपनायो है।
ऐसे झगरे को घर तजिके गये हैं संत करता निमित्त नित्य अति सुख पायो है॥ २९॥
जिनके है परायोघर कुटी सो न धाम जामें मूसे रु बिलाई साँप न्योला जो रहत है।
भाजन तो मृत्तिका के फूटे खाली धान नाहीं टूटीसी खटेली खाटमल जो लहत है॥
करकस कठोर नार कानी कालो कलहगारी करकस वचन बोलै अवगुण की महंत है।
हाहारे कर्मनकी विटंबना कही न जाय ऐसो गृह पाय मूढ लागो न चहत है॥ ३०॥
चंचला चलाचल ज्यों घनमें विलोकियतु जलमें कलोल भूरि भासत भगतु है।
पानी मृग प्यास को विलास ठग चातुरी को रैनन में जोति जैसे जुगनू जगतु है॥
नगर गंधर्व को पिनाक ज्यों पुरंदर को ऐसे धनवाद मन प्रीति को पगातु है।
झूठो है रे झूठो जग राम की दुहाई काहू साँचे को बनायो तातें साँचो सो लगतु है॥ ३१॥
दिया है प्रभूने जामें खुसी करो ग्वाल कवि खावो पीवो लेवो देवो यही रहजाना है।
बादशाह आदि ले अमीर उमराव सब कूच करगये जाका लगा ना ठिकाना है॥
हिंदो मिलो मिलो नरेंद्र की वा राहचलो जिंदगी जरासी जामें दिल बहलाना है।
... परवाना तब बने ना बहाना यहां नेकी कर जाना फिर आना है न जाना है॥ ३२॥

ऊंची ऊंची चित्रसारी रंग के झरोखे भारी ताके मध्य सभा सोहै खान सुलतान की ।
चोपदार छरी लिये बोलत अगारी खरे सेन्या जो चढत है हजारन के खान की ॥
एते ही में औचक अचानक ही मोत आई होदा ही में फेलगई जानु लगी बान की ।
गढ़ कोट तोडिबे की मिसलत भूल गये मिसलत होन लगी चलन मसान की ॥ १६ ॥
जीती दशूं दिशा देश देश के नरेश जीते औज औज लाखों माल भंडार भरे रहे ।
कंचनके आसन सुवासन सब कंचनके पलंग अवास सोतो भलग ढरे रहे ॥
हाथी हथसालनमें घोडे घुडसालनमें कुलके कुटुम्ब लोक देखत खरे रहे ।
तजी देह अंबर दिगम्बर चल्यो निदान आसन बिभूतिके सिंघासन धरे रहे ॥ १७ ॥
रूनी तरुनी झूनी वही दुख झूनी मांझ देखत अभूली पंथ पीलन खरी रही ।
पाटन बिछूनी हूनी मंदिर पिछूनी तज दूनी सोभ चित्रसारी सूनीसी परी रही ॥
कहत कल्याण बात सारी ही अलूनी भई कूनी मढ चित्तनमें चूनी जरी रही ।
जूनी तज काया हंस सूनी तो नहीं र भयो मूनी अवधूतनकीसी धूनी धरी रही ॥ १८ ॥
नितही कमातो ध्यातो खातो मन मोद मांझ तातो सो न खातो रातो पद्यो ना हटाऊसो ।
जेतो आतो घरमें सुहातो एतो कोऊ नाहिं ऐसे घुररातो मानो श्वान है कटाऊसो ॥
माया मद मोह मातो कोढी हू न लातो दान पीछे पछितातो जब भयो है लटाऊसो ।
राम सूं न रातो रे परातो अब काल आयो देखो रे रटाऊ चल्यो जात है बटाऊसो ॥ १९ ॥
धरेही रहेंगे धरा धूरि मांझ गाडे धन भरेही रहेंगे भंडार बहु बानी के ।
जरेही रहेंगे गजराज हू जंजीरन से खरेही रहेंगे मानों अश्वपंथ पानी के ॥
काल आय गहे जब करेंगो सहाय कौन कृष्ण रहेंगे जंग जोधा मरदानी के ।
थके सुखवानी माया होयगी बिरानी जब छांड रजधानी बासी होयगो मसानी के ॥ २० ॥
रामको लियो न नाम दियो न कणूको दान कूर नहिं खायो भाप राच रह्यो कूर में ।
कोडी कोडी जोड बैसे कहायो करोरी तामें छात माखी जेम छायो मायाहूके पूर में ॥
बाई को न भाई को न पिता हू को हूवो नाहिं मलिन स्वरूप रह्यो देखियो न नूर में ।
सांकडी घणाणी घाटी कालकी झपाटी लागी हालियो भर्जाकी हाटी खाटी रही धूर में ॥ २१ ॥
रहा है न कोई यहां रहो है न कोई यह जाने सब कोई पै न माने मोह पगिगे ।
हाथी और घोडे जोडे छोडे सब ठौर ठौर भौनन में मांडे भूरि भांडे ते बिसरिगे ॥
कहै छबिनाथ एक राम के भजन बिनु ऐसे ही बिचारे जन्म कोटिन निसरिगे ।
जंगवाले जोरवाले जाहिर जरबवाले जोसवाले जालिम चिताकी आग जरिगे ॥ २२ ॥
कहीसी सराय काय पंथी जीव बस्यो आय रत्न त्रय निधि जामें मोक्ष जाको घर है ।
मिथ्या निधि कारी जहाँ मोह अंधकारी भारी कामादिक तस्कर समूहन को थर है ॥
सोवै जो अचेत सोई खोवै निज संपदाको तहां गुरु पाहरू पुकारे दया कर है ।
गाफिल न हूजे भ्रात ऐसी है अंधेरी रात जागरे बटोही यहां चोरन को डर है ॥ २३ ॥
हाथी के दांतन के खिलोना बने भांति भांति बाघन की खाल शिव संकर मन भावेगी ।
मृगनकी खालनको ओढत हैं जोगी जती बकरे की खाल आछापानी भर लावेगी ॥

घटमें घट गोतलियो घटिके घट औघट घाट अछूतन को।
सांईदीन कहै मजबूत गुरू अदभूत मतो अवधूतन को ॥ ३ ॥
मैड्रिहि मंदिर छांड दीजे वन माहिं न झूंपड़ा बांध टटीदा।
रूखी हु सूखी हु खाय रह्यो काला मुंह करो जिय चट्ट मिठीदा॥
रूप सिंगार तो उनहु को लोड़िये जो कोउ आशक होत लटीदा।
फकीर की राह कठिन्न अल्लू पगधरतहि निकसत दूध छटीदा॥ ४॥
निशिवासर वस्तु विचार सदा मुख सांच सदा करुणा धनहै।
अघनिग्रह संग्रह धर्म कथा न परिग्रह साधुन को गन है॥
कहि केशव भीतर जोति जगे अरु बाहर भोगनको तन है।
मन हाथ सदा जिनके तिनके वनही घर है घरही वन है॥ ५॥

कुंडलिया।

खटकेवाली वस्तु को दीन्ही जिसने डार।
भावे रह्यो उजार में भावे बीच बजार॥
भावे बीच बजार पर्यो रह मुखा न बोले।
अथवा बात अनेक करे निशि वासर डोले।
कहै गिरिधर कविराय चीज जो प्यारी पटके।
सुत दारा धन धाम गये सब तिनके खटके॥ १ ॥
विरकत सोई जाण बसे बस्ती से न्यारा।
अहनिशि आठों याम रामजी लागे प्यारा॥
छाजन भोजन नीर जिको पर इच्छा आवे।
चेराचेरी तजे पक्ष के दिसा न जावे॥
आठ पहर चोसठ घड़ी एकाएकी रामजी।
जनरामा विरकत सोई चोथेपद विश्रामजी॥ २ ॥
विरकत कहिये भरतरी कै गोपीचंद मीर।
ढाको बलख उजीण तजि तीनूं भया फकीर॥
तीनूं भया फकीर अलख सूं पलक लगाई।
गिरि डूंगर वनवास समयसर बस्ती आई॥
अणचाहिक अवधूत जन चखी शब्द की सीर।
विरकत कहिये भरतरी कै गोपीचंद मीर॥ ३ ॥

दोहा।

जोड़ी तज जोड़ी तजी फिर जोड़ी का त्याग।
रच्चय जोड़ी रामसूं ते कहिये वैराग॥ १ ॥
तुलसी जाके दो नहीं घर घरनी धन हीन।
ताको वन वसिवो भलो कर करवा कोपीन॥ २ ॥

मुक्ताफल कल्हार कमल तहाँ कुंदनपे मणिनसों जरी पाल चहूं और सांकरी ।
विहरत सुर मुनि वेद धुनि उचरत सुखसुं समेटि रास विधि तहाँ हांकरी ॥
वासी उही पुरको उदासी भयो काशीराम तोउ वह विछुरत एसी आशा हू नांकरी ।
पर्‍यो कोऊ काल तातें आन तक्यों तुच्छ ताल छब्यो क मराल तो चुगेगो कहा कांकरी ॥३३॥
एकता कूं लिये भावे बैठ तू अटन कर ज्ञान घन हूवें तू तो साहन को साह है ।
आशा और तृष्णा और चिंता को बिसारडार आतम स्वरूप तू तो सदाई अचाह है ॥
मन बानी जीत्यो जब सकल जगत जीत्यो द्वंदभाव गयो तातें भयो बे प्रवाह है ।
जैसो घर तैसो बन सदाई आनंद घन योंही वाह वाह फेर योंभी वाह वाह है ॥ ३४ ॥
कबहु क ऐंट बैठे चूंतरा अटालचके कबहु क पायन हू पैनी भ्रुन झुनिया ।
संपति में सुक्ख होय बिपति में दुःख होय संपति रिझाय औ बिपति घिर धुनिया ॥
संपति में बिपति औ बिपति में संपति है संपति बिपति दोनूं एक देख गुनिया ।
संपति में कॉंय कॉंय बिपति में भॉंय भॉंय कॉंय कॉंय भॉंय भॉंय देखी सब दुनिया ॥३५॥
जॉंचवे न कहूं जावे राजक रिजक दावे पावे के न पावे दिल नावे दिलगीरी पें ।
धीरी मन धारे यादगीरी करतार हीरी पीरी हू न चहै तहाँ कहा लोभ मीरी पें ॥
खालिक खलक माहिं और कछु देखे नाहिं पर्‍यो रहे सीनो भीनो लग्यो सुरसीरी पें ।
करी आदि अंत कीरी भली बंछवेकी मीरी कोटिक अमीरी वारडारूं या फकीरी पें ॥ ३६ ॥
गुहा हू का रहना कहना नहिं काहू पेती साहब से प्रीति अरु काकी परवाह है ।
चित्तकी सुराही लिये प्रेम हू का प्याला पिये खलककी खुसालीका सदा चित चाह है ॥
ज्ञान हू की गूदरी में पेभद फकीरी फबै निपट निरंजन कहै नाम निर्वाह है ।
चिंता चितचोरी लोभ लालच तगीरी तजी दफै दिलगीरी तो फकीरी वाहवाह है ॥३७॥

## सवैया ।

धूत कहो अवधूत कहो रजपूत कहो जुलहा कहो कोऊ ।
काहु की बेटी से बेटो न व्याहवो काहु की पांति बिगार न सोऊ ।
तुलसी सरनाम गुलाम है राम को जाको रुचे सो कहो कछु ओऊ ।
मांगिके खैबो मसीत को सोइबो लेबे को एक न देबे को दोऊ ॥ १ ॥
खेतनहीं रु तिजारत नां करनी नहिं काहु की व्याह सगाई ।
ग्रंथ बनावनो ना कछु बाग त्यूं मंदिर की नहिं नींव खुदाई ॥
दासस्वरूप न सोच या लोकको ना परलोक को सोच सगाई ।
आज मरै तोही खूब है बांधव काल्ह मरै तोइ खूब है भाई ॥ २ ॥

## झूलणा ।

हरिनाम रटै गुरु ज्ञान थटै लपटै न जटै करतूतन को ।
भटकै न थटै भटकै न कटै खटकै न जटै जमदूतन को ॥

पाल कहे रे सायरा लागे आज बुरोह।
मैं हंसता हंस ने कह्यो वो जातो रह्यो परोह ॥ ७ ॥

## सोरठा।

मनमेलू गयो मार हितरूपी हथियार से।
सक्यो न आप सँभार निरवल थयो निरंजना ॥ १ ॥
शिष हुतो क शरीर पिंजर हुतो क माणिया।
धरे न यो मन धीर नाम निरंजन के विना ॥ २ ॥
चेला थारी चिन्त कह्यो किणीने दाखवुं।
मिले न दूजो मित नव खंड फिरूं नारायणा ॥ ३ ॥
चेला इतरी चूक मरतां तें मूवो नहीं।
हिवड़े हाले हूक नींद न आवे नारायणा ॥ ४ ॥
सांभल ज्यो सेणाह वेणा वीसरसाँ नहीं।
नित झुरसी नैणाह मेमत सावण मेह ज्यूं ॥ ५ ॥
धारे चरणा धाम बलवंतरो मन यों बसे।
सेवगरो सतराम भनदाता छेहलो भये ॥ ६ ॥
मोती हुतो अमोल वीछडतां कहिया वचन।
बलवंत थारा बोल सारा निशिदिन खटकसी ॥ ७ ॥
अंडा भनह तणाह माले विन ही मेलिया।
पंखी पोष विनाह जीवै किणविध जेठवा ॥ ८ ॥
ताला सजड़ जड़ेह कूंची ले काने फरी।
ऊघड़सी आयेह जड़िया रहसी जेठवा ॥ ९ ॥
प्यारी ना कोइ पूत बंधव ना कोई बेनड़ी।
बोळा मुवा जमदूत नाम छुड़ासी नानिया ॥ १० ॥
मात तात ने मीत सगा सजन नाती सरब।
जम छेजासी जीत नाम छुड़ासी नानिया ॥ ११ ॥
धन मायरू कोठार पटा गाँव घर परगना।
यां सूं नाहिं उधार नाम छुड़ासी नानिया ॥ १२ ॥
बख्तर ढाल बन्दूक पाखरिया कमधज पड़ग्या।
करसी फूक्का फूक नाम छुड़ासी नानिया ॥ १३ ॥
तोप तमंचा तीर हाथी अश्व हजार गूं।
चले न पालक भीर नाम छुड़ासी नानिया ॥ १४ ॥
डाकर दुर्गा हथिम पडक न ग्वलमा मापरी।
जैवरो टमरो आम नाम छुड़ासी नानिया ॥ १५ ॥

दमड़ी चमड़ी बीच में हरिया बिवरो होय।
दमड़ी सूं दावा किसा चमड़ी मां कर जोय ॥ ३ ॥

कुंडलिया।

खंडी दंडी हाथ में खंडी सी कोपीन।
खंडी दिस देखै नहीं काया दंडी कीन।
काया दंडी कीन दीन याचक नहिं बोलै।
भोग योग संयुक्त उक्त यह मन में तोलै॥
उर धर गुरु को ज्ञान मोह ममता सब छंडी।
सो वैरागी राम कहै हरिराम अखंडी ॥ १ ॥
तीनटूक कोपीन के अरु भाजी बिन लोंन।
तुलसी रघुवर उर बसै इंद्र बापुरो कौन ॥ १ ॥
कबीर सात गांठ कोपीनके मन में रहै निशंक।
राम अमल मातो रहै गिनै इंद्र को रंक ॥ २ ॥
कर अरु जीभ लंगोटड़ी यह तीनों वसरक्ख।
निरभय होय निशंक रम वैरी मारो लक्ख ॥ ३ ॥

कवित्त।

कोऊ राजहंस उडिआयो हो समुद्रहूते, बीतगये वासर समुद्र फिर जावणो।
ताही मग बीच एक भर्यो हो सुभगसर, रैन विसराम लेय भोर उड़जावणो॥
कहै करजोर ताल बैठे रहो कोउ काल, राज बैठे डेरो पाल लगत सुहावणो।
चरण कहत सर काहेको विलाप करै, रोकयो नाँ रहै गोरे विदेशी हंस पावणो ॥ १ ॥

दोहा।

मत हो समँद उतावलो, लांबी छोल न लेह।
आपेही उड़जायसां, पांख संवारण देह ॥ १ ॥
हंसा सरवर मत तजो, जो जल खारा होय।
डाबर डाबर डोलतां, भला न कहसी कोय ॥ २ ॥
सरवर हंस मनायले, नेड़ा थका बहोड़।
जा बैठां रलियावणा, तासूं तान न तोड़ ॥ ३ ॥
रहताने बरजूं नहीं, जाता न लाऊं बहोड़।
सरवरमें मोती घणा, वो हंसा लाख करोड़ ॥ ४ ॥
और घणा ही आवसी, चिड़ी कमेड़ी काग।
हंसा फेर न आवसी, सुण समदर मँद भाग ॥ ५ ॥
जा जल तूं पाछो जा, तुझ मुझ रह्या न रंग।
कड़वा बोल्या बोलड़ा, फेर न मिलसी अंग ॥ -

सज्जन रोवे कौन को हंसे सु कौन विचार।
गये सो आवन के नहीं रहे सो जावन हार ॥ १२ ॥
नदी किनारे देखिये सज्जन सब संसार।
के उतरे के उतरिके गुठड़ी बाँधि तयार ॥ १३ ॥
पान झड़ंता देखिके हंसी जु कोंपलियाँह।
मो बीती तो बीतसी धीरी बापड़ियाँह ॥ १४ ॥
केइ फूले केइ फूलिंगे सुंदर नये नयेह।
केते बाग जहान में लगि लगि सूक गयेह ॥ १५ ॥
धन जोवन का मत करो गुमाना जानो तरुवर पाका पाना।
लागी बायु अंत झड़ पड़ना तो ते पर पता क्या करना ॥ १ ॥
बहुत गई थोरी रही नारायण अब चेत।
काल चिरैया चुग रही निशिदिन आयू खेत ॥ १६ ॥
काल करंतो आजकर आज करंतो अब्ब।
अवसर बीतो जात है फेर करेगो कब्ब ॥ १७ ॥
रात गमाई सोयकरि दिवस गमायो खाय।
हीरा जन्म अमोल था कवडी बदले जाय ॥ १८ ॥
धन जोवन यों जाहिंगे जिन विधि उड़त कपूर।
नारायण गोपालभज क्यों चाटे जगधूर ॥ १९ ॥
हाथ जोरि हाजर रहे जिनके सन्मुखकाल।
नारायण ऐसे नृपति परे कालके गाल ॥ २० ॥
जिनके सहज हि पग धरत रज सम होत पषान।
नारायण तिन को कहूँ रह्यो न नाम निसान ॥ २१ ॥
रे मन क्यूं भटकत फिरै भज श्रीनंदकुमार।
नारायण अब भी समझ भयो न कछु विगार ॥ २२ ॥
ऊठ फरीदा जागरे झाडू देह मसीत।
तूं सोवे रब जागता किसविधि बने परीत ॥ २३ ॥
ऊठ फरीदा जागरे जागन की कर चौंप।
यह दम हीरा लाल है गिन गिन रब कों सौंप ॥ २४ ॥
कहताहों कह जातहों कहा बजाऊँ ढोल।
श्वास श्वास में जात है तीन लोक को मोल ॥ २५ ॥
आयू नेजक देह घट जातकूप भव माहिं।
शेष सँभाले सो धारिहै सुधरे बिगरे नाहिं ॥ २६ ॥

का=मरुस्थल में भ्रमतो बटाऊ प्यास मरे है ताने उजाड़ में कूप मिल गयो । नेज बाहिर रही है यह भी-गई तो कलस नेज प्राण सबही गया।

लेसी तन धन लूट हग देखत दोफारदा ।
ताँता जासी तूट मोह तणा जब मोतिया ॥ १६ ॥
करसी कूका कूक हाथो हाथ हकावसी ।
फलसे बाहिर फूँक कोई न चलसी कानिया ॥ १७ ॥
लीन्ही करणी लार पाप पुण्य हरि जाप री ।
ओ तन देवो उतार मृतक कहै सब मीरिया ॥ १८ ॥
तागो लेसी तोड़ बंधन कोइ बाँधे नहीं ।
चांपर चल्यो चढोड़ मरहट हक में मीरिया ॥ १९ ॥
घड़िया घट जेताह जाता सह दीसे जगत ।
जन धन तन जेताह सब ही अंत सिधावसी ॥ २० ॥

## दोहा ।

कहँ जाये कहँ ऊपजे कहां लडाये लाड़ ।
क्याजानूं किस खाडमें पड़े रहेंगे हाड़ ॥ १ ॥
अर्व खर्व लों द्रव्य है उदय अस्त लों राज ।
जो तुलसी निज मरन है तो आवहि किहिकाज ॥ २ ॥
लाड़ु तूं परलोकरो कर साधन ततकाल ।
हालंता नह लागसी ताली इतरी ताल ॥ ३ ॥
छहसो सहस्र इकीस दम जावत है दिन रात ।
एतो तोटो तास घर काहेकी कुशलात ॥ ४ ॥
जाणांहै रहणा नहीं चलणा बिश्वा वीस ।
रज्जब तनक सुहाग को कोन गुथावै शीस ॥ ५ ॥
आंख झपंती ना लहै अस मुख माहिं गिरास
लख लख लानत नानगा दमदा करे विश्वास ॥ ६ ॥
छींकत डेरी पग दियो पीछे दीनो रोय ।
असगुन तो पहिले भयो कुशल कहांते होय ॥ ७ ॥
सुन प्रानी सदगुरु कहै देह खेह की खानि ।
धरै सहज दुख दोष को करै मोख की हानि ॥ ८ ॥
जसवंत शीशी काचकी जैसी नरकी देह ।
जतन करंता जायसी हरिभज लाहा लेह ॥ ९ ॥
जसवंत वास सरायका क्या सोवत भरि नैन ।
श्वास नकारे कूचके बाजत है दिन रैन ॥ १० ॥
दश दुवारका पींजरा तामें पंछी पौन ।
रहन अचंभा है जसा जात अचंभा कौन ॥ ११ ॥

सोरठा ।

बहुताई बाल्हेह बालंताँ बोली नहीं ।
नाणै सूँकी नेह कारण ता कूकी करण ॥ १ ॥

गीत ।

वावरज्यो खाज्यो विलसज्यो हिम्मतहै तो दीज्यो हा
दियाँ विना जातो नहिं दीठो सोनो रूपो साथ ॥ १ ॥
साजाँ पगाँ आपरी संपत मरदाँ खाज्यो मीठी ।
जोड़णहारे लार जावताँ दौलत किणी न दीठी ॥ २ ॥
खावो खुलावो भलपण खाटो जिणघर संपत जेती ।
भेलण काज इतो नहिं मिलियो रावण के मुख पकरत
ओपो कहै दियाँ ऊवरसी गाडी जिकाँ गमाणी ।
बीस क्रोड़ बीसलदे वाली पड़ गइ ऊंडे पाणी ॥ ४ ॥

(प्रेम)

परा भक्ति अरु ज्ञान में तनक नहीं कछुभेद ।
नारायण मुख्य प्रेम है कहै शास्त्र अरु वेद ॥ ४३ ॥
परा भक्ति याको कहै जित तित श्याम दिखात ।
नारायण सो ज्ञान है पूरण ब्रह्म लखात ॥ ४४ ॥
प्रेम बराबर योग नहिं प्रेम बराबर ध्यान ।
प्रेम भक्ति बिन साधियो सबही थोथा ज्ञान ॥ ४५ ॥
जेहि घट प्रीति न प्रेमरस पुनि रसना नहिं राम ।
नर आया संसार में उपज खप्या बेकाम ॥ ४६ ॥
जिन्हें प्रेम प्याला पिये घूमत जिनके नैन ।
नारायण या रूप मद छके रहै दिन रैन ॥ ४७ ॥
रूप छके घूमत रहै तनको तनक न ज्ञान ।
नारायण दृग जल भरे यही प्रेम पहिचान ॥ ४८ ॥
फुटो नैन फाटो हियो जरो सु तन केहि काम ।
द्रवै द्रवै पुलकै नहीं तुलसी सुमिरत राम ॥ ४९ ॥
प्रेम छिपाया ना छिपे जा घट प्रगट होय ।
जो कै मुख बोलै नहीं नैन देत है रोय ॥ ५० ॥
रहिमन अँसुवा नयन ढरि जिय दुख प्रगट करेय ।
जाहि निकारो गेह तें कस न भेद कहि देय ॥ ५१ ॥
लागी लागी क्या करे लागी नाँही एक ।
लागी सोई जानिये करे कलेजे छेक ॥ ५२ ॥

बहुत गई थोड़ी रही अजहूं चेते नाहिं।
रे जड़ फिर कित पावही यो औसर जग माहिं ॥ २७ ॥
काम को किंकर हुइ रह्यो वाम को भयो गुलाम।
दाम दाम से बंधियो पामर भज्यो न राम ॥ २८ ॥
द्वै बातन को भूल मति जो चाहै कल्यान।
नारायण एक मोत कूं दूजे श्रीभगवान ॥ २९ ॥
नारायण द्वै बात को दीजै सदा विसार।
करी बुराई और ने आप कियो उपकार ॥ ३० ॥
कबिरा कहै कमाल कूं दो बातां लिख लेह।
कर साहिबकी बंदगी भूखे कूं कछु देह ॥ ३१ ॥
देह धरेको यह फल देह देह कछु देह।
आगे हाट न वाणियां लेना होय स लेह ॥ ३२ ॥
खाय खुलाय लुटायदे करले अपना काम।
चलती विरियाँ रे नराँ संग न चलै छदाम ॥ ३३ ॥
गांठी होय सो हाथ कर हाथ होय सो देह।
देह खेह हो जायगी फिर कोन कहेगो देह ॥ ३४ ॥
धन दीये धन नाँघटै नदियाँ घटै न नीर।
अपनी आंखे देखलो यों कहै दास कबीर ॥ ३५ ॥
तुलसी पंछिन के पियां सरवर घटै न नीर।
धर्म किये धन ना घटै जोसहाय रघुबीर ॥ ३६ ॥
कुंजर मुख ते गिर पड्यो घट्यो न ताहि अहार।
लाखों कीड़ी ले चली पोखन को परिवार ॥ ३७ ॥
लेवे कूं हरिनाम है देवेकूं अनदान।
तरने कूं आधीनता डूबन कूं अभिमान ॥ ३८ ॥
माया मेरे रामकी धरणीधर की देह।
पूंजी विराने साह की करसें जशकर लेह ॥ ३९ ॥
पानी बाढ़ो नाव में घरमें बाढ़ो दाम।
दोनों हाथ उलेचिये यही सयानो काम ॥ ४० ॥
आया सोतो खूटग्या खरच्या सोई साथ।
जशवँत धर पोढावियां माल बिड़ाणे हाथ ॥ ४१ ॥
सबै सुनत प्रिय लगत हैं दान मान जुधवात।
स्वरूपदास कहिवो सुगम करिवो कठिन दिखात ॥ ४२ ॥

छप्पय।

पारब्रह्म पतसाह ज्ञान कहियै सहजादो
सांख्यजोग अरु भक्ति यहे उमराव अनादो।
और क्रिया सब रैत जोग जिग जपतप जेते
तीरथ भटन ध्यान दान यम नेमसु केते
ज्यों ब्याह समय अपने सुतहि सहजादो कर गाइयो
कहि सुन्दर सहजादो यहै पातसाह उरलाइयो ॥ १ ॥

दोहा।

रमा शंख विष धनु सुरा वैद्य धेनु हय हेय।
मणि रंभा गज कल्पतरु सुधा सोम आदेय ॥ १ ॥

कवित्त।

लक्षमी है सुबुद्धि अनुभूत कौस्तुभ मणि वैराग्य कल्पवृक्ष शंख सु वचन है।
ऐरावत उद्यम प्रतीति रंभा उदै विष कामधेनु निर्जरा सुधा प्रमोद घन है॥
ध्यान चाप प्रेम रीति मदिरा विवेक वैद्य शुद्धभाव चन्द्रमा तुरंग रूप मन है।
चौदह रतन ए प्रगट होहि तहां जहां ज्ञान के उद्योत घट सिंधु को मथन है ॥ १ ॥
भेख में न ज्ञान नहीं ज्ञान गुरु वत्तन में मंत्र जंत्र तंत्र में न ज्ञान की कहानी है।
ग्रन्थ में न ज्ञान नहीं ज्ञान कवि चातुरी में बातन में ज्ञान नाहीं ज्ञान कहा बानी है॥
तातें भेख गुरुता कवित्त ग्रन्थ मंत्र बात इतने अतीत ज्ञान चेतन निशानी है।
ज्ञानही में ज्ञान नहीं ज्ञान और ठौर कहूं जाके घट ज्ञान सोइ ज्ञान को निदानी है॥ २ ॥

दोहा।

आपन कहु सब स्वर्ग में, औरन नर्क निवास।
सब मत की गति सुनि भयो, दास स्वरूप उदास ॥ १ ॥
इष्ट धर्मके भजन को, पर्यो जु झगरो आय।
ताते मैं डर्यो खरो, पर्यो ब्रह्मकुंडमें जाय ॥ २ ॥
पढने की हद समझ है, समझन की हद ज्ञान।
ज्ञान हद हरिनाम है, यह सिद्धान्त उर आन ॥ ३ ॥

कवित्त।

जैसे काहू दासीने जुगल पुत्रजने जिन एक दियो बाम्हन के एक घर राख्यो है।
बाम्हन कहायो तिन मद्य मांस त्याग कियो दासहू कहायो तिन मद्य मांस चाख्यो है॥
तैसे एक वेदनीकर्म के जुगल पुत्र एक पाप एक पुण्य नाम जिन भाख्यो है।
माहिं दौर धूप दोऊं कर्म बंधरूप यावे ज्ञानवंतनि न कोउ अभिलाख्यो है ॥ १ ॥
में नदी को प्रवाह एक ताही में अनेक भांति नीर की ढरनि है।
को जोर तहाँ धार की मरोर होत कांकर की खानी तहाँ झाग की भरनि है॥

सुरत लगी था ध्यान में सुनत और की बात ।
नारायण उत्तर दियो मृदुल मनोहर गात ॥ ५३ ॥
पलक निगम मधि ध्यान धर वरुणी जटा बनाय ।
नैन दिगंबर होरहे रूप विभूति लगाय ॥ ५४ ॥
तन बंदूक मन जामकी दियो रिजक जिय साज ।
प्रेम पलीता दगतहि निकसी आह अवाज ॥ ५५ ॥
जरे जरे सो जर बुझे बुझर जरेऊ नाहिं ।
महमद वाझे प्रेम के बुझ बुझके सिलगाहिं ॥ ५६ ॥
धन दे नीके राख तन तन दे राखिय लाज ।
लाज प्राण तज दीजिये एक प्रेम के काज ॥ ५७ ॥
दारा और सिकंदर द्वि फूल पना महमद ।
बहराम व मजनू कियो प्रेम सु हदोहद ॥ ५८ ॥
जोगी जंगम सेवड़ा सन्यासी दरवेस ।
बिना प्रेम पहुंचे नही दुर्लभ सतगुरु देस ॥ ५९ ॥
मन पक्षी तबलगि उडे विषय वासना माहिं ।
प्रेम बाजकी झपट में जबलगि आवे नाहिं ॥ ६० ॥
खिनक चढे खिन ऊतरे सोतो प्रेम न होय ।
अघट प्रेम जा पट्ट बसे प्रेम कहावे सोय ॥ ६१ ॥
उपजे इश्क जु अंगतें रहत अंग के बीच ।
हाड मांस गलयो करे इश्क न जानत नीच ॥ ६२ ॥
हाड गोड रग मांस सो तो विरहा ले चल्यो ।
महमद रह्यो जु सांस बाही को सांसो पर्‌यो ॥ १ ॥
महमद अपने चोर कुं सब कोउ कहै हनेउ ।
जो मनहरन जु मो मिले तो वार फेर जिय देउ ॥ ६३ ॥
दीन्हो होय सो पाइहै कहते वेद पुरान ।
मन दे पाई वेदना पाइहै भेरा दान ॥ ६४ ॥
नेह नगर में पग धरे फेर विचारे लाज ।
नारायन नेही नहीं पातनको महाराज ॥ ६५ ॥
नारायन पार्थ कठिन जहां नेहको धाम ।
विकल व मूर्छा सतकियो यह मगमें विश्राम ॥ ६६ ॥
नारायन हरि लगन में यह पांचों न सुहात ।
विषय भोग निद्रा हसी जगत प्रीति बहुबात ॥ ६७ ॥

इति ।

छप्पय।

पारब्रह्म पतसाह ज्ञान कहिये सहजादो
सांख्यजोग अरु भक्ति पंच उमराव अनादो।
और क्रिया सब रंग जोग जिग जपतप जेते
तीरथ अटन स्नान दान यम नेमसु केते
ज्यों ब्याह समय अपने सुतहि सहजादो कर गाइयो
कहि सुन्दर सवजादो घटै पातसाह उरलाइयो ॥ १ ॥

दोहा।

रमा शंख विष धनु सुरा वैद्य धेनु हय हेय।
मणि रंभा गज कल्पतरु सुधा सोम आदेय ॥ १ ॥

कवित्त।

लक्ष्मी है सुबुद्धि अनुभूत कौस्तुभ मणि वैराग्य कल्पवृक्ष शंख सु वचन है।
ऐरावत उद्यम प्रतीति रंभा उदै विष कामधेनु निर्जरा सुधा प्रमोद धन है॥
ध्यान चाप प्रेम रीति मदिरा विवेक वैद्य शुद्धभाव चन्द्रमा तुरंग रूप मन है।
चौदह रतन ए प्रगट होहि तहां जहां ज्ञान के उद्योत घट सिंधु को मथन है ॥ १ ॥
भेख में न ज्ञान नहीं ज्ञान गुरु वत्तन में मंत्र जंत्र तंत्र में न ज्ञान की कहानी है।
ग्रन्थ में न ज्ञान नहीं ज्ञान कवि चातुरी में वातन में ज्ञान नाहीं ज्ञान कहा बानी है
तातें भेख गुरुता कवित्त ग्रन्थ मंत्र बात इनते अतीत ज्ञान चेतन निशानी है।
ज्ञानही में ज्ञान नहीं ज्ञान और ठौर कहूं जाके घट ज्ञान सोई ज्ञान को निदानी है

दोहा।

आपन कह सब स्वर्ग में, औरन नर्क निवास।
सब मत की गति सुनि भयो, दास स्वरूप उदास ॥
इष्ट धर्मके भजन को, पर्‍यो जु झगरो आय।
ताते मैं डर्‍यो खरो, पर्‍यो ब्रह्मकुंडमें जाय ॥ २ ॥
पढने की हद समझ है, समझन की हद ज्ञान।
ज्ञान हद हरिनाम है, यह सिद्धान्त उर आन ॥

कवित्त।

जैसे काहू दाईने जुगल पुत्रजने जिन एक दियो बाम्हन के एक [illegible]
बाम्हन कहायो तिन मद्य मांस त्याग कियो दासहू कहायो तिन [illegible]
तैसे एक वेदनीकर्म के जुगल पुत्र एक पाप एक पुण्य नाम [illegible]
दुहूं माहिं दौर धूप दोऊं कर्म बंधरूप याते ज्ञानवंतनि न को[illegible]
जैसे महिमंडल में नदी को प्रवाह एक ताही में अनेक भांति [illegible]
पाथर को ओर [illegible] बानी

पौन की झकोर तहां चंचल तरंग उठै भूमिकी निचान तहाँ भौंर की परनि है ।
तैसे एक आतमा अनंत रस पुदगल दुहू के संजोग में विभावकी भरनि है ॥ २ ॥

दोहा ।

पलित वृद्धके शीशपर सोतो पलित न पेख ।
गई जवानी भजन विन चानी परी विशेख ॥ १ ॥

छप्पय ।

मिनख जन्म अवतार वरप चालीसां मीठो ।
कड़वो लगे पचास साठमें कोध हि दीठो ॥
सत्तर सगो न कोय असी में आस न काई ।
नाहिं निवे में होय हँसे सब लोग लुगाई ॥
डगडग हाले नाड़ की सादज पड़गयो खोखरो ।
सुत नारी परिवार कहै ओ मरे तो सुधरे डोकरो ॥ १ ॥
चरण प्रवल चूरता चरण अँगणे न चहै ।
पाँण हाथी पेलता पोत छूटती न पहै ॥
नेणां नग निरखता नारी ओलखै न नेणा ।
श्रवण नाद सुणता साद ओलखे न सेणा ॥
बोलती जीभ यडवड वयण लड़ धड़ करती लडूरा ।
जोवन गमाय जग निरखता जका कीध गोली जरा ॥ २ ॥
नयन श्रवण नासिका रूप रच गंध सुमुक्किय ।
रसन न रस आचरहि चरण मग चलत सुचुक्किय ॥
दंत दलित कच पलित त्वचा संचलित सलन ते ।
असन वसन वल गलित मलिन तन सकल मलन ते ॥
किय सखा सकल सुरपुर सदन लकरिपकरि विहरति यिमति ।
यह दशा भई भायन तदपि तजत न जिय जीवन सुरति ॥ ३ ॥

सवैया ।

लकरी पकरी सु खरी कर में पग पंथ परे न भरे डगरी ।
न घरी भर वैठि भज्यो सु हरी कथ कूर करी जगरी सगरी ॥
नगरी तनरी सु पुरानि परी भगरी अव लूटतु हैं ठगरी ।
अधरी विरधापन बात बुरी सु अरी सम होत सबै सुतरी ॥१॥

माया ।

दोहा ।

माया तो ठगनी भई ठगत फिरी सब देश ।
जा ठगनें ठगनी ठगी ता ठग को आदेश ॥ १ ॥

कबीर माया पापिनी झुल झुल लागे पाय।
हिरदा भीतर बैठकर काढ़ कलेजो खाय॥ २॥
कबीर माथा ऊपर सींगड़ा लांबा नव नव हाथ।
पाछे मारे लात सूं आगे दांतां खात॥ ३॥
कबीर माया मोहिनी मांगी मिले न हाथ।
मना उतारी ऊठकर भागी डोले साथ॥ ४॥
कबीर मोटी माया सब तजे झीणी तजी न जाय।
सिध साधक जोगी जती झीणी सबकूं खाय॥ ५॥
माया नाना भांति की दरिया जगमें जान।
काहू सुत पित अस्तरी काहू अनुभव मान॥ ६॥

पद।

माया जग ठगनी हम जानी, तिगुणी पाश लियां कर डोले बोले मधुरी बानी॥ टेर।
जोगी के जोगन हुय बैठी राजाके घर रानी, पंडा के मूरति हुय बैठी तीरथ जायक पानी॥१॥
केशव के कमला हुय बैठी ब्रह्माके ब्रह्मानी, ईश्वर के गौरी हुय बैठी इन्दर के इन्द्रानी॥२॥
भक्तों के भक्तन हुय बैठी तुर्कों के तुर्कानी, लखचौरासी झुल झुलखायेतोइदहिकिननपिछानी॥३
काहू के हीरा हुय बैठी काहू के कौडीकानी, दासकबीरसाहबआनन्दाजिनकेहाथबिकानी॥४

पद।

धोबनियाँ हम जानी घर घुघरु रही बजाय। टेर.
मारकण्डेय के लारे लागी दुर्वासा के रंग में पागी
नैना सैन चलाय पलक में कियो पारासर ख्वार॥ १॥
सुर तैतीसां लारे लागी शृंगी ऋषि के वन में पागी
भींडी ऋषि झण्डे के नीचे दियो पलक में डार॥ २॥
अजामील काल्ह क्या कीना पकड़ मछन्दर भोगल दीना
उद्दालक तिरिया के कारण गयो ब्रह्म दरबार॥ ३॥
नवूं नाथ पलकां में राखी सिद्ध चौरासी झुल झुल भाखी
कच्छ देश सलिता के बिचमें दियो गोरख शिर मार॥ ४॥
गौतमऋषि की नारि अहिल्या दिया श्राप धोबण घर घाल्या
शशि को कलंक इन्द्र सहस्र भग अंजनि पुत्र कुमार॥ ५॥
मोहिनि रूप धर्यो भगवाना शंकर होद भरे हम जाना
ग्रह को नाच नचाय गवरजा लियो भस्मासुर मार॥ ६॥
खर को रूप धर्यो मृग नैनी ताणा तोड्या सो हम जानी
उड़ती आभ गरज दामिनि जाती उड़ागइ छार॥ ७॥
काशी में कीरति सुण आई दास कबीर कथा सुनाई
गुरु रामानन्द वदन के ऊपर डारूँ धोबनिया वार॥ ८॥

श्लोक ।

सततधृतिरप्युच्चैः शान्तोऽप्ययातमहोदयो-
प्यधिगतनयोप्यन्तः स्वच्छोप्युदीरितधीरपि ।
त्यजति सहजं धैर्यं स्त्रीभिः प्रसारितमानसः
स्वयमपि यतो मायासंगात् पुमानिति विश्रुतः ॥ १ ॥

दोहा ।

तनक न रहै विरक्तता लगे दृगन की थाप ।
कहुं गीता माला कहूं कहुं बटवा कहुं आप ॥ १ ॥
पण्डित पूजा पाक दिल यह दिमाग मति साय ।
लगे जरव अंखियान की तो सबे गये उड़िजाय ॥ २ ॥
और ठोर जो दवत है निकसे मौसर पाय ।
जो नर नारी से दवे दवत दवत दवजाय ॥ ३ ॥
कबीर दोय घाटी दोरी खरी कही न लंघी जाय ।
जो कोउ लंघन की करे सोउ अलूझे आय ॥ ४ ॥
कबीर एक कनक अरु कामिनी विष फल दोऊं पाय ।
देखेही सों विष चढ़े खाया सूं मरजाय ॥ ५ ॥
छोटी मोटी कामिनी सबही विष की बेल ।
वैरी मारे दाव सूं या मारे हंस खेल ॥ ६ ॥
कामिनि खोड़ो कील सुत पोरायत परिवार ।
रामचरण गृह भाकसी मोहका जड़्या किवार ॥ ७ ॥
कबीर नारी कहूँक नाहरी करै निजर की चोट ।
कोइक हरिजन ऊबरै पारब्रह्म की ओट ॥ ८ ॥
कबीर नारी नहिं या नाहरी वाघण बडी वलाय ।
जीवत सोखे कालजो मुवां नरक लेजाय ॥ ९ ॥
कबीर जहाँ जलाई सुंदरी तू मति जाहि कबीर ।
भस्मीहुइ अंग लागसी सो नासवै शरीर ॥ १० ॥
कबीर राता कपड़ा पहर कर गादा वंध्या केश ।
हाथां मँहदी लायकर वाघण खाया देश ॥ ११ ॥
नारि निसरड़ी कूकरी क्या राती क्या काली ।
हिकुकाव चक्यां दोनूं बुरी क्या परकी क्या पाली ॥ १२ ॥
घरका गिणे न वारला हंस हंस देवै गाली ।
रामचरण धीजो मती या नारी चिरताली ॥ १३ ॥
विषय बिगोई टीकली क्या बिन टीके होय ।
नुकता माहिं निसरड़ी शरम विगाड़े दोय ॥ १४ ॥

विष सो गुण ढिग अग्नि सो चितवन बाण समान।
हित ठग सो मन सो मिलन सुख चुड़ैल पकयान ॥ १५ ॥

## सवैया।

राम से पूत को दे बनवास कुमत्ति ले केकइ कंथ को रोई।
जमदग्नी कि त्रिया के कहे सहस्रार्जुन ने तपस्या जो बिगोई ॥
शूर्पनखा सिय की सुध दे दशकन्ध की साहिबी लंकते खोई।
रांड तणे पुरुषार्थ ते जु कहो किन को घर मांड न होइ ॥ १ ॥
मुई चुड़ैल उतार को लेइके छोड़त है फिर नाम न लेवे।
जीवति या नित लेय उतार को छाँड़त नाहिं महा दुख देवे ॥
जीवति सार हरै मन देहको मुए पीछे याहि नर्क पठेवे।
माणक जे बुधवान नहीं ऐसी जानिके याही के चरण को सेवे ॥ २ ॥

टीका=चुड़ैल दो प्रकार की है एक मरिके चुड़ैल भई। एक जीवती चुड़ैल बनी है तब बड़ी कोन होयगी ? तहाँ कहे हैं डाकिनी। नाहिं क्यूं कि डाकिनी है सो और कूं लागि के दुःख देवे है घरका पुरुष पर तो दया करे है फेर बल लिया वा पीछे तो छोड़ि देवे है। अरु यातो घरका ही पुरुष कूं लागिके महा दुःख देवे है बल लिया सू भी छोड़ती नाहीं। तातें वाथे या भिन्न ही है। तातें मरी चुड़ैल से जीवती में अधिकता दिखावे है कि मरी चुडेल है सो अपनो बल लेकर पुरुष को छोड़ देति है, अरु या जीवती है, सो नित्त मूंह माँग्यो अन्न वस्त्र आभूषणादि बल कुं लेवे है तोभी पुरुष को छोड़ती है नाँही अरु या लोकका पर लोकका जो महादुःख ताकुं देवे है।

सोई कहे है कि पुरुष जीवते तो या देह को सार बीर्य बलादिक, मनको सार जो धैर्य, विवेक, वैराग्य, ध्यान, स्मरणादि ताकूं पुरुष के चित्त में धसिके खेंचिलेतहैं, अरु चिन्ता शोकादि महादुःख को देत है, फेर मरे के पीछे स्त्री के अर्थ किये जो अनर्थ ता अनर्थ करिके पुरुष को नरकादिक के विषे पठाइ के नरक यातनादि महादुःख को देत है। तातें जो बुद्धिमान् पुरुष है सो याको ऐसी महा अनर्थ को कारण जानि के या स्त्रीका चरण को न सेवे। किन्तु ध्यान स्मरण चरणसेवा नारायण की ही करे।

## कुंडलिया।

पगां कड़ी सजड़ी जड़ी तिमण्यो कंठ बंधाय।
नाक कान घाली कड़ी दांताँ मेख लगाय।
दांता मेख लगाय लंक कस बेणी बांधी।
बाजू पुणचा हाथ जड़्या सोना कै चांदी।
॥ बंधन बांधिके घरमें रखी लुकाय।
ह दाबी ना दबे नारी बड़ी बलाय ॥ १ ॥

श्लोक।

सततधृतिरप्युच्चैः शान्तोऽप्ययातमहोदयो-
प्यधिगतनयोप्यन्तः सच्छोप्युदीरितधीरपि।
त्यजति सहजं धैर्यं स्त्रीभिः प्रसारितमानसः
स्वयमपि यतो मायासंगात् पुमानिति विश्रुतः ॥ १ ॥

दोहा।

तनक न रहै विरक्तता लगै दृगन की थाप।
कहुं गीता माला कहूं कहुं चदवा कहुं आप ॥ १ ॥
पण्डित पूजा पाक दिल यह दिमाग मति लाय।
लगै जरव अंखियान की तो सबै गबैं उड़जाय ॥ २ ॥
और ढोर जो दबत है निकसै मौसर पाय।
जो नर नारी से दबै दबत दबत दबजाय ॥ ३ ॥
कबीर दोय घाटी दोरी खरी कही न लंघी जाय।
जो कोउ लंघन की करै सोउ अलूझै आय ॥ ४ ॥
कबीर एक कनक अरु कामिनी विष फल दोऊं पाय।
देखेही सौं विष चढ़ै खाया सूं मरजाय ॥ ५ ॥
छोटी मोटी कामिनी सबही विष की बेल।
वैरी मारै दाव सूं या मारै हंस खेल ॥ ६ ॥
कामिनि खोड़ो कील सुत पोरायत परिवार।
रामचरण गृह भाकसी मोहका जड़्या किवार ॥ ७ ॥
कबीर नारी कहूँक नाहरी करै निजर की चोट।
कोइक हरिजन ऊबरै पारब्रह्म की ओट ॥ ८ ॥
कबीर नारी नहिं या नाहरी वाघण वडी बलाय।
जीवत सोखै कालजो मुवां नरक लेजाय ॥ ९ ॥
कबीर जहाँ जलाई सुंदरी तू मति जाहि कबीर।
भस्मीहुइ अंग लागसी सो नासवै शरीर ॥ १० ॥
कबीर राता कपड़ा पहर कर गाढ़ा बंध्या केश।
हाथां मँहदी लायकर वाघण खाया देश ॥ ११ ॥
नारि निसरड़ी कूकरी क्या राती क्या काली।
हिड़काय चढ्यां दोनूं बुरी क्या परकी क्या पाली ॥ १२ ॥
घरका गिणै न वारला हंस हंस देवै गाली।
रामचरण धीजो मती या नारी चिरताली ॥ १३ ॥
विषय विगोई टीकली क्या विन टीके होय।
नुकता माहिं निसरड़ी शरम विगाड़ै दोय ॥ १४ ॥

दृष्ट्वा माद्यति मोदतेऽभिरमते मन्येति विद्वानपि
प्रत्यक्षाशुचिपुत्रिकां स्त्रियमहो मोहस्य दुश्चेष्टितम् ॥ २ ॥
याऽसौ जगदासुरामरमुखं यद्वालकोद्बन्धनैः
दृष्ट्वा नर्तयति क्षणेन सकलं हावाश्रितैर्लीलया।
सम्प्रेताः कुरवश्च रावणमुखा दैत्याश्च यस्याः कृते
तां नारीं निरयस्य को नु वृणुयात्रामां सुखेप्सुः कदा ॥ ३ ॥
आवर्तः संशयानामविनयभवनं पत्तनं साहसानाम्
दोषाणां सन्निधानं कपटशतमयं क्षेत्रमप्रत्ययानाम्।
स्वर्गद्वारस्य विघ्नो नरकपुरमुखं सर्वमायाकरण्डम्
स्त्रीयन्त्रं केन सृष्टं विषममृतमयं प्राणिनामेकपाशः ॥ ४ ॥
मायाकरण्डी नरकस्य हण्डी तपोविखण्डी सुकृतस्य भण्डी।
नृणां विखण्डी चिरसेविता चेद् वृथा गतं तस्य नरस्य जीवनम् ॥ ५।
दर्शनाद्धरते चित्तं स्पर्शनाद्धरते बलम्।
सम्भोगाद्धरते वीर्यं नारी प्रत्यक्षराक्षसी ॥ ६ ॥
योषानलोदधिभवं मनुजस्तथायस्कान्ताङ्गना च पुरुषस्त्वय ईरितं वै।
संसर्गतो द्रवति चाशु विकृष्यतेऽतः संगं त्यजेदनिशमेव बुधोऽङ्गनानाम
गौडी माध्वी तथा पैष्टी विज्ञेया त्रिविधा सुरा।
चतुर्थी स्त्रीसुरा ज्ञेया ययेदं मोहितं जगत् ॥ ८ ॥
स्त्रियो हि मूलं निधनस्य पुंसः स्त्रियो हि मूलं व्यसनस्य पुंसः।
स्त्रियो हि मूलं नरकस्य पुंसः स्त्रियो हि मूलं कलहस्य पुंसः ॥ ९ ॥
मलमूत्रवपाकृमिसम्पुटके नखरोमकफास्रचये खलु यः।
रमतेऽस्थिशिरापिशितैर्विचिते स कथं न कृमिः प्रमदावपुषि ॥ १० ॥
अमेध्यपूर्णे कृमिराशिसंकुले स्वभावगन्धेऽप्यशुचौ च सद्रवे।
कलेवरे मूत्रपुरीषभाजने रमन्ति मूढा विरमन्ति पंडिताः ॥ ११ ॥
चर्मखण्डं द्विधाभिन्नमपानोद्गारधूपितम्।
ये रमन्ति नरास्तत्र कृमितुल्याः कथं न ते ॥ १२ ॥
अधस्ताच्छिद्रितं चर्म दुर्गन्धिपरिपूरितम्।
मूत्रक्लिन्नस्य तस्यार्थे मा राजन् ब्राह्मणान् वधीः ॥ १३ ॥
काकमांसं शुनोच्छिष्टं स्वल्पं तदपि दुर्लभम्।
किं तेन भक्षितेनापि क्षुधा नैव निवर्तते ॥ १४ ॥

टीका—जैसे कागला को तो मांस फेर कुत्ता का मुख को ऐंठो सो भी थोड़ो पेट भरे नहीं सो भी कुत्ता का मुखमें ताते दुर्लभ। अरे एसा मांस खाये ते कहा प्रयोजन सिद्ध होयगो क्यों के जाते अल्प क्षुधा भी निवृत्त नहीं होत है।

छप्पय ।

कामण चढ़ी शिकार काम घोड़े चढ़ि घरमें ।
कुच दोय लागा भ्यान कोरड़ो बेनी करमें ।
आभूषण धरि तुपक नैन भाला अगवानी ।
मिष्ट वचन समशेर ढाल घूंघट की जानी ।
विचल्या नर कूं देखि पछाड़े अपना बलसूं ।
पटके चरणां हेठ सार सोखे केर छलसूं ।
सूरा सो टल नीसरे कायर कूं ले मार ।
जगन्नाथ साची कहै चढ़ी शिकारण नार ॥ १ ॥

कवित्त ।

सज्जन सुजान कहूँ सुनो सबै साची बात ।
नारी और नाली एकस्यानी बनी वाली है ॥
देखत की सयानी पर मौत की निशानी फेर ।
करै धूरधानी जमजातना की जाली है ॥
आवत की आछी फेर फूटत की पाछी परे ।
रवीराम माहीं तम ऊपर उजाली है ॥
एक नाली लगे गिरि गाढ़े से गिरत जात ।
कौन गति होत जाकूं लागत छनाली है ॥ १ ॥
ढेडरा से डरै सींगी मच्छ को मरोड़ डारे ।
कानन के बीच आय कुंजर को पकरे ॥
सायर तिरत डूब जात है कठोती नीर ।
सौंदरी की संके छांय सर्प को जकरे ॥
फूलन से मरै भार गिरि कूं उपार लेय ।
बड़े बड़े कुंजर पछारिवे की धकरे ॥
तोरिबे को अम्बर के तारों की हिमत रखे ।
त्रिया को विश्वास ज्ञानी नेमी जन नकरे ॥ २ ॥

श्लोक ।

बाला मामियमिच्छतीन्दुवदना सानन्दमुद्वीक्षते
नीलेन्दीवरलोचना पृथुकुचोत्पीडं परीरंभते ।
का त्वामिच्छति का च पश्यति पशो मांसास्थिभिर्निर्मिता
नारी वेद न किंचिदत्र स पुनः पश्यत्यमूर्तः पुमान् ॥ १ ॥
कान्तेत्युत्पललोचने नु विपुलश्रोणीभरेत्युन्नमत्
पीनोत्तुङ्गपयोधरेति सुमुखांभोजेति सुभ्रूरिति ।

## अथ चौरासी बोल।

### दोहा।

नकारो नीरस बचन, नटतहिं उपजै दुःख।
यों चौरासी जाणिगा, नटै तो बरते सुक्ख ॥ १ ॥
मनुष्य जन्म कों पाइके, टाले इतना दोष।
जगन्नाथ नर नारिको, सुधरे लोक प्रलोक ॥ २ ॥

### छन्द एक पय।

राम सुमरतां थकिजे नहीं ॥ १ ॥ गुरु सेवामें सँकिजे नहीं ॥ २ ॥
करणी कर गरबाजे नहीं ॥ ३ ॥ नितको नियम घटाजे नहीं ॥ ४ ॥
दानदेत अलसाजे नहीं ॥ ५ ॥ सन्त देख टलजाजे नहीं ॥ ६ ॥
लछ विन शीश नमाजे नहीं ॥ ७ ॥ साची बात उडाजे नहीं ॥ ८ ॥
नीची संगति कीजे नहीं ॥ ९ ॥ साची परिहर दीजे नहीं ॥ १० ॥
नृपसे वाद बधाजे नहीं ॥ ११ ॥ ओछी अकल उपाजे नहीं ॥ १२ ॥
दया पालतां लजिजे नहीं ॥ १३ ॥ भाग भरोसो तजिजे नहीं ॥ १४ ॥
आप बडाई कीजे नहीं ॥ १५ ॥ दान उदक फिर लीजे नहीं ॥ १६ ॥
दान देत पछिताजे नहीं ॥ १७ ॥ गुरु को ज्ञान लजाजे नहीं ॥ १८ ॥
आन आसरो लीजे नहीं ॥ १९ ॥ न्याव अदल विन कीजे नहीं ॥ २० ॥
परमार्थ से मुड़जे नहीं ॥ २१ ॥ ऊझड़ मारग खड़जे नहीं ॥ २२ ॥
मन को मान्यो कीजे नहीं ॥ २३ ॥ दगो किसीको दीजे नहीं ॥ २४ ॥
दिन आथ्या से सोजे नहीं ॥ २५ ॥ शोक भणंतै रोजे नहीं ॥ २६ ॥
रणमें पूठ बताजे नहीं ॥ २७ ॥ हाथां कुरब घटाजे नहीं ॥ २८ ॥
अणछाण्यो जल पीजे नहीं ॥ २९ ॥ कुबदा किसीको लीजे नहीं ॥ ३० ॥
झूठी कविता करजे नहीं ॥ ३१ ॥ साची कहताँ डरजे नहीं ॥ ३२ ॥
झूठी निन्दा कीजे नहीं ॥ ३३ ॥ पर नारी चित दीजे नहीं ॥ ३४ ॥
घर तजि विषय कमाजे नहीं ॥ ३५ ॥ जहर जाणताँ खाजे नहीं ॥ ३६ ॥
काछ विकल मग लीजे नहीं ॥ ३७ ॥ कपटी मित्रजु कीजे नहीं ॥ ३८ ॥
सरुपति में ऋण रखजे नहीं ॥ ३९ ॥ धन योबन में छकजे नहीं ॥ ४० ॥
राज पुकारू जाजे नहीं ॥ ४१ ॥ बुरी पराई कीजे नहीं ॥ ४२ ॥
चोरी जारी कीजे नहीं ॥ ४३ ॥ पूठ धणी कों दीजे नहीं ॥ ४४ ॥
सूने मन्दिर जाजे नहीं ॥ ४५ ॥ जगमें बुरो कहाजे नहीं ॥ ४६ ॥
ओछी बस्ती वसजे नहीं ॥ ४७ ॥ तात्पर्य विन हसजे नहीं ॥ ४८ ॥
चुगल पाडोसी कीजे नहीं ॥ ४९ ॥ धाम पराये लीजे नहीं ॥ ५० ॥
भरस्या भटका खाजे नहीं ॥ ५१ ॥ अलगा उतर जाजे नहीं ॥ ५२ ॥

तैसे परस्त्री परधनादिक विषय है सो भी काकमांस के नाँइ अति निषिद्ध है सो भी कुत्ता सरीसा पुरुष को उच्छिष्ट है शुद्ध नाहीं। औ धनादिक की प्राप्ति स्वल्प कहिये थोडी है मनोर्थ पूर्ण करे इतनी नहीं सो थोडो भी पावणो महा मुश्किल है तातें विवेकी है सो कष्ट सहै परन्तु ऐसा विषय की इच्छा न करे।

कबीर नारी भांडा नर्क का बुरा भला के बीच।
उत्तम ते अलगा रहै नेड़ा रहैस नीच ॥ १ ॥
यह अस्थिन को पींजरो मांस लपेट्यो जाहि।
ऊपर चादर चामकी भीतर भिष्टा आहि ॥ २ ॥
रज्जब तिनकी कौन गति जो नित नारीसंग।
जाकी लघु लावण लगे अंधे होत भुजंग ॥ ३ ॥

व्यभिचारनिषिद्ध।

सन्तु विलोकन-भाषण-विलास-परिहास-केलिपरिरंभाः।
स्मरणमपि कामिनीनामलमिह मनसो विकाराय ॥ १ ॥
अदर्शने दर्शनमात्रकामा दृष्ट्वा परिष्वंगरसैकलोलाः।
आलिंगितायां पुनरायताक्ष्यामाशास्महे विग्रहयोरभेदम् ॥ २ ॥

छप्पय।

अप्रतीति अपजश झूठ छलछिद्र मोह भंड।
द्रोह छोह चख मान रहस्य रस दोष भोग खंड ॥
स्वाद थान अरु शोक नाश मद्रा दुख रासी।
पराधीन औ चित कलंक दुर्जन हरखासी ॥
विरह वियोग सन्ताप तन अभरोसो अन्तःकरण।
जनरामा पर त्रिया स्पर्श इता दोष शिरपर मरण ॥ १ ॥

कवित्त।

जिहि पुरुष को परप्रमदासे प्रेम लग्यो अरु पुरुष से नेह लग्यो जिहि नारीको।
नरक निवास त्रासदायक तेहिंको होत जगत में जश न रहत जारीहारी को ॥
धिक अवतार ताको होत धरणीतलपे जिनहीं लजायो कुल तात महतारी को।
सो प्रवीण नहीं पुनि नहीं रथ सागरसो मुझे में चतुरपनो पर्यो विभचारी को ॥ १ ॥

लंकेश्वरो जनकजाहरणेन याती
तारापहारकतयाप्यथ कीचकाख्यः।
पाञ्चालिकामृह्यतो निधनं जगाम
तस्मात्स्वप्नेऽपि परदाररतिं न कांक्षेत् ॥ १ ॥

